टित्वात् ङीप्। वासीयन्त्र, बढ़इयोंका रंदा नामक एक औजार इससे वे लकड़ी छोल कर साफ करते हैं।

तक्षन् (सं० पु०) तक्ष कनिन्। कनिन् युवृषितक्षिरा-जीति। उण् १।१५६। १ त्वष्टा, बढ़ई। २ विश्वकर्मा। ३ चित्रा नक्षत्र। (त्रि०) ४ तक्षणकर्त्तृमात्र, जिससे काठ इत्यादि साफ किया जाता है।

तक्षशिल—तक्षशिलाके एक राजा। ग्रीक-ऐतिहासिकोंका कहना है कि, ३२७ ई०के पहले अलेकसन्दरके सिन्धु नदके किनारे तक पहुंचने पर उक्त राजाने अग्रसर हो कर अलेकसन्दरका साथ दिया था।

अलेकसन्दरने जब भारत पर आक्रमण किया था, तब पञ्जाब क्षुद्र राज्योंमें विभक्त था। ये राजगण प्रायः सर्वदा ही आपसी कलहमें प्रवृत्त रहते थे। इन राजाओंमें पुरु अधिक क्षमताशील थे। उनसे ईर्षा कर तक्षशिल अलेकसन्दरके साथ मिल गये थे।

तक्षशिला—देशविशेष, एक प्राचीन देशका नाम। भरतके पुत्र तक्षको इस स्थान पर राजधानी थी। महाभारतके मतानुसार यह स्थान गान्धारके मध्य है। (भारत १।३।२०) जनमेजयने यहां सर्पयज्ञ किया था।

(भारत स्वर्गारोहण ५ अ०)

इस नगरका भग्नावशेष अभी ६ वर्गमील भूमिके ऊपर फैला हुआ है। भग्नावशेषमें बहुतसे बौद्धमन्दिर और स्तूप देखे जाते हैं।

प्राचीन कालके तक्षवंशीयगण इस प्रदेश पर शासन करते थे। इसी वंशके नामानुसार तक्षशिला नाम पड़ा है। १ली शताब्दीके प्रारम्भमें तक्षशिला नगर अमन्द नामसे परिचित था।

तक्षशिलाकी जमीन बहुत उर्वरा है। यहां बहुतसी नदियां और सोते हैं। फल और पुष्प यहां बहुत उपजते हैं। अधिवासिगण अत्यन्त साहसी और सतेज हैं। पहले यहां अनेक सङ्घाराम (बौद्धमठ) थे, अभी उनका केवल भग्नावशेष देखा जाता है। बहुत थोड़े बौद्ध यहां वास करते हैं।

३२१ ई० सनके पहले अलेकसन्दर भारत आक्रमणके समय जब तक्षशिला आये थे, तब यहांके राजाने तीन दिन तक यथेष्ट आदरके साथ उनको अपने यहां रखा था। चीन परिव्राजक भी यहां आये थे। उन्होंने भी तीन दिन तक इस राज्यमें यथेष्ट सम्मान पाया था। तीन दिन तक अभ्यागत व्यक्तिको अभ्यर्थना करनेका नियम इस नगरमें प्रचलित था।

चीन-परिव्राजकके भ्रमणवृत्तान्त पढ़नेसे मालूम होता है, कि तक्षशिलावासी भारतके मध्यप्रदेशमें जो भाषा प्रचलित है वही भाषा बोलते थे। इन लोगोंमें ताकरी अक्षर प्रचलित था।

तक्षशिलाका दृश्य अत्यन्त रमणीय है। राजधानीके उत्तर-पश्चिम भागमें नागराज एलापत्रका सरोवर है। इस सरोवरका जल अत्यन्त स्वच्छ है। तरह तरहके कमलके फूल सरोवरको शोभाको बढ़ा रहे हैं। सरोवरके दक्षिण पूर्वमें अशोकनिर्मित गह्वर है। प्रवाद है, कि इस गह्वर (गुफा) के चारों ओर १०० पद तकको जमीन भूकम्पमें कभी कंपती नहीं है। शहरके उत्तरमें अशोकने एक स्तूप निर्माण किया था। पर्वके दिनमें नागरिकगण स्तूपको पुष्पादिसे आच्छादित और आलोकित करते थे।

पण्डितोंके मतानुसार तक्षवंशके राजाओंने वितस्ता नदीके किनारे तक्षशिला राज्य स्थापन कर बहुत दिनों तक स्वाधीनतासे यहां राज्य किया था अलेकसन्दरके समयमें भी तक्षशिला स्वाधीन राज्य था। अलेकसन्दरने यहांके राजाके साथ मित्रता की थी। महाराज अशोकके समय तक्षशिला उनके साम्राज्यभुक्त था। मौर्यवंशके राजाओंने कुछ काल तक यहां शासन किया था।

जब अशोक पञ्जाबके शासनकर्त्ता थे, तब तक्षशिला-नगरमें ही उनकी राजधानी थी। उनके पुत्र कुणाल यहां रहते थे। कनिंहमका कहना है, कि खृ० पू० शताब्दीके प्रारम्भमें तक्षशिला युक्रेटाइडिस राज्यके अन्तर्गत था। १२६ ई० सनके पहले अबर नामक शकगणने इस प्रदेशको अधिकार कर प्रायः एक शताब्दी तक यहां राज्य भोग किया था। बाद कुषाण कुलोद्भव कनिष्क तलवारके बलसे इस प्रदेशके राजा हुए। इस समय उनके प्रतिनिधि शासनकर्त्तागण तक्षशिलामें राज्य करते थे। इन शासनकर्त्ताओंकी बहुतसी मुद्राएं और उत्कीर्णलिपि शाहधेरी नगरमें मिली हैं। स्वार्टस् साहबने जिस लिपिको पाया है, उसमें तक्षशिलाका नाम अङ्कित है।

को प्रविष्ट या भाग पहना दिया। उन्हींकी सन्तान कालान्तरमें तगा ब्राह्मण कहाने लगी।" कनिंगहम साहब लिखते हैं, कि गौड़-ब्राह्मण और गौड़ तगा ब्राह्मण इन दोनोंका आदि स्थान उत्तर कोशल (गोंडा जिला) है, न कि बंगाल प्रान्तका गौड़देश।

इन सब प्रमाणोंको देखते हुए यही स्थिर किया जा सकता है, कि ये गौड़-ब्राह्मण अवश्य हैं पर धर्म आचार व्यवहारमें कुछ गिरे हुए हैं।

तगाड़ा (हि॰ पु॰) लोहेका छिछला बरतन। इसमें मजदूर मसाला या चूना रख कर जोड़ाई करनेवालोंके समीप ले जाता है।

तगादा (हि॰ पु॰) तकाजा देखो।

तगाना (हि॰ क्रि॰) तागनेका काम किसी दूसरेसे कराना।

तगार (हि॰ स्त्री॰) १ वह गड्ढा जिसमें चूना गाड़ा जाता है। २ चूना गारा इत्यादि ढोनेका लोहेका छिछला बरतन। ३ हलवाइयोंका मिठाई बनानेका मिट्टीका बरतन।

तगारी (हि॰ स्त्री॰) तगार देखो।

तगियाना (हि॰ क्रि॰) तागना देखो।

तगीर (हि॰ पु॰) परिवर्तन, बदली।

तगीरी (हि॰ स्त्री॰) तगीर देखो।

तग्गार (हि॰ स्त्री॰) तगार देखो।

तग्गारी (हि॰ स्त्री॰) तगार।

तङ्क (सं॰ पु॰) तन्क भावे अच्। १ पाषाणभेदनास्त्र, पत्थर काटनेकी टाँकी। २ दुःख द्वारा जीवनधारण। ३ प्रियविरहके लिये सन्ताप, वह दुःख जो किसी प्रियके वियोगमें हो। ४ भय, डर। ५ परिधेयवसन, पहननेका कपड़ा।

तङ्कन (सं॰ क्ली॰) तङ्क भावे ल्युट्। कष्ट द्वारा जीवनधारण।

तङ्का—मुद्राविशेष, एक प्रकारका सिक्का। यह संस्कृत टङ्क शब्दसे उत्पन्न हुआ है। पहले भारतवर्ष तुर्किस्तान प्रभृति देशोंमें तङ्का प्रचलित था। अभी भी तुर्किस्तानमें तङ्गा या तङ्का नामक मुद्रा प्रचलित है। मुसलमान राजाओंके समय १४वीं शताब्दीमें सोने और चाँदीका तङ्का ही व्यवहृत होता था। सम्प्रति तङ्का और टङ्काके बदले रुपया प्रचलित हुआ है। अभी रुपया जिस अर्थमें व्यवहृत होता है, एक समय तङ्का शब्द भी उसी अर्थमें प्रचलित था।

वर्तमान समय राजसरकारमें अवसरप्राप्त कर्मचारी, सैनिक अध्यापक समाजपण्डित ब्राह्मणपण्डितको जो वृत्ति दी जाती है, उसे भी तङ्का कहते हैं।

तङ्गण (सं॰ पु॰) १ भोटदेशीय अश्व, भोट देशका घोड़ा। वाह देखो।

२ म्लेच्छ प्रधान पुराणवर्णित एक प्राचीन जनपद। यह वर्तमान अफगानिस्तानके निकट अवस्थित है। आर्यावर्त देखो।

तचाना (हि॰ क्रि॰) तप्त करना, जलाना, तपाना।

तच्छील (सं॰ त्रि॰) तत् शील यस्य, बहुव्री॰। तत् स्वभावविशिष्ट जो फलकी अपेक्षा न करके स्वभावके अनुसार काम करता है।

तज (हि॰ पु॰) कोचीन, आसाम, पूर्व बंगाल, खासिया की पहाड़ियाँ और ब्रह्मदेशमें होनेवाला एक प्रकारका सदाबहार पेड़। यह तमाल और दारचीनीकी जातिका मझोले आकारका होता है। यह सिर्फ भारतवर्षमें ही नहीं होता वरं चीन, सुमात्रा और जावा आदि स्थानोंमें भी होता है। वर्षाके बाद जहाँ कहीं धूप पड़ती है वहाँ यह पेड़ बहुत जल्द बढ़ता है। कोई कोई इसे और दारचीनीके पेड़को एक ही मानता है, पर यथार्थमें यह उससे भिन्न है। इसकी छालका पत्ता तेजपत्ता और तज (लकड़ी) इसका काम है। इसमें सफेद सुगन्धित फूल लगते हैं। इसके फल करौंदेके होते हैं। फलसे जो तेल निकलता है उससे दवा तथा अर्क बनाया जाता है। यह वृक्ष प्रायः दो वर्ष तक जीवित रहता है। विशेष विवरण त्वक् शब्दमें देखो।

तजकिरा (अ॰ पु॰) चर्चा, जिक्र।

तजगरी (फा॰ स्त्री॰) चन्दा पैदा करनेकी लोहेकी पटरी। यह दो अंगुल मोटी और लगभग डेढ़ बालिश्त लम्बी होती है।

तजना (हि॰ क्रि॰) त्यागना, छोड़ना।

तजरबा (अ॰ पु॰) १ परीक्षा द्वारा प्राप्त ज्ञान, उपलब्ध ज्ञान, अनुभव। २ किसी चीजका ज्ञान प्राप्त करनेकी परीक्षा।

तजरवाकार (हिं॰ पु॰) वह जिसने अनुभव किया हो।

तजरवाकारी (हिं॰ स्त्री॰) अनुभव, तजरवा।

तजरुवा (हिं॰ पु॰) तजरवा देखो।

तजरुवाकार (हिं॰ पु॰) तजरवाकार देखो।

तजरुवाकारी (हिं॰ स्त्री॰) तजरवाकारी देखो।

तजवीज (अ॰ स्त्री॰) १ सम्मति, सलाह, राय। २ निर्णय फैसला। ३ प्रवन्ध, इन्तिजाम।

तजवीजसानी (अ॰ स्त्री॰) एक ही हाकिमके सामने होनेवाला पुनर्विचार।

तज्ज (सं॰ त्रि॰) ततो तस्मात् जायते जन्-ड। १ उसीसे उत्पन्न, उसीमें लगा हुआ। २ शीघ्र, हठात्, तुरन्त।

तज्जलान् (सं॰ त्रि॰) ततो जायते जन-ड, तस्मिन् लीयते ली-ड, तेन तज्जलेन अनिति अन्-क्विप्। उसीसे उत्पन्न, उसीमें लीन और उसीमें अवस्थित पदार्थविशेष, अर्थात् ब्रह्म। ब्रह्मसे यह जगत् उत्पन्न हुआ है और उसी पर रहता है, बाद अन्तमें उसीमें लीन हो जायगा।

"सर्वं खल्विदं ब्रह्म तज्जलानिति शान्त उपासीत।" (छन्दो॰)

'यतो वा इमानि भूतानि जायन्ते, येन जातानि जीवन्ति, यत् प्रविशन्ति अभिसंविशन्ति॥" (श्रुति)

जहांसे ये समस्त भूत जन्मते तहांसे जीवन धारण करते और अन्तमें जहां लीन हो जाते हैं, वही ब्रह्म है।

"यतः सर्वाणि भूतानि भवन्त्यादियुगागमे।
यस्मिंश्च प्रलयं यान्ति पुनरेव युगक्षये॥" (स्मृति)

आदि सर्गकालमें जहांसे समस्त भूत उत्पन्न हुए हैं और युगक्षय होने पर जिसमें लीन हो जायगे, वही ब्रह्म है। ब्रह्म देखो।

तज्जी (सं॰ स्त्री॰) तं निम्हितं जवते जु-क्विप्, गौरा॰ ङीष्। हिङ्गुपत्रीवृक्ष।

तज्ञ (सं॰ त्रि॰) १ तत्त्वज्ञ, जो तत्त्व जानता हो। २ ज्ञानी।

तञ्जोर (तञ्जावुर)—मन्द्राज प्रदेशके अन्तर्गत अङ्गरेज शासनाधीन एक जिला। यह अक्षा॰ ८° ४८´ से ११° २५´ उ॰ और देशा॰ ७८° ४७´ से ७९° ५२´ पू॰में अवस्थित है। इसका क्षेत्रफल ३७१० वर्गमील है। इसके उत्तरमें कोलरुण नदी, त्रिचिनापल्ली और दक्षिण अर्काटसे इसको पृथक करती है पूर्व और दक्षिण पूर्वमें बङ्गोपसागर दक्षिण-पश्चिममें मदुरा जिला और पश्चिममें पुदुकोट राज्य तथा त्रिचिनापल्ली जिला अवस्थित है। तञ्जोर जिला दक्षिण कर्णाटका एक अंश है। तञ्जोर नगर जिलेका सदर है जो कावेरी नदीके दहिने किनारे पड़ता है।

यह जिला मन्द्राज प्रदेशका उपवनस्वरूप है। इसका उत्तर भाग बहुजनाकीर्ण तथा असंख्य नारियलके कुञ्जसे शोभित है। कावेरी नदीके विस्तीर्ण डेल्टेमें बहुत धान उपजता है। अनेक प्रयःप्रणाली इस खण्डको जालको नाईं ढके रहती है। इन खाड़ियोंके द्वारा बड़ी आसानीसे शस्यक्षेत्र सींचे जा सकते हैं।

तञ्जोर नगरके दक्षिण पश्चिमांश कुछ ऊंचा है, किन्तु समस्त जिलेके मध्य कहीं भी पहाड़ नहीं है। उपकूल भागमें वालुकास्तूप और उसके बादही सामान्य जङ्गल है। केवल कालीमीर अन्तरीपसे अद्रमपत्तन अन्तरीप तक एक विस्तीर्ण लवणाक्त जलाभूमि देखी जाती है। यहां अधिक पत्थर नहीं मिलते हैं।

दक्षिण भागमें उपकूलसे प्रायः आध मील दूर जमीनसे दो गज नीचेमें पत्थरका स्तर निकला है। यह पत्थर नरम होने पर भी घर बनानेमें उपयोगी है। नग्नपत्तनके दक्षिणमें मट्टीके नीचे सीप शङ्ख और घोंघेका विस्तीर्ण स्तर खोदा हुआ है। इस स्तरके उपरी भागमें बहुत दिनोंसे सञ्चित कोमल मिट्टी पड़ी हुई है। इस तरह सीपके स्तरोंमेंसे कुछ अत्यन्त प्राचीन और कुछ आधुनिकके जैसा मालूम पड़ता है। यहांकी सब जमीन उर्वरा नहीं है, केवल जलसिञ्चनका अच्छा बन्दोवस्त रहनेसे ही शस्यादि यथेष्ट उपजते हैं। डेलटाके सिवा ऊंची भूमिकी मट्टी लोहितवर्ण और कृष्णवर्णकी है जहां कपासकी फसल अच्छी होती है और कहीं कहीं वालुकामय हल्की मट्टी है। पीले रङ्गकी चार मट्टी भी देखी जाती, जो बहुत अनुर्वर होती है।

जिलेका उपकूल भाग प्रायः १४० मील है। उपकूल भागमें ऐसी भीषण तरङ्ग आती है कि जहाज इत्यादि वहां आसानीसे जा नहीं सकते।

चावल ही यहांके अधिवासियोंका प्रधान खाद्य है। कृत्रिम उपायसे जल सींचने पर धानकी फसल अच्छी

कावेरीकी शाखाका जल बहुत बढ़ जानेसे १८४५ ई०में कावेरीके ऊपर एक दूसरा आनिकट बनाया गया। यह कोलरुणके निकट ७५० गज तथा कावेरीके निकट ६५० गज लंबा है। शेषोक्त दो आनिकट द्वारा तञ्जोरमें जलागम सम्पूर्णरूपमें आयत्ताधीन किया गया है। कोलरुणके ऊपर आनिकट हो जानेसे इसका जल बहुत कम जाता है। पहले जो जमीन इसके जलसे सींची जाती थी, अभी उतनी दूर तक इसका जल नहीं पहुंचता है। इसके प्रतिकारके लिये पूर्वमें आनिकटसे ७० मील नीचे एक दूसरा आनिकट बनाया गया है। इस समय कोलरुणसे दो खाडी काट कर एक आर्कट और दूसरी तञ्जोर नगर तक ले गये हैं। उत्तरी खालको उत्तर-रञ्जनवायाखाल और दक्षिणी खालको दक्षिण-रञ्जनवायाखाल कहते हैं। इसके सिवा और भी कई एक खाडी खोदी गई हैं। उक्त खाडियोंसे फिर शाखा प्रशाखा निकाल कर बहुविस्तीर्ण प्रदेशमें जल सींचा जाता है। जो कुछ हो, धीरे धीरे इस जिलेकी उन्नति हो रही है। कहना नहीं पड़ेगा, कि नदीद्वारा ही प्रायः ९० अंश शस्यक्षेत्रमें जल पहुंचाया जाता है। बहुत थोडी जमीन तालाव या वृष्टिजलके ऊपर निर्भर है।

तञ्जोरमें बाढ, अनावृष्टि प्रभृति दैवदुर्विपाक प्रायः नहींके बराबर है। समुद्रके किनारे बालूका ऊंचा पहाड रहनेसे तूफानद्वारा उत्पन्न सागरतरङ्ग जिलेमें प्रवेश नहीं कर सकती है। पूर्व भागकी जमीन भी किनारेकी ओर ढालू रहनेसे नदी वा वर्षाका जल सहजहीमें निकल जाता है। सुतरां जल जमा हो कर देशको प्लावित नहीं करता है।

*व्यवसाय-वाणिज्य*—तञ्जोरमें सब जगह जाने-आनेकी विशेष सुविधा है। दक्षिणभारतीय रेलपथकी दो शाखायें इसके मध्य हो कर गई हैं। एक शाखा त्रिचिनापल्लीसे उपकूल होते हुए नग्नपत्तन नगर और दूसरी तञ्जोर नगरसे वहिर्गत हो कर मन्द्राजकी ओर चली गई है। जिलेके मध्य प्रायः १२३३ मील लम्बा, चौड़ा और नदी खाडी आदिके ऊपर सेतुयुक्त रास्ता है। एक ३२ मील लम्बी खाड़ी हो कर नाव इत्यादि जाती आती हैं। उन नावों पर विशेष कर वेदारण्यम् नामक स्थानका उत्पन्न लवण लादा जाता है।

शिल्पके मध्य तञ्जोरके भिन्न भिन्न धातुके तार, रेशमी कपडा, कार्पेट ( गलीचा ) तथा काठकी बनी हुई वस्तु प्रधान हैं। सूती कपडा और सूत, यूरोपमें कई तरहके धातु, स्ट्रेटस्‌सेटलमेण्टस् और सिंहलद्वीपमें सुपारी प्रभृतिकी आमदनी होती है। रफ्तनी द्रव्योंमें चावल ही प्रधान है।

तञ्जोरमें वृष्टिपात करमण्डल उपकूलके अन्यान्य स्थानोंकी नाईं सब वर्ष एकसा नहीं है। ज्येष्ठ मासमें दक्षिण-पश्चिम मौसम वायु आरम्भ हो कर भाद्र मास तक प्रबल रहती है। इस समय वर्षा बहुत कम होती है और जब कभी होती भी है तो दो घण्टेसे अधिक काल तक नहीं ठहरती। आश्विन वा कार्त्तिकसे पौष मास तक उत्तर पूर्व वायु बहती है। इस समय वृष्टि पड़नेसे अधिक और बहुत देर तक रहती है। तब वार्षिक-वृष्टिपात क्रमशः १५ और २५ इंच होता है। प्रायः सब मासमें वृष्टि होती किन्तु भादोंसे अगहन मास तक ही सबसे अधिक होती है। चैतसे जेठ तकका समय ग्रीष्मकाल रहता है। तापांश फाल्गुनमें प्रायः ८२°, ग्रीष्मकालमें प्रायः १०४° तथा शीतकालमें ६४° तक हुआ करता है।

आँधी मेह आदि अक्सर होता रहता है। तूफानके समय नाव जहाज इत्यादि जिलेके दक्षिणस्थ पक उपसागरमें ठहरते हैं।

तञ्जोरमें कोई भी रोग क्यों न हो, देशभरमें फैलता नहीं है। पहले यहां पीलपा ( पैर फूल जाना ) रोगका बड़ा प्रादुर्भाव था, अभी यह कुम्भकोनम् तक फैल गया है। स्वास्थ्यकी ओर सभीकी दृष्टि आकर्षित होनेसे यह रोग प्रायः विलुप्त हो रहा है। ज्वर, वसन्त और हैजा रोग ही संक्रामक हो जाता है। जिले भरमें प्रायः ३८ औषधालय हैं। जिनमें अनेक लोग विना व्ययके चिकित्सित होते हैं। जिलेके मध्य ५ म्युनिसपालिटि हैं।

यहांकी लोकसंख्या प्रायः २२४५०२८ है, जिनमेंसे हिन्दुओंकी संख्या अधिक है। अधिवासियोंमें वेलियर ( मजूर ), वेल्लनर ( कृषक ), परिया, ब्राह्मण, शेम्बडवन (धीवर), इदैयर (मेषपालक), कम्मलर (कारीगर), कैकलार (तांती), सतानी, (मिश्रजाति), शानर (पासी), सेट्टी

स्त्रियोंको एक घरमें रख कर उनके चारों ओर बारूद संग्रह कर रखो और सङ्केत पाने पर उसमें आग लगा तुम तलवार हाथमें लिये युद्धके लिये बाहर रणभूमिमें निकल पड़ना। विजयराघव युद्ध करते करते मारे गये। इधर पुत्रने पिताका मृत्यु संवाद सुन कर अन्दर महल को बारूदमें आग लगा दी। तञ्जावुर श्मशानभूमिमें परिणत हो गया। राजभवनके दक्षिण पश्चिम-कोणमें यह दुर्घटना हुई थी। यह अंश अब भी उसी तरह भग्नावस्थामें रह कर पूर्व दुर्घटनाका स्मरण दिलाता है।

तञ्जावुर जीते जाने पर चोक्कनाथनायकने एकमात्र-पायी एलागिरिको वहांका शासनकर्त्ता नियुक्त किया। एलागिरि पहले चोक्कनाथके अधीनमें राज्य करने लगे, किन्तु कुछ कालके बाद उनके साथ मतान्तर हो जानेसे वे स्वाधीन हो गये। तञ्जावुरका राजभवन बारूदसे उड़ाये जानेके पहले एक दाई विजयराघवके नाबालिग पुत्रको ले कर नगपत्तनमें भाग आई थी। वह बालको किसी बनियेके घरमें भरणपोषण किया गया था। ५।७ वर्षके बाद विजयराघवके अन्यतम सेक्रेटरी वेनकन्ना नामक कोई नियोगी ब्राह्मण बालकका सन्धान पा कर स्वर्गीय राजाके कई एक आत्मीयवर्गोंकी सहायतासे उक्त बालक और दाईको साथ ले विजनगरको गये। जब विजापुरके सुलतानको पूरा ब्योरा मालूम हुआ, तब वे तञ्जावुरके नायकोंके दुःखसे अत्यन्त दुःखित हो गये। इस समय शिवाजीके छोटे वैमात्र भाई एकोजी विजापुरके सेना-नायकके पद पर अधिष्ठित थे। एलागिरिको भगा कर विजयराघवके नाबालिग पुत्र सिंहमालदासको तञ्जा-वुरके सिंहासन पर प्रतिष्ठित करनेके लिये विजापुरके सुलतानने एकोजीसे कहा। एकोजी जानते थे कि चोक्क नाथके साथ एलागिरिका विरोधभाव चल रहा है। अत-एव उन्होंने शीघ्र ही आयमपट्टी नामक स्थानमें एलागिरि को पराजित कर सिंहमालदासको तञ्जावुरके राजपद पर अभिषिक्त किया। वेनकन्नाने आशा की थी, कि सिंह मालके राजा होने पर उन्हें मन्त्रीका पद मिलेगा, किन्तु दाईके अनुरोधसे बनिया ही मन्त्री हुआ। इस पर वेन कन्ना नितान्त असन्तुष्ट हो कर एकोजीको राज्य ग्रहण करनेके लिये बारबार उसकाने लगा। पहले तो एकोजी-ने इस ओर तनिक भी ध्यान न दिया, किन्तु विजापुरके सुलतानका मृत्युसम्वाद पा कर वे तञ्जावुरको जीतनेकी इच्छासे ससैन्य पहुंच गये। वेनकन्नाने भी राजभवनमें सम्वाद दे दिया कि भारी विपत्ति आ पड़ी है। राजा इस घटनासे अत्यन्त भीत हो कर भाग चले। बिना खून-खराबीके तञ्जावुर एकोजीके हाथ लगा। इस तरह तञ्जावुरमें महाराष्ट्रीय राजवंश स्थापित हुआ। यह घटना शायद १६७४ ई०में हुई होगी।

एकोजीके अन्यान्य पुत्र तकाजीके ५ लड़के थे। तकाजीकी मृत्युके बाद सबसे बड़े लड़के बाबासाहब राज-सिंहासन पर बैठे। १७३६ ई०में उनकी मृत्यु होने पर उनकी स्त्री सुजानाबाई राज्यशासन करने लगीं। किन्तु कोहनजी-घाटगे नामक किसी व्यक्तिने रूप नामको किसी स्त्रीके पुत्रको एकोजीके ज्येष्ठ पुत्र शरभोजीको उत्तरा-धिकारी कह कर स्थिर किया और किसी मुसलमान किलादारकी सहायतासे सुजानाबाईको राज्यसे भगा दिया। इस तरह वे रूपोके पुत्रके लिये सिंहासन-ग्रहण करनेमें समर्थ हुए। परन्तु अन्यान्य मन्त्रियोंने शीघ्र ही कोहनजीका यह षड़यन्त्र जान कर तकाजीके ३य पुत्र शयाजीको राजपद पर अभिषिक्त किया। १७४० ई०में तकाजीके छोटे पुत्र प्रतापसिंह कई एक राजमन्त्रियोंकी सहायतासे शयाजीको भगा कर आप सिंहासन पर बैठे। १७४४ ई०में आर्कटके नवाबके साथ प्रतापसिंहका दो बार लड़ाई छिड़ी। दोनों लड़ाइयोंमें पराजित हो कर प्रतापसिंहने नवाबको ७ लाख रुपयेका एक तमस्सुक लिख दिया।

१७४८ ई०में शयाजीने पुनः राज्य लौटानेके लिये सेण्टडेविड दुर्गके अंगरेज गवर्नरसे सहायता मांगी। प्रतापसिंहने आसन्नविपदको जान कर चुपकेसे अंगरेजोंके साथ इस शर्त पर सन्धि कर ली, कि यदि उन्हें राज-पदसे च्युत न करें, तो वे देवकोट नामका दुर्ग तथा उपस्थित युद्धका आयोजन-व्ययस्वरूप ६ हजार पैगोडा ( सिक्का ) अंगरेजोंको और शयाजीके खर्चके लिये वार्षिक ४००० पैगोडा अर्थात् १४८०० रु० देंगे।

१७४९ ई०में प्रतापसिंहने चांदसाहबके भयसे उन्हें ५८ लाख रुपयेकी एक दस्तावेज लिख दी। किन्तु कुछ

दिन बाद ही उन्होंने १०४० अंगरेजोंकी और २००० पदातिक सैन्य महीजोंके सेनापतित्वमें महम्मद अलीको सहायताके लिये चाँदसाहबके विरुद्ध भेजा। महम्मद अलीने जयलाभ कर तञ्जाउरके राजाको पुरस्कारस्वरूप बकाया दश वर्षका पेशकश ( नजर ) छोड़ दिया और कोइलड़ी तथा कड़ाड़ु नामके दो प्रदेश भी दिये।

१७५१ ई०में प्रतापसिंह उनके मन्त्री मानोजीके ऊपर असन्तुष्ट हो सेनापति मानोजीको कार्यसे अलग कर दिया। मुरारिराव यह जान कर कोइलड़ी अधिकार कर तञ्जाउरकी ओर अग्रसर होने लगे। राजाने कोई उपाय न देख कर मानोजीको शरण ली। मानोजीने महाराष्ट्रीय सेनापतिको मार भगाया।

१७५४ ई०में फरासीसी सेनाध्यक्षने तञ्जाउर राज्य लूट कर कोलरूनका बांध काट दिया। प्रतापसिंहने अंगरेजोंकी सहायतासे पुनः कोलरूण नदीका बांध संस्कार कर लिया।

१७५८ ई०में प्रतापसिंहने चाँदसाहबको जो ५६ लाख रुपयेकी दस्तावेज लिख दी थी, वह फरासीसी गवर्नरके हाथ लगी। इस रुपयेको पानेके लिये फरासीसी गवर्नर लालीने आ कर एक स्थान लूट कर तञ्जाउर दुर्गके सामने आ पहुंचे। इस समय उनको बारूद और रसद कम गई। इसी समय प्रतापसिंहने उनका अनुसरण कर उन्हें राज्यसे बाहर निकाल भगाया।

महम्मद अली अंगरेजोंके साथ लड़ाईका खर्च चुकानेमें बहुत अपसन्न हो गये थे। उन्होंने नवाब हो कर ऋण-परिशोधका कोई सुविधा न देखी। अन्तमें जब उन्हें मालूम पड़ा कि प्रतापसिंह ५ वर्षोंसे पेशकश नहीं देते हैं तब उन्होंने सोचा, कि तञ्जाउरको खास अपने दखलमें लानेसे बहुत नगद रुपये मिल सकते हैं। यह सोच कर उन्होंने मन्द्राजके गवर्नरकी सहायता मांगी। उस प्रस्तावमें सहमत न हो कर उन्होंने राजाका बाकी पेशकश चुकानेके लिये कौन्सिलके अन्यतम सदस्य बोसियार-को भेजा था। उन्होंने यह मीमांसा की, कि राजा प्रति वर्ष नवाबको ४ लाख रुपये पेशकश देंगे। बाकी पेशकश ( २२ लाख रुपये ) दो वर्षोंके मध्य चार दफेमें परिशोध करना होगा। यह सन्धि १७६२ ई०में हुई थी।

कावेरीके उत्तरी किनारे त्रिचिनापल्लीके निकट नेमूर नामक स्थानमें एक बांध था। राजा प्रतापसिंहको प्रार्थना और अर्थसे त्रिचिनापल्लीके शासनकर्ता महाशिवने उसे बनाया था। कभी उक्त शासनकर्ता और कभी राजाके अर्थसे उस बांधकी मरम्मत होती रही। १७६४ ई०में उसका एक स्थान टूट गया। नवाबने उसकी मरम्मत न की और न तो राजाको ही उसे मरम्मत करनेकी अनुमति दी। इस समय तुलजाजी तञ्जाउर (तञ्जोर)-के राजा थे। उन्होंने असन्तुष्ट हो कर अंगरेज गवर्नरकी सहायता ली। इस समयसे जब कभी बांधकी मरम्मत करनेका आवश्यक होता तभी राजाको अंगरेजोंसे सहायता लेनी पड़ती थी।

इसके बाद हैदरअलीके तञ्जोर आक्रमण करने पर राजाने उन्हें प्रचुर धन दिया। १७६८ ई०में उनके साथ राजाकी एक सन्धि हुई। जिससे राजा ८ वर्ष पहले तञ्जोरकी जो सम्पत्ति खो गये थे, राजा तुलजाजीने १७७१ ई०में उसे पुनः अपने अधिकारमें लिया। इस पर नवाब बहुत अप्रसन्न हुए। राजाके यहां दो वर्षका कर बाकी है इसी बहाने तञ्जोर आक्रमण करनेमें वे सन्नद्ध हुए। १७ सितम्बरको नवाबपुत्रने तञ्जोरका दुर्ग अवरोध किया, बाद २७ तारीखको राजाने बाध्य हो कर उनके साथ सन्धि कर ली। सन्धिपत्रमें यह लिखा रहा, कि २ वर्षका बाकी पेशकश ८ लाख रुपये और युद्धव्ययस्वरूप ३२॥ लाख रुपये नवाबको देंगे और मित्र मराठे राजाको जो सम्पत्ति लौटा गये हैं उसे छोड़ देंगे, आर्नी, विमानुर, हनाहल और कैमदी छोड़ देने पड़ेंगे तथा उक्त ३२॥ लाख रुपये चुकानेके लिये मायावरम् और कुम्भकोणम् ये दोनों प्रदेश रेहनके लिये नवाबके अधिकारमें छोड़ देंगे, राजा नवाबके मित्रके साथ मित्रता और शत्रुके साथ शत्रुता रखेंगे। १७७१-७२ ई०का पेशकश फिर बाकी रह जानेसे नवाबने १७७३ ई०में अंगरेज गवर्नरके निकट तञ्जोरराज्यके विरुद्ध यह नालिश की कि पेशकशका प्रायः दश लाख रुपये बाकी रह गया है। राजा हैदरअली और महाराष्ट्रोंके साथ नवाब तथा अंगरेजोंके विरुद्धमें षड़यन्त्र कर रहे हैं। अंगरेज गवर्नरकी आज्ञासे सेनापति स्मिथने सित-

स्वर मझौनेमें तञ्जोर आ कर राजा तुलजाजीको कैद कर लिया और नवाब तञ्जोरके खास अधिकारी हो गये।

डाइरेक्टरोंके निकट यह सम्वाद पहुंचने पर उन्होंने असन्तोष प्रकाश किया। वे बोले, कि १७६२ ई०को सन्धिके अनुसार अंगरेज गवर्मेण्ट तुलजाजीको सहायता करनेमें बाध्य है। पेशकशके बाकी रह जानेसे राजाको कैद कर लेना मन्द्राज गवर्नरने बहुत अन्याय किया है। उन्होंने पिगट साहबको मन्द्राजका गवर्नर नियुक्त कर यह आज्ञा दी, कि उन्हें तुलजाजीको सिंहासन पर पुनः अधिष्ठित करना होगा। राजा नवाबको वार्षिक ४ लाख रुपये पेशकश देंगे। मन्द्राज गवर्नरकी अनुमतिके अनुसार नवाबके साहाय्यार्थ राजा समय समय पर सैन्य-साहाय्य करेंगे और राजा अंगरेजके मित्र बने रहेंगे। एक दल अंगरेजी सेना तञ्जोरमें रह कर शान्ति रक्षा करेगी और उसका खर्च राजाको देना पड़ेगा। अंगरेजोंकी अनुमतिके विना राजा किसीसे सन्धि-स्थापन नहीं कर सकते।

डाइरेकृरोंके आदेशानुसार पिगट साहबने १७७६ ई०के ११ अप्रेलको तुलजाजीको तञ्जोरके सिंहासन पर अभिषिक्त किया १२ अप्रेलको राजाने सन्धिपत्र पर अपना हस्ताक्षर किया। और अंगरेजी-सेनाके खर्चके लिये वार्षिक १४ लाख रुपये देनेको स्वीकार किया।

१७८१ ई०में हैदरअलीने तञ्जोरका दुर्ग छोड़ कर और सभी जगह ६ मास तक अपना अधिकार जमाये रखा था।

१७८७ ई०में तुलजाजीकी मृत्यु हुई। उन्होंने मरनेके पहले शरभोजी नामक किसी आत्मीय-पुत्रको दत्तक लिया था। किन्तु उनकी मृत्युके बाद उनके छोटे भाई दत्तक-शास्त्रसङ्गत नहीं है, यह अंग्रेजके निकट प्रमाण कर आप स्वयं राजा हो गये। तुलजाजीकी विधवा स्त्रीको वार्षिक ३ हजार और शरभोजीको ११ हजार पैगोडा ( सिक्का ) देना कबूल कर सन्धिपत्र पर हस्ताक्षर किया।

मन्द्राजमें रहते समय तुलजाजीकी विधवा स्त्रीने लार्ड कर्नवालिसके निकट दत्तकग्रहण शास्त्रसङ्गत है या नहीं इसका अनुसन्धान करनेके लिये आवेदन किया। बनारस ( काशी ) प्रभृति स्थानोंके पण्डितोंके मतानुसार देखा गया कि दत्तकग्रहणमें कोई दोष नहीं है। डाइरेक्टरको यह बात मालूम होने पर, उन्होंने शरभोजीको राज्यसिंहासन पर अभिषिक्त करनेका आदेश किया। मार्क्विस आफ वेलेसलीने १७९८ ई०में उक्त आदेशको कार्यमें परिणत किया।

राजकार्यमें शरभोजीको अनभिज्ञता रहनेसे मन्द्राज गवर्मेण्टने उनके बदले कुछ काल तक राज्यशासन किया था।

१७९९ ई०के २५ अक्तूबरमें जो सन्धि हुई, उसमें यह शर्त थी, कि वृटिशगवर्मेण्ट राजाके प्रतिनिधिस्वरूप तञ्जोर पर शासन करेंगी। राजा दुर्गमें रह कर एक लाख पैगोडा और समस्त आयका ½ अंश मात्र पावेंगे। इस सन्धिके अनुसार तञ्जोर-दुर्गको छोड़ कर और सभी प्रदेश एक प्रकारसे वृटिशसाम्राज्यभुक्त हो गये थे। महाराष्ट्रवंशीय राजाओंने १२२ वर्ष तक यहां राज्य किया था।

शरभोजीके बाद उनके पुत्र २य शिवाजीने पिलपट पाया। शिवाजीने मरनेके पहले एक दत्तकपुत्र ग्रहण किया था। किन्तु मार्क्विस आफ डलहौसीने इस दत्तकको स्वीकार न कर १८५५ ई०में तञ्जावुर राज्यका अस्तित्व लोप कर दिया। राजपरिवारवर्गको मासिक वृत्ति निर्धारित हुई थी।

अभी तञ्जोरकी पूर्वश्री जाती रही। दुर्ग कहीं कहीं टूट-फूट गया है। राजभवनकी भी अच्छी तरह मरम्मत नहीं होती है। रानियोंकी भूसम्पत्ति रिसोवरोंके हाथ लगी। इस सम्पत्तिकी वार्षिक आय १॥ लाख रुपये है। तञ्जोरका सरस्वती-भवन नामक पुस्तकालय सुरक्षित है। इस पुस्तकागारमें राजा शरभोजी बहुतसे हस्तलिखितग्रन्थ संग्रह-कर गये हैं।

तञ्जोरमें वृहदेश्वर महादेवके मन्दिरके पश्चिम-उत्तर कोणमें सुब्रह्मण्य स्वामीका मन्दिर विशेष उल्लेखयोग्य है। इसकी गठन-प्रणाली बहुत अच्छी है। प्रसिद्ध मन्दिरके सामने जो प्रकाण्ड नन्दीकी मूर्ति है, उसके विषयमें एक प्रवाद सुना जाता है। नन्दीकी आकृति पहले बहुत छोटी थी। किसी समय उस मूर्तिकी इच्छा

जो किसीका पक्ष ग्रहण न करे। ३ तीरस्थ, किनारे पर रहनेवाला। ४ व्यस्त। ५ चमत्कृत आश्चर्यान्वित विस्मित। (पु०) ६ लक्षणविशेष किसी पदार्थका वह लक्षण जो उसके स्वरूपको नहीं वरन गुण और धर्मको ले कर कहा जाय। लक्षण देखो।

प्रत्येक वस्तु दो प्रकारके लक्षणों द्वारा समझी जा सकती है—एक स्वरूप-लक्षण और दूसरा तटस्थलक्षण।

किसी बातका अर्थ समझाते समय जिस विशेषणके कहनेसे विशेष कुछ मर्म न समझा जाय सिर्फ एक ही तरहका अर्थ समझ पड़े अर्थात् पहलेकी बातमें जिस अर्थका बोध हो दूसरी बार समझाने पर भी उतना ही समझ पड़े, उसको स्वरूपलक्षण विशेषण कहते हैं। एक उदाहरण दिया जाता है,—कलस और कुम्भ, इस जगह कुम्भ, कलसका स्वरूपलक्षण विशेषण हुआ, तथा कलस भी कुम्भका स्वरूपलक्षण विशेषण हो सकता है, कारण यहाँ कुम्भ शब्दके द्वारा कलसका वा कलस शब्दके द्वारा कुम्भका विशेष मर्म नहीं मालूम पड़ता। कुम्भ कहनेसे जितना ज्ञान होता है, कलस कहनेसे भी उतना ही समझ पड़ता है। कुछ विशेष ज्ञान नहीं होता। और भी एक दृष्टान्त दिया जाता है,—किसीने आपसे पूछा, "पोल क्या चीज है?" आपने कहा, "पोल शून्य पदार्थ है।" किन्तु इस शून्य शब्दसे पोलका कुछ मर्म नहीं मालूम हुआ। पोल कहनेसे पहले जितना ज्ञान हुआ था, शून्य कहनेसे भी उतना ही ज्ञान हुआ। अतएव शून्य शब्द पोलका स्वरूपलक्षण हुआ। यह तो हुआ स्वरूपलक्षणका वर्णन, अब तटस्थलक्षणका वर्णन किया जाता है। किसी अन्य वस्तुकी सहायतासे यदि अन्य किसी वस्तुका लक्ष्य किया जाय तो वैसे वाक्यको तटस्थलक्षण कहते हैं।

यह तटस्थलक्षण भी उक्त पोल वा शून्यके दृष्टान्तसे समझा जा सकता है।

आपसे किसीके यह पूछने पर कि, पोल वा शून्य पदार्थ क्या है, आपने उत्तर दिया कि, इस घरमें यहाँसे लगा कर भीत तक पोल वा शून्य है। यहाँ भीतकी सहायतासे शून्य पदार्थको समझाया गया, इसलिए यह वाक्य तटस्थलक्षण हुआ।

ब्रह्मको भी उक्त दोनों लक्षणोंसे समझाया जा सकता है। ब्रह्म चित्स्वरूप है सत्स्वरूप है, अनन्तस्वरूप है इत्यादि कहनेसे उनका स्वरूपलक्षण प्रकट होता है, क्योंकि इसके द्वारा उसका विशेष कुछ ज्ञान नहीं हुआ। चित् कहनेसे जितना बोध होता है, सत् कहनेसे भी उतना ही ज्ञान होता है तथा ब्रह्म इत्यादि कहनेसे भी उतना ही बोध होता है। हाँ, जब यह कहा जाय कि, वे कर्त्ता हैं, हर्ता हैं और विधाता हैं तो कर्तृत्व, हर्तृत्व, विधा-इत्यादि गुणोंकी सहायतासे उनका लक्ष्य किया गया, अतएव यह तटस्थलक्षण हुआ। क्योंकि कर्तृत्वशक्ति और पालयितृत्वादि शक्तियाँ प्राकृत पदार्थ अर्थात् प्रकृतिसे विकाशित होती हैं। इसलिए वह ब्रह्मका कोई गुण वा शक्ति नहीं है, वह तो ब्रह्मसे विभिन्न ही पदार्थ है। अतिरिक्त वा पृथक्भूत किसी वस्तुकी सहायतासे किसी वस्तुका प्रकाश किया जाय तो तटस्थलक्षण विशेषण हुआ करता है। स्वरूपलक्षण देखो।

तटाक (सं० पु०) तट-आकन् वा तट प्रकृति अक-अण्। तड़ाग, सरोवर, तालाब।

तटाघात (सं० पु०) तटे आघातः, ७-तत्। वपक्रीडा, पशुओंका अपने सींगों या दाँतोंसे जमीन खोदना।

तटिनी (सं० स्त्री०) तटमस्त्यस्याः तट-इनि ततो ङीप्। नदी, सरिता, दरिया।

तटी (सं० स्त्री०) तट-अच्-ततो ङीप्। १ तीर, तट, किनारा। २ नदी, द[illegible]। ३ तराई, घाटी।

तट्य (सं० पु०) तटं उच्छ्रायं अर्हति तट-यत्। शिव, महादेव। "नमस्तटाय तट्याय," (भार० १३।२८४।३६)

तड़ (हिं० पु०) १ पक्ष, तरफ। २ स्थल, जमीन। ३ वह शब्द जो थप्पड़ आदि मारने या कोई चीजके पटकनेसे उत्पन्न होता है। ४ लाभका आयोजन।

तड़क (हिं० स्त्री०) १ तड़कनेकी क्रिया। २ वह चिह्न जो तड़कनेके कारण किसी चीज पर पड़ जाता है। ३ स्वाद लेनेकी इच्छा, चाट। ४ धरन, कड़ी।

तड़कना (हिं० क्रि०) १ चटकना, कड़कना। २ किसी चीजका सूखने आदिके कारण फट जाना। ३ उच्चस्वरसे शब्द करना, जोरकी आवाज करना। ४ चिढ़ना, झुंझलाना, बिगड़ना। ५ उछलना तड़पना, कूदना।

तडि (सं० पु०) तड-आघाते तड़-इन्। १ आघात, चोट। (त्रि०) २ आघातकर्त्ता, चोट पहुँचानेवाला।

तडित् (सं० स्त्री०) ताडयत्यभ्रं तड-आघाते इति प्रत्ययः। ताडे णिलुक्च। उण १।१००। विद्युत्, बिजली। विद्युत् देखो।

तडित्कुमार (सं० पु०) जैनोंके एक देवता। ये भुवनपति देवगणमेंसे हैं।

तडित्पति (सं० पु०) मेघ, बादल।

तडित्प्रभा (सं० स्त्री०) तडितः प्रभेव प्रभा यस्याः बहुव्री०। १ कुमारानुचर मातृभेद, कार्त्तिकेयकी एक मातृकाका नाम।

'केशयन्त्री त्रुटिनामा क्रोशनाऽथ तडित्प्रभा।"
(भारत शल्य ४६ अ०)

(त्रि०) २ विद्युत्सदृश दीप्तियुक्त जिसमें बिजलीसी चमक हो।

तडित्वत् (सं० पु०) तडित् विद्यतेऽस्य मतुप्, मस्य वः, झयन्तात्त्वात् तस्य न दः। १ मेघ, बादल। २ मुस्तक, नागरमोथा। (त्रि०) ३ तडिद्विशिष्ट, विद्युत्युक्त।

तड़ित्वती (सं० त्रि०) तड़ित्वत् स्त्रियां ङीप्। तडित्युक्ता, जिसमें बिजलीसी चमक हो।

तडिद्गर्भ (सं० पु०) तडितो गर्भे यस्य, बहुव्री०। मेघ बादल।

तडिन्मय (सं० त्रि०) तड़िदात्मकः स्वरूपे तडित् मयट्। तडित् स्वरुप, बिजलीके सदृश।

तडिया (हिं० स्त्री०) समुद्रके तटकी वायु।

तडी (हिं० स्त्री०) १ चपत, धौल। २ धोखा, छल। ३ बहाना, हीला।

तण्ड (सं० पु०) तडि अच्। १ ऋषिविशेष, एक ऋषिका नाम। (स्त्री०) भावे अ। २ आहति, चोट, मार।

तण्डक (सं० पु०) तण्डते नृत्यते तण्ड-ण्वुल्। १ खञ्जनपक्षी। २ फेन। ३ समासबहुलवाक्य, वह वाक्य जिसमें बहुतसे समास हो। (क्ली०) ४ गृहदारुविशेष, गृहस्तम्भ, घरमें लगाये जानेका खम्भा। ५ तरुस्कन्ध, पेडका तना। ६ परिष्कार, शुद्धि, सफाई। ७ बहुरूपी, बहुरूपिया। ८ रोग। (त्रि०) ९ मायाबहुल मायावी। १० उपघातक, नाश करनेवाला।

तण्डि (सं० पु०) सत्ययुगके एक ऋषिका नाम। इन्होंने दश हजार वर्ष शिवजीकी आराधना की। बाद शिवजीने इनकी तपस्यासे सन्तुष्ट हो उन्हें दर्शन दे कर कहा था "मैं तुमसे बहुत प्रसन्न हुआ, तुम्हें मेरे प्रसादसे एक पुत्ररत्नकी प्राप्ति होगी। वह पुत्र यशस्वी, तेजस्वी, दिव्यज्ञानसमन्वित, अमर और वेदका सूत्रकर्त्ता होगा।" शिवजीके वरसे तण्डिके एक पुत्र उत्पन्न हुआ। तण्डिके पुत्रने ही यजुर्वेदीय ताण्डिन शाखाका कल्पसूत्र प्रणयन किया था। (भारत अनु० १६।१७ अ०)

तण्डु (सं० पु०) महादेवजीके द्वारपाल, नन्दिकेश्वर। 'नन्दी भृंगिरिटस्तण्डु नन्दिनौ नन्दिकेश्वरः।' (मल्लिनाथधृत को०)

तण्डुरीण (सं० पु०) तण्डा अस्त्यर्थे उरच्, तत्र भवः, कः। १ कीटमात्र, कीड़ा मकोड़ा। (क्ली०) तण्डुले भवः कः लस्य रः। २ तण्डुलोदक, चावलका पानी। (त्रि) ३ बर्बर, असभ्य, जङ्गली।

तण्डुल (सं० पु०-क्ली०) तण्ड्यते आहन्यते तड-उलच्। सानसिवर्णसीति। उण ४।१०७। १ निस्तुष धान, चावल। चावल देखो। २ वोढ़ङ्ग, वायविड़ङ्ग। ३ तण्डुलीयशाक, चौलाईका साग। ४ प्राचीन कालकी हीरेकी एक तौल जो ८ सरसोंके बराबर होती है।

तण्डुल-जल (सं० पु०) तण्डुलोदक, चावलका पानी। यह वैद्यकमें बहुत हितकर बतलाया गया है। इसके प्रस्तुत करनेकी दो प्रणाली हैं—(१) चावलको कूट कर अठगुने जलमें पका कर छान लिया जाता है, यह उत्कृष्ट तण्डुल-जल है। (२) चावलको थोड़ी देर तक भिगो कर छान लिया जाता है, यह साधारण तण्डुलजल है।

तण्डुलपरीक्षा (सं० स्त्री०) तण्डुलेन परीक्षा, ३-तत्। दिव्यविशेष, नौ प्रकारके दिव्योंमेंसे एक। वीरमित्रोदयमें लिखा है कि किसी चीजकी चोरी होने पर विचारक इस दिव्यका प्रयोग करें। इसका विधान—चावलको अच्छी तरह धो कर उसे देवताके स्नानके जलमें एक नवीन मट्टीके पात्रमें भिगो कर एक रात तक रख देना चाहिये। दूसरे दिन विचारक शुचि हो कर नियमपूर्वक आसन पर बैठें। बाद जिसके ऊपर सन्देह हो उसे स्नान करा कर पूर्वकी ओर बैठावे। तब एक भोजपत्रके ऊपर अथवा उसके अभावमें पीपलके पत्तेके ऊपर निम्नलिखित मन्त्र लिख डालें।

वैष्णवाचार—"वेदाचारक्रमेणैव सदा नियमतत्परः।
मैथुनं तत्कथालापं कदाचिन्नैव कारयेत्॥
हिंसां निन्दां च कौटिल्यं वर्जयेन्मांसभोजनम्।
रात्रौ मालां च यन्त्रं च स्पृशेन्नैव कदाचन॥"

वेदाचारकी विधिके अनुसार सर्वदा नियमतत्पर होना चाहिये। मैथुन वा उसका कथाप्रसङ्ग भी कभी न करना चाहिये, हिंसा, निन्दा, कुटिलता और मांस भोजन परित्याग करना चाहिये। रातको कभी माला वा यन्त्र न छूना चाहिये।

शैवाचार—"वेदाचारक्रमेणैव शैवे शाक्ते व्यवस्थितम्।
तद्विशेषं महादेवि। केवलं पशुघातनम्॥"

शैव और शाक्तोंके लिए जैसे वेदाचारकी व्यवस्था दी गई है, इनके लिए भी वैसी ही है। शैवाचारमें विशेषता इतनी ही है कि, इसमें केवल पशुहत्याकी व्यवस्था है।

दक्षिणाचार—'वेदाचारक्रमेणैव पूजयेत् परमेश्वरीम्।
स्वीकृत्य विजयां रात्रौ जपेन्मन्त्रमनन्यधीः॥"

वेदाचारके क्रमानुसार आद्याशक्तिकी पूजा करें और रातको विजया ग्रहण करके एकाग्रचित्तसे जप करें।

वामाचार—"पञ्चतत्त्वं खपुष्पं च पूजयेत् कुलयोषितम्।
वामाचारो भवेत्तत्र वामा भूत्वा यजेत् पराम्॥"
(आचारभेदत०)

पञ्चतत्त्व अथवा पञ्चमकार, खपुष्प अर्थात् रजस्वलाके रजः और कुलस्त्रीकी पूजा करें। ऐसा करनेसे वामाचार होता है। इसमें स्वयं वामा हो कर पराशक्तिकी पूजा करें।

सिद्धान्ताचार—"शुद्धाशुद्धं भवेत् शुद्धं शोधनादेव पार्वति।
एतदेव महेशानि सिद्धान्ताचारलक्षणम्॥"

पार्वति! शुद्ध क्या अशुद्ध वस्तुओंके शोधन करनेसे शुद्ध हुआ करता है। सिद्धान्ताचारका लक्षण निम्न प्रकार है। समयाचारतन्त्रमें सिद्धान्ताचारियोंके विषयमें लिखा है—"देवपूजारतो नित्यं तथा विष्णुपरो दिवा।
नक्तं द्रव्यादिकं सर्वं यथालाभेन चोत्तमम्॥
विधिवत् क्रियते भक्त्या स सर्वं च फलं लभेत्॥"

जो सर्वदा देवपूजामें निरत है, दिनमें विष्णुपरायण हो कर रातको यथासाध्य और भक्तिभावसे यथाविधि मद्यदान और मद्यपान करता है, वह समस्त फलोंका लाभ करता है।

कौलाचार—"दिक्कालनियमो नास्ति तिथ्यादिनियमो न च।
नियमो नास्ति देवेशि महामन्त्रस्य साधने॥
क्वचित् शिष्टः क्वचित् भ्रष्टः क्वचित् भूतपिशाचवत्।
नानावेशधरा कौलाः विचरन्ति महीतले॥
कर्दमे चन्दनेऽभिन्नं मित्रे शत्रौ तथा प्रिये।
श्मशाने भवने देवि तथैव कांचने तृणे।
न भेदो यस्य देवेशि स कौलः परिकीर्तितः॥"
(नित्यातन्त्र)

दिक्कालका नियम नहीं है, तिथ्यादिका भी नियम नहीं है, देवेशि! महामन्त्रसाधनका भी नियम नहीं है। कभी शिष्ट कभी भ्रष्ट और कभी भूतपिशाचके समान, इस तरह नाना वेशधारी कौल महीतल पर विचरण करते हैं। प्रिये! कर्दम और चन्दनमें, मित्र और शत्रुमें, श्मशान और गृहमें, स्वर्ण और तृणमें जिनको भेदज्ञान नहीं उन्हें ही कौल कहा जा सकता है।

यद्यपि नित्यातंत्र और कुलार्णवमें सात प्रकारके आचारोंका उल्लेख है, तथापि प्रधानतः दक्षिणाचार और वामाचार ये दो प्रकारके आचार ही देखनेमें आते हैं। दक्षिणाचारतंत्रराजमें लिखा है—
'दक्षिणाचारतन्त्रोक्तं कर्मतच्चतुर्वेदिकम्।"

दक्षिणाचारतंत्रमें जिस प्रकारकी कर्मपद्धति विहित हुई है, वही शुद्ध वैदिक है।

वास्तवमें दक्षिणाचारी लोग वेदोक्त विधिके अनुसार अर्थात् पशुभावसे भगवतीकी अर्चना किया करते हैं। वे वामाचारियोंकी तरह मद्य-मांस व्यवहार वा शक्तिसाधनादि नहीं करते। दक्षिणाचारतंत्रके मतसे रक्त-मांसादि रहित सात्विक वलि देना ही ब्राह्मणोंके लिए विधेय है। दाक्षिणात्यमें बहुतसे दक्षिणाचारी रहते हैं। कामाख्यातंत्रमें (४र्थ पटल) पशुभावका विषय इस प्रकार लिखा है—

"पंचतत्त्वं न गृह्णाति तत्र निन्दां करोति न।
विवेन कथितं वस्तु तत्सत्यमिति भावयन्॥
निन्दायाः पातकं वेत्ति पशवः स प्रकीर्तितः।

उचित है। कुब्जिकातंत्रके ७वें पटलमें लिखा है—

"भावश्च त्रिविधो देवि दिव्यवीरपशुक्रमात्।
विश्वञ्च देवतारूपं भावयेत् कुलसुन्दरि।
स्त्रीमयञ्च जगत् सर्वं पुरुषं शिवरूपिणम्।
अभेदे चिन्तयेद् यस्तु स एव देवतात्मकः।
नित्यस्नानं नित्यदानं त्रिसन्ध्यञ्च जपार्चनम्।
निर्मलं वसनं देवि परिधानं समाचरेत्।
वेदशास्त्रे दृढ़ज्ञानं गुरौ देवे तथैव च।
मन्त्रे चैव दृढज्ञानं पितृदेवार्चनं तथा।
वलिन्दद्यं तथा श्राद्धं नित्यकार्यं शुचिस्मिते।
शत्रु' मित्रसमं देवि चिन्तयेत्तु महेश्वरि।
अन्नञ्चैव महेशानि सर्वेषां परिवर्जयेत्।
गुरोरन्नं महेशानि भोक्तव्यं सर्वसिद्धये।
कदर्यञ्च महेशानि निष्ठुरं परिवर्जयेत्।
सत्यञ्च कथयेद् देवि न मिथ्या च कदाचन।
केवलं दिव्यभावेन पूजयेत् परमेश्वरीम्॥"

भाव तीन प्रकारके हैं—दिव्य, वीर और पशु। हे कुलसुन्दरि! यह विश्व देवतारूप है, समस्त जगत् स्त्रीमय और पुरुष शिव है, इस प्रकार अभेदभावसे जो चिन्ता करता है, वह देवतात्मक वा दिव्य है। उसको चाहिये कि, वह नित्यस्नान, नित्यदान, त्रिसन्ध्या जपपूजा, निर्मल वसन परिधान, वेदशास्त्र, गुरु और देवतामें दृढ़-ज्ञान, मंत्र और पितृदेवपूजामें अटल विश्वास, वलि-दान, श्राद्ध और नित्यकार्य, शत्रु मित्रमें समज्ञान, सबका अन्नपरित्याग, सर्वसिद्धिके लिए गुरुका अन्नभोजन, कदर्य और निठुरताचरण त्याग तथा दिव्यभावसे सर्वदा परमेश्वरीकी पूजा करे। उसको सर्वदा सत्य बोलना चाहिये, कभी झूट न बोले। पिच्छिलातंत्रके १०वें पटलमें लिखा है—

"दिव्यवीरौमहाभावावधमः पशुभावकः।
वैष्णवः पशुभावेन पूजयेत् परमेश्वरि॥
शक्तिमन्त्रे वरारोहे पशुभावो भयानकः।
दिव्यैर्वीरैर्महेशानि जायते सिद्धिरुत्तमा॥
दिव्ये वीरे न भेदोऽस्ति भेदो वीरो महोद्धतः।
दिव्यवीरौ प्रवक्ष्यामि सर्वभावोत्तमौ मतौ।
विना शक्तिं न पूजास्ति मत्स्यमांसं विना प्रिये।
मुद्राञ्च मैथुनञ्चापि विना नैव प्रपूजयेत्॥
स्त्रीभगं पूजनाधारः स्वर्णरूप्यात्मकः कुशः।
अभावे सर्वद्रव्याणामनुकल्पः कलौ युगे।
अथवा परमेशानि मानसं सर्वमाचरेत्॥
स्नानन्तु मानसं प्रोक्तं वैदिको मानसः सदा।
यत्र भुक्त्वा महापूजा मानसं भोजनन्तु तत्॥
स्वकीया परकीया वा मानसन्तु रमेत् प्रिये।
मानसं मद्यमांसादि स्वीकुर्याद् साधकोत्तमः॥
स्वयम्भूकुसुमं तद्वन्मानसं समुपाचरेत्।
मानसं भगरोमादिमानसं भगपूजनम्॥
सर्वन्तु मानसं कुर्यात्तेन सिद्ध्यति साधकः।
न कलौ प्रकृताचारः संभवन्ति नैव हि।
मानसेनैव भावेन सर्वसिद्धिमुपागमेत्॥"

दिव्य और वीर ये दो महाभाव हैं, पशुभाव अधम है। वैष्णवको पशुभावसे पूजा करनी चाहिये। शक्ति-मंत्रमें पशुभाव भीतिजनक है। दिव्य और वीरभावमें प्रभेद नहीं है। वीरभाव अति उद्धत है। सर्वभावोंमें ये उत्तम और दिव्य वीरभावका विषय कहा जाता है। शक्ति वा मद्य, मत्स्य, मांस, मुद्रा और मैथुनके विना पूजा नहीं की जाती। स्त्री-भग पूजाका आधार है—स्वर्ण और रौप्यात्मक कुश। कलियुगमें सर्वद्रव्यके अभावमें अनुकल्प है अथवा मन ही मन सब कार्य करनेका मार्ग है। मानसस्नान, सर्वदा मानस वैदिककाण्ड जहां महापूजाभोग वहीं मानसभोजन और मन ही मन स्वकीया वा परकीया नारीसे रमण करें। साधकश्रेष्ठ मन ही मन मद्यमांसादि ग्रहण करें और तद्रूप स्वयम्भूकुसुम भी उपाचार दें, तथा मन ही मन भग-रोम आदिकी चिन्ता और भग-पूजा करें। इस प्रकारसे मन ही मनमें सब कार्य करना चाहिये। कलिकालमें नियम ही वास्तविक आचार नहीं है। इस प्रकारसे मानसभावोंके द्वारा ही सर्वसिद्धि प्राप्त होती है।

पशुभावका लक्षण इससे पहले ही लिखा जा चुका है। रुद्रयामलमें (उत्तरखण्डमें) लिखा है।

"दुर्गापूजा विष्णुपूजां शिवपूजाञ्च नित्यशः।
अवश्यं हि यः करोति स पशूत्तमः स्मृतः॥
केवलं शिवपूजां च यः करोति च साधकः।

है। मत्स्यमद्यादियुक्त इस कठोर दोक्षामें जीव भवबन्धनसे विमुक्त होता है। हे कुलनायिके! जिनका पूर्णाभिषेक नहीं हुआ है, उनको मृत समझना चाहिये। पूर्णाभिषेकके द्वारा सिद्ध शिवसायुज्य लाभ करता है। स्वयं शिवने कहा है कि, इस पूर्णाभिषेकके द्वारा निश्चय ही मुक्ति होती है।

पूर्णाभिषेकका विधान महानिर्वाणतंत्रमें इस प्रकार लिखा है—"विधानमेतत् परमं गुप्तमासीद्युगत्रये।
गुप्तभावेन कुर्वन्तो नरामोक्षं ययुः पुरा॥
प्रबले कलिकाले तु प्रकाशे कुलवर्त्मनः।
नक्तं वा दिवसे कुर्यात् स प्रकाशाभिषेचनम्॥
नाभिषेकं विना कौलः केवलं मद्यसेवनात्।
पूर्णाभिषिक्तः कौलः स्याच्चक्राधीशः कुलार्चकः।
तत्राभिषेकपूर्वाह्णे सर्वविघ्नोपशान्तये॥
यथाशक्त्युपचारेण विघ्नेशः पूजयेद् गुरु।।
गुरुर्वेदाधिकारीस्यात् शुभपूर्णाभिषेचने।
तदाभिषिक्तकौलेन तत्सर्वं साधयेत् प्रिये॥
सान्तार्णं विन्दुसंयुक्तं बीजमस्य प्रकीर्त्तितम्।
गणकोऽस्य ऋषिच्छन्दो नीवृद्विघ्नस्तु देवता॥
कर्त्तव्यकर्मणे विघ्नशान्त्यर्थे विनियोगिता
षड्दीर्घयुक्तमूलेन षडङ्गानि समाचरेत्॥
प्राणायामं ततः कृत्वा ध्यायेत् गणपतिं शिवे।
सिन्दूराभं त्रिनेत्रं पृथुतरजठरं हस्तपद्मैर्दधानं।
शङ्खपाशांकुशेष्टान्युरुकरविलसद्वारुणीपूर्णकुम्भं।
बालेन्दूद्दीप्तमौलिं करिपतिवदनं बीजपूरार्द्रगण्डम्॥
भोगीन्द्राबद्धभूषं भजत गणपतिं रक्तवस्त्रांगरागम्।
ध्यात्वैवं मानसे पिष्ट्वा पीठशक्तिं प्रपूजयेत्॥
तीव्रा च ज्वालिनी नन्दा भोगदा कामरूपिणी।
उग्रा तेजस्वनी सत्या मध्ये विघ्नविनाशिनी॥
पूर्वादितोऽर्चयित्वैता पूजयेत् कमलासनं।
पुनर्ध्यात्वा गणेशान पञ्चतत्त्वोपचारकैः॥
अभ्यर्च्य च चतुर्दिक्षु गणेशं गणनायकं।
गणनाथं गणक्रीडं यजेत् कौलीनसत्तमः।
एकदण्डं वक्रतुण्डं लम्बोदरगजाननौ।
महोदरञ्च विकटं धूम्राभं विघ्ननाशनम्॥
ततो ब्राह्मीमुखाः शक्तीर्दिक्पालांश्च प्रपूजयेत्।
तेषामस्त्राणि संपूज्य विघ्नराजं विसर्जयेत्॥
एवं संपूज्य विघ्नेशमधिवासनमाचरेत्।
भोजयेच्च पञ्चतत्त्वैर्ब्राह्मणान् कुलसाधकान्॥
ततः परदिने स्नातः कृतनित्योदितक्रियः।
आजन्मकृतपापानां क्षयार्थं तिलकाञ्चनम्॥
उत्सृजेत् कौलतृप्त्यर्थं भोज्यैकैकमपि प्रिये।
अर्घ्यं दत्वा दिनेशाय ब्रह्मविष्णुशिवप्रधान्॥
अर्चयित्वा मातृगणान् वसुधारां प्रकल्पयेत्।
कर्मणोभ्युदयार्थाय वृद्धिश्राद्धं समाचरेत्॥
ततो गत्वा गुरोः पार्श्वं प्रणम्य प्रार्थयेदिदं।
एहि नाथ कुलाचार नलिनीकुलवल्लभ॥
त्वत्पादाम्भोजच्छाया देहि मूर्द्ध्नि कृपानिधे।
आज्ञां देहि महाभाग शुभपूर्णाभिषेचने॥
निर्विघ्नं कर्मणः सिद्धिमुपैमि त्वत्प्रसादतः।
शिवनाथस्याज्ञया मम कुरु पूर्णाभिषेचनम्॥
मनोरथमयी सिद्धिर्जायतां शिवशासनात्।
इत्यमाज्ञां गुरोः प्राप्य सर्वोपद्रवशान्तये॥
आयुर्लक्ष्मीबलारोग्यावाप्त्यै संकल्पमाचरेत्।
ततस्तु कृतसंकल्पो वस्त्रालंकारभूषणैः॥
कारणैः शुद्धिसहितैरभ्यर्च्य वृणुयाद् गुरुं।
गुरुर्मनोहरे गेहे गैरिकादिविचित्रिते॥
चित्रध्वजपताकाभिः फलपुष्पेण शोभिते।
किंकिनीजालमालाभिश्चन्द्रातपविभूषिते॥
घृतप्रदीपावलिभिस्तमोलेशविवर्जिते।
कर्पूरसहितैर्धूपैर्यक्षधूपैः सुवासिते॥
व्यजनैश्चामरैर्बर्हैर्दर्पणाद्यैरलंकृते।
सार्द्धहस्तमितां वेदीमुच्चकैश्चतुरांगुलां॥
रचयेन्मृण्मयीं तत्र चूर्णैरक्षतसम्भवैः।
पीतरक्तासितश्वेतश्यामलैः सुमनोहरैः॥
मण्डलं सर्वतोभद्रं विदध्यात् श्रीगुरुस्ततः।
स्व स्व कल्पोक्तविधिना कुर्यादर्चा विधिक्रियां॥
कृत्वा पूर्वोक्तविधिना पंचतत्त्वानि शोधयेत्।
संशोध्य पंचतत्त्वानि पूर्वकल्पितमण्डले॥
स्वर्णं वा राजतं ताम्रं मृण्मयं घटमेव वा।
क्षालितं चन्द्रबीजेन दध्यक्षतविचर्चितम्॥
स्थापयेद् ब्रह्मबीजेन सिन्दूरेणाङ्कयेत् प्रिया।

हैं, जिनका मुखमण्डल गजराजके सदृश है, जिनके गण्डद्वय सर्वदा मदधारासे भीग गये हैं, जिनका शरीर सर्पराज द्वारा विभूषित है जो रक्तवस्त्र और रक्त अङ्गराग धारण करते हैं, ऐसे देव गणपतिको भजना करनी चाहिये।

इस प्रकारका ध्यान करके मानस उपचार द्वारा (प्रणव उच्चारणपूर्वक चतुर्थी विभक्त्यन्त नाम उच्चारण करके 'नमः' यह शब्द अन्तमें लगा कर गन्ध पुष्पादि द्वारा) पूजा कर पीठ शक्तियोंकी पूजा करना चाहिये। तीव्रा, ज्वालिनी, नन्दा, भोगदा, कामरूपिणी, उग्रा, तेजस्वती और सत्या, इन आठ पीठशक्तियोंकी पूर्वादिक्रमसे पूजा करके मध्यदेशमें विघ्नविनाशिनीकी पूजा करनी चाहिये। तीव्रा, ज्वालिनी नन्दा, भोगदा, कामरूपिणी, उग्रा, तेजस्वती और सत्या इन आठ पीठशक्तियोंको पूर्वादिक्रमसे पूजा करके मध्यदेशमें विघ्नविनाशिनीको पूजा करनी चाहिये। (३) बादमें (प्रणवपाठपूर्वक 'नमः' पदान्त नाम उच्चारण करके) कमलासनकी पूजा करनी पड़ती है। कौलिकश्रेष्ठको पुनः ध्यान करके संशोधित पञ्चतत्त्वरूप उपचार द्वारा गणेशकी पूजा करनी पड़ती है। इसके उपरान्त उनके चतुर्दिक् गणेश, गणनायक, गणनाथ, गणक्रीड़ एकदन्त, रक्ततुण्ड, लम्बोदर, महोदर, विकट, धूम्राभ, विघ्ननाशन, गजानन, इनको पूजा करनी चाहिये।

अनन्तर ब्राह्मी आदि अष्टशक्ति और इन्द्र आदि दश दिक्पालोंको पूजा करके दिक्पालोंके अस्त्रसमुदायको पूजा (विघ्नराज क्षमस्व इस वाक्यके द्वारा) पूर्वक विघ्नराजको विसर्जन करें।

इस प्रकारसे विघ्नराजको पूजा करके अधिवास करें और पञ्चतत्त्वके द्वारा ब्रह्मज्ञ कुलसाधकोंको भोजन करावें।

दूसरे दिन स्नानपूर्वक नित्यक्रिया समाधान करके जन्मसे किये हुए पापपुञ्जके क्षयके लिये तिलकाञ्चन उत्सर्ग करे (४)। प्रिये! उसके बाद कौलोंको तृप्तिके लिये एक भोज्य उत्सर्ग करना चाहिये (५)। पीछे सूर्यको अर्घ्य प्रदानपूर्वक ब्रह्मा, विष्णु, शिव, नवग्रह और मातृगणोंकी पूजा करके वसुधारा देनी चाहिये। फिर कर्मके अभ्युदयको कामनाके लिये वृद्धिश्राद्ध करे।

अनन्तर गुरुके पास जा कर प्रणतिपूर्वक प्रार्थना करें कि, 'नाथ! आप कौलिकरूप पद्मवनके वल्लभ हैं। कृपानिधे! अब मेरे मस्तक पर अपने चरण कमलको छाया प्रदान करें। महाभाग! मेरे शुभपूर्णाभिषेकके विषयमें आप आज्ञा प्रदान करें। मैं आपके प्रसादसे निर्विघ्न कार्यसिद्धि कर सकूं।"

"वत्स! शिवशक्तिके आज्ञानुसार पूर्णाभिषेकसे अभिषिक्त होओ। महेश्वरके आदेशानुसार तुम्हारा अभीष्ट सिद्ध होवे।" शिष्य गुरुसे इस प्रकारको आज्ञा ले कर सर्वोपद्रवोंकी शान्तिके लिये तथा आयु, लक्ष्मी, बल और आरोग्य लाभके लिये सङ्कल्प करे *।

इस प्रकारसे कृतसङ्कल्प हो कर वस्त्र, अलङ्कार, भूषण और शुद्धिके साथ कारण द्वारा गुरुको अर्चना कर वरण करे †।

---

(३) पूर्व दिशामें—एते गन्धपुष्पे ओं तीव्रायै नमः। अग्नि दिशामें—एते गन्धपुष्पे ओं ज्वालिन्यै नमः। दक्षिण दिशामें—ओं नन्दायै नमः। नैरृत दिशामें—ओं भोगदायै नमः। पश्चिम दिशामें—ओं कामरूपिण्यै नमः। वायु दिशामें—ओं उग्रायै नमः। उत्तर दिशामें—ओं तेजस्वत्यै नमः। ईशान दिशामें—ओं सत्यायै नमः। मध्यमें—ओं विघ्नविनाशिन्यै नमः।

(४) एते गन्धपुष्पे ओं कमलासनाय नमः।

(५) एते गन्धपुष्पे ओं गणेशाय नमः। एते गन्धपुष्पे ओं गणनायकाय नमः इत्यादि।

* ओं तत्सदद्य अमुके मासि अमुकराशिस्थे भास्करे अमुके पक्षे अमुकतिथौ अमुकवारे अमुकनक्षत्रे अमुकगोत्रः अमुकप्रवरः अमुकवेदी अमुकशाखाध्यायी कुमारिकाखण्डान्तर्गतामुकप्रदेशीयामुकग्रामवासी श्रीअमुक देवशर्मा निःशेषोपद्रवशान्तिकाम आयुर्लक्ष्मीबलारोग्यकामश्च शुभपूर्णाभिषेचनमहं करिष्ये। इस वाक्यको कह कर संकल्प करना चाहिये।

† ओं तत्सदद्य अमुके मासि अमुकराशिस्थे भास्करे अमुके पक्षे अमुकतिथौ अमुकवारे अमुकनक्षत्रे अमुकगोत्रः अमुकप्रवरः अमुकवेदी अमुकशाखाध्यायी कुमारिकाखण्डान्तर्गतामुकप्रदेशीयामुकग्रामवासी श्रीअमुक देवशर्मणः अमुक गोत्रं अमुक प्रवरं अमुकवेदीनं अमुकशाखाध्यायिनं कुमारिकाखण्डान्तर्गत-अमुक-प्रदेशीय-अमुकग्रामनिवासिनं श्रीमंतममुकानन्दनाथं गुरुत्वेन भवन्तं

करें और यह मंत्र पढते रहें कि, शुभपूर्णाभिषेकमें ऋषि सदाशिव, छन्द अनुष्टुप्, वीज प्रणव, शुभ पूर्णाभिषेकार्थं विनियोग कीर्तन करना होगा * ।

उसके बाद यह अभिषेक-मंत्र पढें—

"गुरवस्त्वाभिषिञ्चन्तु ब्रह्म-विष्णु-महेश्वराः ।
दुर्गा लक्ष्मी भवान्यस्त्वामभिषिञ्चन्तु मातरः ॥
षोड़शी तारिणी नित्या स्वाहा महिषमर्दिनी ।
एतास्त्वामभिषिञ्चन्तु मन्त्रपूतेन वारिणा ॥
जयदुर्गा विशालाक्षी ब्रह्माणी च सरस्वती ।
एतास्त्वामभिषिंचन्तु बगला वरदा शिवा ॥
नारसिंही च वाराही वैष्णवी वनमालिनी ।
इन्द्राणी वारुणी रौद्री त्वामभिषिंचन्तु शक्तयः ॥
भैरवी भद्रकाली च तुष्टिः पुष्टिरुमा क्षमा ।
श्रद्धा कांतिर्दया शांतिरभिषिंचन्तु ते सदा ॥
महाकाली महालक्ष्मीर्महानीलसरस्वती ।
उग्रचण्डा प्रचण्डा च अभिषिंचन्तु सर्वदा ॥
मत्स्यः कूर्मो वराहश्च नृसिंहो वामनस्तथा ।
रामो भार्गवरामस्त्वामभिषिंचन्तु वारिणा ॥
असितांगरुरुश्चण्डः क्रोधोन्मत्तभयंकर ।
कपाली भीषणस्त्वामभिषिंचन्तु वारिणा ॥
काली कपालिनी कुल्ला कुरुकुल्ला विरोधिनी ।
विप्रचित्तामहोग्रास्त्वामभिषिंचन्तु सर्वदा ॥
इन्द्रोग्निः शमनो रक्षो वरुणः पवनस्तथा ।
धनदश्च महेशानः सिंचन्तु त्वा दिगीश्वराः ॥
रविः सोमो मंगलश्च बुधो जीवः सितः शनिः ।
राहुः केतुः सनक्षत्रा अभिषिंचन्तु ते ग्रहा ॥
नक्षत्रं करणं योगो वाराः पक्षौ दिनानि च ।
ऋतुर्मासोह्ययनस्त्वामभिषिंचन्तु सर्वदा ॥
लवणेक्षुसुरासर्पिर्दधिदुग्धजलान्तकाः ।
समुद्रास्त्वाभिषिंचन्तु मन्त्रपूतेन वारिणा ॥
गंगा गुर्वीमुखा रेवा चन्द्रभागा सरस्वती ।
सरयुर्गण्डकी कुन्ती श्वेतगंगा च कौशिकी ॥
अनन्ताद्या महानागा सुपर्णाद्याः पतत्रिणः ।
तरवः कल्पवृक्षाद्याः सिंचन्तु त्वां दिगीश्वराः ॥
पातालभूतलव्योमचारिणः क्षेमकारिणः ।
पूर्णाभिषेकसन्तुष्टा अभिषिंचन्तु पावनाः ॥
दौर्भाग्यं दुर्यशोरोगा दौर्मनस्यं तथा शुचः ।
विनश्यन्त्वभिषेकेण कालीबीजेन ताडिताः ॥
भूताः प्रेताः पिशाचाश्च ग्रहा ये रिष्टकारिणः ।
विद्रुतास्ते विनश्यन्तु रमाबीजेन ताडिताः ॥
अभिचारकृता दोषा वैरिमन्त्रोद्भवाश्च ये ।
मनोवाक्कायजा दोषा विनश्यन्त्वभिषेकतः ॥
नश्यन्तु विपदः सर्वाः सम्पदः सन्तु सुस्थिराः ।
अभिषेकेण पूर्णेन पूर्णाः सन्तु मनोरथाः ॥
इत्येकाधिकविंशत्या मंत्रैः संसिच्य पदम् ।
पश्चात्तस्मै स्वमन्त्रं पुनः संश्रावयेद् गुरुः ॥
पूर्वोक्तनाम्ना संबोध्य शपथान् शक्तिमुख्यकान् ।
दद्यादानन्दनाथान्तमात्मानं कौलिको गुरुः ॥
शुभमन्त्रगुरोर्मन्त्रैः संपूज्य निजदेवताम् ।
पञ्चतत्त्वोपचारेण गुरुमभ्यर्चयेत्ततः ॥
गोभूहिरण्यवासांसि नानालङ्करणानि च ।
गुरवे दक्षिणां दत्वा यजेत् कौलान् शिवात्मकान् ॥
सर्वकौलार्चनो धीरः शान्तोऽतिविनयान्वितः ।
श्रीगुरोश्चरणौ स्पृष्ट्वा भक्त्या नत्वेदमर्पयेत् ॥
श्रीनाथ जगतां नाथ मन्नाथ करुणानिधे ।
यथाकृतप्रदानेन पूरयास्मन्मनोरथम् ॥
आज्ञां मे दीयतां कौलाः भक्तसिद्धिप्रदायिनः ।
उच्छिष्टाय विनीताय ददामि परमामृतम् ॥
चक्रेशपरमेशान कौलपंकजभास्कर ।
कृतार्थं कुरु सत्शिष्यं देयमुष्मै कुलामृतम् ॥
आज्ञामादाय कौलीनं परमामृतपूरितम् ।
सशुद्धिकं पानपात्रं शिष्यहस्ते समर्पयेत् ॥
इत्याकृष्य गुरुर्देवीं स्वयमुत्तमभस्मना ।
स्वस्य शिष्यस्य कौलानां कूर्चे च तिलकं न्यसेत् ।
ततः प्रसादतत्त्वानि कौलेभ्यः परिवेशयन् ।
चक्रानुष्ठानविधिना विदध्यात् पानभोजनम् ॥

---

* मन्त्र, यथा—"एषां शुभपूर्णाभिषेकमन्त्राणां सदाशिव ऋषिरनुष्टुप् छन्द आद्याकाली देवता ओं वीजं शुभपूर्णाभिषेकार्थे विनियोगः । शिरसि सदाशिवाय नमः । मुखे अनुष्टुप् छन्दसे नमः । हृदये आद्यायै कालिकायै देवतायै नमः । गुह्ये ओं वीजाय नमः । शुभपूर्णाभिषेकार्थे विनियोगः ।" ऐसा ऋषिन्यास करना चाहिये ।]

भक्तिके साथ श्रीगुरुको चरण छू कर नमस्कार करे और प्रार्थना करे कि, श्रीनाथ आप जगत्के नाथ हैं, मेरे नाथ और करुणानिधि हैं। आप परमामृत प्रदान कर मेरा मनोरथ पूर्ण कीजिए। गुरु कौलोंसे यह कहेंगे—कौलगण! आप प्रत्यक्ष शिवरूपी हैं। आप आज्ञा देवें जिससे मैं इस विनयसम्पन्न सत्शिष्यको परमामृत प्रदान कर सकूं। कौल यह कहेंगे—चक्रेश्वर! आप साक्षात् परमेश्वर हैं, आप कौलरूप पद्मवनके लिए भास्करस्वरूप हैं। आप इस सत्शिष्यको चरितार्थ करें। इसको कुलामृत देवें।

तदनन्तर गुरु कौलोंकी अनुमति ले कर शुद्धिके साथ परमामृत-पूरित पानपात्र शिष्यके हाथ पर रक्खें। बादमें गुरुको चाहिये कि, देवी भगवतीको हृदयमें धारण कर स्वयमंलग्न-भस्मके द्वारा अपने शिष्य और कौलोंके ललाट पर तिलक लगा दें। पश्चात् प्रसादतत्त्व समुदाय कौलोंको परिवेशन करके चक्रानुष्ठानके विधानानुसार पान और भोजन करें। यह मैंने तुमसे शुभ-पूर्णाभिषेक कहा। इससे ब्रह्मज्ञान और शिवत्व प्राप्त होता है।

नवरात्रि, सप्तरात्रि, पञ्चरात्रि, त्रिरात्रि अथवा एकरात्रि पूर्णाभिषेक करना चाहिये। कुलेश्वरि! इस संस्कारमें पाँच कल्प हैं। यदि नवरात्रि अभिषेक करना हो, तो सर्वतोभद्रमण्डलकी रचना करनी चाहिये। प्रिये! सप्तरात्रि अभिषेकमें नवनाभमण्डल, पञ्चरात्रि अभिषेकमें पञ्चाब्जमण्डल, त्रिरात्रि और एकरात्रि अभिषेकमें अष्टदल-पद्मकी रचना करनी चाहिये। साधकोंको उचित है कि, वे सर्वतोभद्रमण्डल और नभमण्डल पर ८ घट तथा पञ्चाब्जमण्डल पर ५ घट स्थापन करें। अष्टदलपद्ममें सिर्फ एक घट स्थापना करना पड़ता है। इस पद्मके केशरादि अङ्गदेवता और आवरण-देवताओंकी पूजा करनी पड़ती है। जो पूर्णाभिषेकसे अभिषिक्त कौल हैं, जो निर्मलहृदय है, उनका दर्शन, स्पर्शन वा घ्राण द्वारा द्रव्यशुद्धि हुआ करती है।

साधक और साधिका। तांत्रिक साधक और साधिकाके लक्षणोंका भी तंत्रोंमें वर्णन है। निरुत्तरतंत्रके (११वें पटलमें) मतसे—

"आत्मनो ज्ञानमात्रेण तत्त्वज्ञानं भवेत् प्रिये।
तत्त्वज्ञानी भवेद्योगी स योगी त्रिविधः स्मृतः॥
निरालम्बः सालम्बो भक्तश्च परमेश्वरि।
भक्तोपि वीरभावेन साधयेत् कुलसाधनम्॥
शक्तिमात्रं यजेद्योगी भक्तो योगपरायणः।
अभिषेकेन देवेशि भैरवो जायते भुवि॥
अवधूतो भवेद्वीरो दिव्यश्च कुलसुन्दरि।
श्मशानागमनिष्ठश्च कुलशास्त्रपरायणः॥
कुलशास्त्रार्थवेत्ता च बलिदानरतः सदा।
निर्द्वन्द्वो निरहंकारो निर्लोभो निर्भयः शुचिः॥
गुरुदेवरतः शान्तो घृणालज्जाविवर्जितः।
रक्तचन्दनलिप्ताङ्गो रक्तकौपीनभूषणः॥
जटान्वितः सर्वत्र धर्मज्ञानपरायणः।
कुलशास्त्रो धीरः पण्डितः कुलधर्मगः॥
कुलतत्त्वार्थवेत्ता च कुलशास्त्रविशारदः।
महाबलो महाबुद्धिः महासाहसिकः शुचिः॥
नित्यकर्मणि निष्णातो दम्भहिंसाविवर्जितः।
परनिन्दासहिष्णुः स्वाद्वन्नाहारः सदा॥
वीरासनसमासीनः पितृभूमिगतः शुचिः।
सर्वदानन्दहृदयः कुमारीपूजने रतः।
एवं यदि भवेद्वीरस्तदैव सिद्धिमाव्रजेत्॥
दिव्योऽपि वीरभावेन साधयेत् कुलसाधनम्।
कुलस्य सर्वजातीनां पूजनीयं कुलं प्रिये॥
श्मशाने निर्जने रम्ये शिवान्ते शून्यमण्डपे।
ग्रामे पातालके वापि साधयेत् कुलसाधनम्॥"

प्रिये! आत्माको स्वरूप ज्ञान होते ही तत्त्वज्ञान होता है। तत्त्वज्ञानी योगी हो सकते हैं, वे योगी तीन प्रकारके होते हैं—निरालम्ब, सालम्ब और भक्त। भक्तको भी वीरभावसे कुलसाधन करना चाहिये। योगपरायण भक्तयोगीको शक्तिमात्रकी पूजा करना उचित है। देवेशि! अभिषेकके द्वारा इस संसारमें भैरव तथा दिव्य और वीराचारी अवधूत हुआ करता है। श्मशानागममें निष्ठावान् कुलस्तोपरायण, कुलशास्त्रार्थ जो अच्छी तरह कर सकता हो, नित्य बलिदानमें रत, द्वन्द्वहीन, अहङ्कारहीन, निर्लोभ, निर्भय, शुद्ध, गुरु और देवतासे अनुरक्त, शान्त, घृणालज्जारहित, जिसके अङ्ग पर रक्तचन्दन लिप्त हो, रक्तवर्णकी कौपीन धारण करनेवाला,

अर्थं अभिषिक्त गुरुके सिवा और कोई नहीं बता सकता।

स्वयम्भूकुसुम प्रथम ऋतुमतीका रजः है। यथा—

"हरसम्पर्कहीनायाललतायाः काममन्दिरे।
जातं कुसुममादौ यन्महादेव्यै निवेदयेत्॥
स्वयम्भूकुसुमं देवि रक्तचन्दनसंज्ञितम्।
तथा त्रिशूलपुष्पं च वज्रपुष्पं वरानने॥
अनुकल्पं लोहिताक्षचन्दनं हरवल्लभम्।"

(मुण्डमालातन्त्र ७प०)

हर अर्थात् पुरुषके संस्रवके विना लता अर्थात् स्त्रीको योनिसे जो कुसुम अर्थात् रजः निकलता है, उसीको स्वयम्भूकुसुम वा रक्तचन्दन कहा जा सकता है। इसके अभावमें महादेवीको त्रिशूलपुष्प और वज्रपुष्प (चण्डालिनका रजः) चढ़ाना चाहिये। इसका अनुकल्प शिवप्रिय लोहिताक्ष चन्दन है।

कुण्डोद्भव अर्थात् सधवा स्त्रीका रजः। यथा—

"जीवद्भर्तृकनारीणां पञ्चम कारयेत् प्रिये।
तस्या भगस्य यद्द्रव्यं तत्कुण्डोद्भवमुच्यते॥"

(समयाचारतन्त्र २य प०)

गोलोद्भव अर्थात् विधवा स्त्रीका रज। यथा—

"मृतभर्तृकनारीणां पंचमं चैव कारयेत्।
तस्या भगस्य यद्द्रव्यं तत् गोलोद्भवमुच्यते॥"

कुलार्णवके मतसे—

"तत्त्वत्रयं स्यादारम्भः कथित कुलनायिके।
कथितस्तरुणोल्लासे तरुणं सुखमंविके॥
यौवनं मनसः सम्यगुल्लासः कथितः प्रिये।
स्खलनं दृङ्मनोवाचां प्रौढ इत्यभिधीयते॥"

तत्त्वत्रयको आरम्भ, अरुण सुखको तरुण उल्लास, यौवनको मनका महोल्लास, दृष्टि मन और वचनको स्खलनको प्रौढ कहते हैं।

पूजा-सङ्केत—तंत्रसारमें इस प्रकार उद्धृत है—

"द्रव्याणां यावती सङ्ख्या पात्राणां द्रव्यसंहतिः।
हाटकं राजतं ताम्रं मारकतमृतादिना॥
उपचारविधाने तद् द्रव्यमाहुर्मनीषिणः।
आसने पंचपुष्पाणि स्वागते षट्चतुःपलम्॥
जलं श्यामाकदूर्वा च विष्णुक्रान्तामिरीरितम्।
पाद्येनार्घ्ये जलं तावत् गन्धपुष्पाक्षतं जदा॥
दूर्वास्तिलाश्च नतारः कुशाग्रः श्वेतसर्षपाः।
जातीफललवङ्गक ककोलाश्च षट्पलम्॥
प्रोक्तमाचमनं कांस्ये मधुपर्कः पुनं मधुः॥
दध्ना सह पलैकन्तु शुद्धं पाद्ये तथा च मे।
परिमाणन्तु पंचाशत् पलं स्नानार्थ संभवः॥
निर्मलेनोदकेनाथ यत्रेत्र परिपूर्णता।
मलिनं गर्हितं सर्वं त्यजेत् पूजाविधौ हरेः॥
वितस्तिमात्रादधिकं वासो युग्मन्तु नूतनम्।
स्वर्णाद्याभरणान्येवं मुक्तारत्नयुतानि च॥
चन्दनागुरुकर्पूरपङ्कं गन्धफलानि।
नानाविधानि पुष्पाणि पंचाशदधिकानि च॥
कांस्यादि निर्मिते पात्रे धूपो गुग्गुलुकर्पमात्।
घृतवर्त्यादि संयुक्तो दीपश्चाच्चतुरंगुलः॥
यावद् भक्ष्यं भवेत् पुंसस्तावदद्याजनार्दने।
नैवेद्यं विविध वस्तु भक्ष्यादिकन्तु नागमम्॥
कर्पूरादियुता वर्ति सा च कार्पासनिर्मिता।
घृतवर्त्यादि संयुक्तो दीपश्चाच्चतुरंगुलः॥
शिलापिष्टं चन्दनाद्यं सम्यक् वर्त्तयेत्नरः।
कार्य ताम्रादिपात्रे तत् प्रीनये हरिमेधसः॥
दूर्वाक्षतप्रमाणं च विप्रयन्तु ततोऽधिकम्।
उत्तमोऽयं विधिः प्रोक्ते विभवे सति सर्वदा॥
एषामभावे सर्वेषां यथाशक्त्या तु पूजयेत्।
अनुकल्पं विवर्जेच्च द्रव्याणा विभवे सति॥"

द्रव्यकी जितनी संख्या है, पात्रको भी उतनी ही संख्या समझनी चाहिये। उपचार द्रव्य कहनेसे सुवर्ण, रजत, ताम्र और कांस्य इन चारका बोध होता है। पञ्चविध पुष्पसे आसन, षट्पुष्पसे स्वागत, चार पल जलमें पाद्य, श्यामाक (विष्णुक्रान्ता), अपराजिता, शुभ्रपुष्प आतपतण्डुल, दूर्वा, तिल, कुशाग्र, श्वेतसर्षप, जायफल, लवङ्ग और काकोल, इनका अर्घ्य, षट्पल जलमें आचमन, कांस्यपात्रमें घृत, मधु और दधिसे मधुपर्क, एक पल विशुद्ध जलमें आचमन, ५० पल विशुद्ध जलमें स्नान, वितस्तिमात्रसे अधिक दो नये कपड़ोंसे वसन, मुक्ता और रत्नादियुक्त स्वर्णादि द्वारा आभरण, चन्दन, अगुरु और कर्पूरसे गन्ध, ५० प्रकारसे अधिक फलोंसे पुष्प,

कालीं कपालिनीं कुल्लां कुरुकुल्लां विरोधिनीम् ।
विप्रचित्तां महेशानि बहिः षट्कोणकेषु च ॥
उग्रामुग्रप्रभां दीप्तां न्यसेत् पत्रत्रिकोणके ।
मात्रां मुद्रां सितांचैव न्यसेच्चान्यत्रिकोणके ॥
सर्वाः श्यामा असिकरा मुण्डमालाविभूषिताः ।
तर्जनीं वामहस्तेन धारयन्त्यः शुचिस्मिताः ।
दिगम्बरा हसन्मुख्यः स्वस्ववाहनभूषिताः ।
एवं ध्यात्वा प्रयत्नेन पूजयेदष्टपत्रके ॥
ब्राह्मीं नारायणीञ्चैव तथा माहेश्वरीं प्रिये ।
अपराजिताञ्च कौमारीं वाराहीमर्चयेद्बुधः ॥
नारसिंहीं प्रपूज्यैव ततो दक्षिणतो यजेत् ।
महाकालं यजेत् देवि विपरीतरतान्तरे ॥
दिगम्बरं मुक्तकेशं चण्डवेशं प्रयत्नतः ।
एवं संपूज्य यत्नेन भजेत् मन्त्रमनन्यधीः ॥
विना मद्यं विना मांसं यदि देवीं प्रपूजयेत् ।
देवता शापमाप्नोति मृतो नरकमश्नुते ॥"

वीराचार पूजामें पहले दीपनी आवश्यक है जिसके जाननेसे मनुष्य जीवन्मुक्त होता है इसीलिये समस्त देवताओंके लिए दीपनी कही गई है, इस विद्याके बिना आयत्त हुए कभी भी सिद्धि प्राप्त नहीं होती। साधक पूजा, ध्यान और आचारके बिना एकमात्र ज्ञान द्वारा मुक्त होता है तथा जो मुक्त होता है उसके कुलमें कोई दरिद्र वा मूर्ख नहीं रहता। प्राण, धन, कुल और तो क्या स्त्री भी दान की जा सकती है, किन्तु यह मन्त्र हर एकको नहीं देना चाहिये। कालीके वीजद्वय, उसके बाद कूर्च वीजद्वय और लज्जावीजद्वय, देवी दक्षिणकालिका, पुनः ये ही वीज होंगी। इसके ऋषि भैरव, छन्द उष्णिक् और देवी दक्षिणाकालिका हैं।

इसके वीज कूर्च और लज्जाशक्ति हैं, अङ्गन्यास और करन्यास मायावीज द्वारा करके देवीका ध्यान करना पड़ता है।

करालवदना, घोरा, मुक्तकेशी, दिगम्बरी, चतुर्भुजा इत्यादि रूपमें कालीका ध्यान करके मद्य, मांस, रक्तपुष्प और रक्तपद्म द्वारा तथा रक्त वस्त्रान्वित हो कर भक्तिपूर्वक पूजा करनी चाहिये।

उसके बाद परिवारपूजा, फिर पीठ-पूजा की जाती है। 'प्रकृति, कमठ, शेष, पृथ्वी, सुधाम्बुधि, मणिद्वीप, चिन्तामणिगृह, श्मशान, पारिजात, इनको जड़में मणिवेदिका बनावें। उसमें साधक रत्नपीठ मणिपीठ न्यस्त करें। चारों ओर मुनि, देवता, शिव, नरमुण्ड, धर्माधर्मादिको 'ॐ ह्रीं ज्ञानात्मने नमः' इतना कह कर स्थापन न्यस्त करें।

पीछे साधक काली, कपालिनी, कुल्ला, कुरुकुल्ला, विरोधिनी, विप्रचित्ता, इन सबको बहिःषट्कोणोंमें न्यस्त करें।

उग्र, उग्रप्रभा और दीप्ताको पत्रत्रिकोणमें तथा मात्रा, मुद्रा और सिता को अन्य त्रिकोणमें न्यस्त करें।

बादमें "सर्वाः श्यामा असिकरा" इत्यादि मन्त्रद्वारा ध्यान करके अष्टपत्रमें भक्तिपूर्वक पूजा करें।

तदुपरान्त साधक ब्राह्मी, नारायणी, माहेश्वरी, अपराजिता, कौमारी और वराहीको पूजा करें। पीछे नारसिंहीकी पूजा करके फिर याग करें। विपरीत रतान्तरमें महाकाल याग करें। साधकको चाहिये, कि अनन्यचित्त हो कर चण्डवेश, मुक्तकेश और दिगम्बरको यत्नपूर्वक पूजा करें। मद्य और मांसके व्यतीत यदि देवीकी पूजा की जाय, तो देवता शापग्रस्त होते हैं और पूजाकारी व्यक्ति अन्तमें नरक जाता है।

"विना परस्त्रिया देवि जपेद् यदि तु साधकः ।
शतकोटिजपेनैव तस्य सिद्धिर्न जायते ॥
स्त्रियो गति स्त्रियो प्राणाः स्त्रियः सिद्धिर्न संशयः ।
नारीणां स्मरणे काली स्मारिता स्यान्न संशयः ॥
कण्ठे कण्ठं मुखे वक्त्रं वक्षोजे चोरसि प्रिये ।
तस्यै कुलरसं देवि पाययित्वा यथोचितम् ॥
स्वयं पीत्वा जपेन्मन्त्रं सिद्धिर्भवति नान्यथा ।" ।

साधक परस्त्रीके बिना यदि जप करें तो शत कोटि जप करने पर भी उसको सिद्धि प्राप्त न होगी। क्योंकि इसमें स्त्रीही एकमात्र गति है, स्त्री ही एकमात्र प्राण है, स्त्री ही एकमात्र सिद्धि हैं, इसमें जरा भी संशय नहीं। नारीके स्मरणसे कालीका स्मरण करना होता है। कण्ठसे कण्ठ, मुखसे मुख, उरस्थलसे वक्षोज, इस तरह उसको कुलरस पिला कर और खुद पी कर यथोचित जप करें।

कराना चाहिये। इस प्रकारके आचरण करनेसे सिद्धिको निकटवर्ती समझें और महोत्सव करें। षोड़शवर्षीया युवतीको यत्नपूर्वक ला कर शुद्ध जल और गन्ध द्वारा स्वयं उसको स्नान करावें। फिर दिव्य अलङ्कार, सुगन्ध पुष्प और मिष्टान्नादि द्वारा पूजा करके तन्मय हो कर उसको आसव पिलावें और स्वयं भी पीवें। उस समय यदि वह षोडशी युवती रतिके लिये प्रार्थना करे, तो उसके साथ रमण करें, तथा उसके हाथमें माला देवें। पीछे उस मालाको उससे वापस ले कर ब्राह्मण-भोजन करावें। इसके बाद आधी रातको जप करनेसे निश्चय साक्षात् होगा, इसमें अन्यथा नहीं।

"तत्रापि प्रत्ययो नोचेत् कक्षामध्ये विशेद्बुधः।
पर्यङ्कस्य चतुःपार्श्वे पट्टसूत्रं मनोरमम्॥
बद्धा द्वाविंशतिं ग्रन्थिं रम्भापूटितमूलकैः।
निविश्यैव स्वरक्षार्थं पाञ्चाली सैन्धवी तथा॥
वक्ष्यमाणक्रमेणैव वस्त्रोपरि निधापयेत्।
षोडशाब्दां परलतां गणिकां च विशेषतः॥
समानीयप्रयत्नेन दिव्यपुष्पैर्निवेदयेत्॥
भोजयेत् मिष्टभोज्यानि क्षौमकं परिधापयेत्।
लेपयेत् दिव्यगन्धेन भूषणैर्भूषयेत् स्वयम्।
रमयेत् परया भक्त्या साधकः सिद्धिहेतवे॥
जपस्यार्द्धजपेनैव सिद्धिर्भवति नान्यथा।
विना मद्यं महेशानि न सिध्यति कदाचन॥
तस्मादादौ प्रयत्नेन पीत्वा तां पाययेद्बुधः।"

पूर्वोक्त प्रकारसे यदि ज्ञानोत्पत्ति अर्थात् सिद्धि न हो तो इस प्रकारसे करने पर सिद्धि होगी—

साधक कक्षाके बीच निर्विघ्नित हों, फिर पर्यङ्कके चारों ओर मनोहर पट्टसूत्रसे रम्भापुटित मूलक द्वारा बाईस गाँठे बाँध कर अपनी रक्षाके लिये वक्ष्यमाणके नियमानुसार पांचाली और सैन्धवी वस्त्रके ऊपर स्थापित करें। बादमें साधक यत्नके साथ षोड़शी परलता वा गणिकाको ला कर उसको दिव्य पुष्प देवें और मिष्ट भोजन खिलावें, क्षौमवस्त्र पहनावें तथा दिव्य गन्ध और भूषण द्वारा विभूषित करें। साधक सिद्धिके लिये परा भक्तिके द्वारा उसके साथ रमण करें। इस तरहसे सब कार्य कर चुकनेके बाद जपका अर्द्धभाग जपनेसे ही सिद्धि होती है। किन्तु इसमें मद्यके विना कभी भी सिद्धि नहीं हो सकती। इसलिये पहले यत्न पूर्वक स्वयं मद्य पान करके और उसको पिला कर पीछे जप करना चाहिये।

"तत्रापि प्रत्ययो नोचेत् चरुहोमं प्रकल्पयेत्।
निशीथे निर्भयो देवि श्मशाने प्रान्तरे तथा॥
गन्धैः स्नानादिकं कृत्वा पादशौचादिपूर्वकम्।
घटमारोपयेत्तत्र सौवर्णं राजतं तथा॥
ताम्रं वा तन्महेशानि विभवानुक्रमेण तु।
कल्पयित्वा निशाभागे पूजयेत् परमेश्वरीम्॥
उपचारैर्यथाशक्ति वित्तशाठ्यं विवर्जयेत्।
देवीपूजा वावायेत्र पिष्टन्तु परिदापयेत्।
चरौ निधाय यत्नेन चतुःपिष्टकवर्त्तुलम्।
ततश्चरुं पाचयेत्तु कुण्डमध्ये तु पूजयेत्॥
रक्तां घर्नां बलाकाव नीलां कालीं कलावतीं।
द्वारेषु पूजयेन्मन्त्री लोकपालान् प्रयत्नतः॥
ग्रहान् सम्पूजयेन्मन्त्री चतुष्कोणक्रमेण तु।
हविर्दारां हुनेन्मन्त्री यथाशक्त्या ततश्चरुम्॥
श्रावयेत् मूलमन्त्रेण मधुना सिद्धिहेतवे।
हुत्वा संच्छादयेन्मन्त्री ततो दक्षिणकालिकाम्॥
धूपदीपश्च नैवेद्यैः प्रदक्षिणमथाचरेत्।
पिष्टवर्त्तुलसंख्यातं सुवर्णादि प्रजायते॥
एकेनैव प्रयोगेण यदि सिद्धिर्भवेत्प्रिये।
तथा होमो द्वितीयेन रौप्यं वापि सुरेश्वरि॥
तृतीयेन भवेत्ताम्रं लौहं तुर्येण च स्मृतम्।
एषामन्यतमां ज्ञात्वा साधयेत् सिद्धिमुत्तमाम्॥
सिद्धाया कालिकायाश्च नेन्द्रं दुर्लभमुच्यते।
गुरुमूलमिदं सर्वं तस्मादादौ समर्चयेत्॥
तस्य प्रसादमात्रेण सिद्धो भवति नान्यथा।"

पूर्वोक्त प्रकारसे यदि सिद्धि न हो, तो साधकको चरु-होम करना चाहिये। साधक श्मशान या प्रान्तरमें जा कर निशीथ समयमें वहां स्नान करें। अनन्तर पाद-शौचादि पूर्वक विभवानुसार सुवर्ण, रजत वा ताम्रमय घट स्थापन करके पूजा करें। देवी-पूजाके उपचारके विषयमें कृपणता न करनी चाहिये। यथाशक्ति देवी पूजा करके पिष्टक बनावें। वर्त्तुलाकार चतुःपिष्टकको

चाहिये। साधकको उचित है कि, एक युवती पुष्पिणी कामिनीको यत्नपूर्वक ला कर स्वयं उसको गन्धादि द्वारा भूषित करें। उसको मिष्टान्न भोजन करा कर तथा विवस्त्रा (नंगी) करके जर्द्धतल्प पर स्थापन करें। पीछे रक्त चन्दन और अलक्तक द्वारा यन्त्र बनावें और नाना उपकरणोंसे पूजा करें। भगयागमें भग ही नाम है, भग ही प्राण हैं, भग ही देह है और भग ही स्तन है. अष्ट पत्रके मध्य देवीकी पूजा करें। पूजा करते समय रक्त-गन्ध, रक्तवस्त्र, रक्तमाल्य आदि प्रदान करें। देवीके दर्शनको कामना करके इस प्रकारसे पूजा करें। उस समय यदि वह रतिके लिए प्रार्थना करे, तो जब तक होम न होवे तब तक लभामें रत रहना चाहिये। पीछे पुष्पिणी-मकरन्द द्वारा होम करें। औं भगमालायै नमः, तुम भगरूपधारिणी हो तुम महाभागा हो, तुम्हीं एक मात्र मोक्षदायिनी हो, इत्यादि कह कर प्रणाम करें। 'तुम्हारे अनुग्रहसे मुझे सिद्धि प्राप्त हो, इस प्रकारका आचरण करनेसे सिद्धि होती है। यह अत्यन्त गुह्यतम है। कोई इसको प्रकट कर दे तो कार्यमें हानि होती है। इसलिए इसको सब तरहसे गुप्त रखना चाहिये।

'अत्राशक्तो महेशानि कलावतीं समाचरेत्।
कुंकुमं चन्दनं चन्द्र एकीकृत्य तु पेषयेत्॥
जपेत् सहस्रं देवेशि देवीञ्चैव प्रपूजयेत्।
कामिनी पूजयेत् भक्त्या तस्या मूर्द्धनि कारयेत्॥
तिलकं वश्यमात्रेण स्वयं शिरसि धारयेत्।
रमा वाणीर्भवानी च सर्वं सम्मोहिनी तथा॥
ऐंयुता परमेशानि वह्निशान्तावधिर्मनुः।
अनेन शतजपेन तिलकं मूर्ध्नि कारयेत्॥
कलाञ्च पूजयेद्यत्नात् नानाभरणभूषिताम्।
पाययेत् सा स्वयं यत्नात् स्वयं पीत्वा च यत्नतः॥
जायते दैववाणी च ततो देवीं न संशयः।
एवं भूत्वा वरारोहे ततो यत्नं समाचरेत्॥
अथवा देवदेवेशि नग्नीभूय विचक्षणः।
नग्नां परलतां पश्यन् जपेत् मन्त्रमनन्यधीः॥
यामोत्तरं समारभ्य यामद्वयमतन्द्रितः।
मद्यमांसोपचारैश्च पूजयित्वेष्टदेवताम्॥
रक्षार्थंखड्गपाणिस्तु स्वपार्श्वेऽपि नियोजयेत्।
गणनाथं क्षेत्रपालं वटुकं योगिनीं तथा॥
एभिभिः सामिषान्नेनैव यजेत् परमसुन्दरि।
घृतप्रदीपं प्रज्वाल्य ततो देवीं समर्चयेत्॥
ततः सहस्रं जपतो देवत दर्शनं भवेत्।
अथवा नियमीभूत्वा भूतलिप्यादिसंपुटम्॥
जपेत् प्रतिदिने देवि सहस्रं सिद्धिहेतवे।"

यदि पूर्वोक्त कार्यमें साधक अशक्त हों, तो उन्हें कलावती आचरण करना चाहिये। कुङ्कुम चन्दन और चन्द्र (कर्पूर) को एकत्र करके पेषित करें तथा सहस्र जप करके देवीको पूजा करें। अनन्तर कामिनी-पूजा करें। ऐंयुता इत्यादि मंत्र सौ बार जप कर उसके मस्तक पर तिलक लगा दें और खुद भी तिलक लगावें। यत्नपूर्वक नाना आभरणसे भूषित कलाको पूजा करें। पीछे यत्नपूर्वक मद्य पी कर उसको भी पिलावें और उस समय दैववाणी होने पर और भी यत्नके साथ जपादि आचरण करें। अथवा उस समय साधक स्वयं नग्न हो कर तथा उसको नंगी करके, उसे देखते हुए अनन्यचित्तसे जप करें।

यामोत्तरमें प्रारम्भ करके यामद्वय अतन्द्रितभावसे मद्य और मांस आदि उपचार द्वारा इष्टदेवीको पूजा करें। आत्मरक्षाके लिए खड्गधारी होना तथा पार्श्वमें रक्षा करना जरूरी है।

तत्पश्चात् गणनाथ, क्षेत्रपाल, वटुक और योगिनी, इनका सामिषान्न द्वारा याग करें तथा घृतप्रदीप प्रज्व-लित करके देवीको अर्चना करें। इस प्रकारसे हजार जप करने पर देवताके दर्शन होते हैं। अथवा नियमी हो कर भूतलिप्यादि संपुट प्रतिदिन हजार जप करें। इससे भी सिद्धि होती है।

"दिवारात्रौ संस्मरणं हविष्याशनमेव च।
कुमारीं पूजयेत् यत्नात् नानाभरणसंयुताम्॥
मासे पूर्णे वरारोहे निशीथे मत्तसाधकः।
महापूजां प्रकुर्वीत लतामण्डलमध्यगः॥
मद्यै मांसैश्च विविधैरन्यैश्च विविधैस्तथा।
संपूज्य विधिवद्भक्त्या सर्वदा तिमिरालये॥
सहस्रजपमात्रेण सिद्धिर्भवति नान्यथा।
साक्षादायाति सा देवी सत्यं सत्यं न संशयः॥
साक्षात् याति वरारोहे भवेदिन्दुसमोनरः।

अथवा साधक अपने शरीरसे उत्थित रुधिरके द्वारा यन्त्र बना कर मद्य और मांस उपचार तथा अर्कपुष्प द्वारा देवीकी पूजा करें, फिर अनन्यचित्त हो कर हजार जप करें। इससे साधकको सिद्धि हो जायगी।

"अथवा परमेशानि गंगातीरे वसेत् सुधी।
उपवासद्वयं कृत्वा कुर्यात् स्नानमतन्द्रितः॥
ततो देवीं समभ्यर्च्य धूपदीपैर्मनोरमैः।
हविष्यान्नैश्च नैवेद्यैः स्वयं भुञ्जीत वाग्यतः॥
भुक्त्वा पीत्वा स्त्रिया सार्द्धं निशीथे गतसाध्वसः।
जपेत् सहस्रं देवेशि ततः सिद्धिर्वरानने॥"

अथवा साधक गङ्गाके किनारे जा कर दो उपवास करें, फिर अतन्द्रितभावसे स्नान करें तथा धूप, दीप, हविष्यान्न और नैवेद्य द्वारा पूजा करके स्वयं हविष्यान्न भोजन करें।

भोजन और पान करके स्त्रीके साथ निशीथरात्रिमें निर्भय हो सहस्र जप करें। इससे साधकको सिद्धि होगी।

"अथवा वटमूलस्थो दिग्वासामुक्तकेशवान्।
लताभिर्वेष्टितोभूत्वा जपेन्मन्त्रमनन्यधीः॥
ततः साक्षात् भवेद्देवि नात्र कार्या विचारणा।"

पूर्वोक्त उपायसे यदि सिद्धिलाभ न हो तो साधक नग्न और मुक्तकेश हो वटवृक्षके तले लता द्वारा वेष्टित हो कर अनन्यचित्तसे मन्त्र जपें। इसीसे निश्चय ही देवीका साक्षात्कार होगा।

"एतेनापि प्रयोगेन यदि साक्षान्नजायते।
ततो देवि! प्रवक्ष्यामि उपायं परमाद्भुतम्॥
एकेनैव प्रयोगेण यदि साक्षान्नजायते।
द्वितीयं वापि कुर्वीत तृतीयं वाथवा प्रिये॥
तृतीयेन नचेत् सिद्धि स्तत्रोपायं वदामि ते।
वस्त्रे शुक्ले तथा रक्ते पीते वा नीलवाससि॥
पुत्तली रचयेद्देव्याः सर्वावयवसुन्दरीम्।
पूजयेत् क्रोधरूपेण रक्तवर्णैर्मनोहरैः॥
तत्र देवीं जपेत् यन्त्रे समभ्यर्च्य सहस्रकम्।
रक्तचन्दनबीजेन तत्र कल्पितमालया॥
ततः शाल्मलीकाष्ठेन निम्बकाष्ठेन वा प्रिये।
वह्निं प्रज्वाल्य यत्नेन तत्र वह्निं प्रपूजयेत्॥
ततः पुत्तलिका भाले लिखेत् मन्त्रं वरानने।
सिन्दूरपुत्तलीं देवि ततो वह्नौ तु तापयेत्॥
ताड़येत् मूलमन्त्रेण मूलमन्त्रेण रक्षयेत्।
क्षालयेत् शुद्धदुग्धेन अथवा दधिवारिणा॥
ततो हुंकारं प्रजपेत् सहस्रं परमेश्वरि।
ततः साक्षात् भवेद्देवि नात्र कार्या विचारणा॥"

पहले जितने भी उपाय कहे गये हैं, उनमें यदि देवीके साक्षात न हो, तो साधकोंके हितार्थ और भी एक परम अद्भुत उपाय कहा जाता है। यदि एक प्रयोगके द्वारा सिद्धि न हो, तो द्वितीय और तृतीय उपाय जानना चाहिये।

पहले शुक्ल, रक्त, नील और पीत वस्त्रमें सम्पूर्ण अवयवसम्पन्न एक पुत्तलिका बनावें। मनोहर रक्तवर्ण द्वारा क्रोधरूपमें उस मूर्तिकी पूजा करें। उसके बाद यन्त्रमें रक्तचन्दन लिखित बीजमन्त्र द्वारा अभ्यर्चना करके सहस्र जप करें। तत्पश्चात् शाल्मलीकाठ वा निम्बकाठके द्वारा अग्नि जलावें और पूजा करें। अनन्तर पुत्तलिकाके कपाल पर मन्त्र लिखे और सिन्दूरका पुत्तलिकाको अग्निमें तपावें। मूलमन्त्र द्वारा ताड़न और रक्षा करें। बादमें दुग्ध अथवा दधि वा जल द्वारा क्षालित करें। पीछे सहस्रवार हुङ्कार मन्त्रका जप करें। इससे निश्चय ही देवीके साक्षात् दर्शन होंगे, इसमें सन्देह नहीं।

"अथवा ताड़येत् देवि नारसिंहेन पार्वति।
हविष्याशी दिवा भूत्वा ब्रह्मचारिसमो नरः॥
रात्रौ ताम्बूलपूरास्यो लतामण्डलमध्यगः।
नारसिंहेन देवेशि पुटितन्तु मनुं जपेत्॥
ततो लक्षजपेनैव साक्षात् भवति नान्यथा।
अवश्यं जायते साक्षात् ममैव वचनं यथा॥"

अथवा नारसिंह मन्त्र द्वारा देवीको ताड़ित करे, दिनमें हविष्याशी हो कर ब्रह्मचारीके समान होवें। रात्रिको ताम्बूल चर्वण करके लतामण्डल मध्यवर्ती हो नारसिंह मन्त्र पुटित कर जप करें। इस प्रकार १ लाख बार जप करनेसे देवी साक्षात् दर्शन देती हैं। इसमें बिन्दुमात्र भी सन्देह नहीं।

"अथवापि वरारोहे नौकालौहेन पार्वति।
शूलं निर्माय यत्नेन पटे देवीन्तु लेपयेत्॥

पञ्चमकार तन्त्रका प्रधान अङ्ग है।

"मकारपंचकं देवि देवानामपि दुर्लभम्।
मद्यैर्मांसैस्तथा मत्स्यैर्मुद्राभिर्मैथुनैरपि॥
स्त्रीभिः सार्द्धं महासाधुरर्चयेत् जगदम्बिका।
अन्यथा च महानिन्दा नीयते पण्डितैः सुरैः॥
कायेन मनसा वाचा तस्मात्तत्त्वो परो भवेत्।
कालिका तारिणी दीक्षां गृहीत्वा मद्यसेवनम्॥
न करोति नरोयस्तु स कलौ पतितो भवेत्।
वैदिके तांत्रिके चैव जपहोमबहिष्कृत:॥
अब्राह्मण सएवोक्तः स एव हस्तिमूर्खकः।
शुनीमूत्रसम तस्य तर्पणं यत् पितृष्वपि॥
कालीतारामनुप्राप्य वीराचारं करोति न।
शूद्रत्वं तच्छरीरेण प्राप्नुयात् स न चान्यथा॥
या सुरा सर्वकार्येषु कथिता भुवि मुक्तिदा।
तस्या नाम भवेद् देवि तीर्थपानं सुदुर्लभम्॥
शुद्धाणा भक्षयोग्याणा यन्मांस देवनिर्मितम्।
वेदमंत्रेण विधिवत् प्रोक्तो सा शुद्धिरुत्तमा॥
भोक्ष्य योग्याश्च कथिता ये ये मत्स्या वरानने।
ते रहस्ये मया प्रोक्ता मीनाः सिद्धिप्रदायकाः॥
पृथुका तंदुला भ्रष्टा गोधूमचणकादयः।
तस्य नाम भवेद्देवि मुद्रा मुक्तिप्रदायिनी॥
भगलिंगस्य योगेन मैथुनं यद् भवेत् प्रिये।
तस्य नाम भवेद्देवि पंचमं परिकीर्त्तितम्॥
प्रथमस्तु भवेत् मद्यं मांसं चव द्वितीयकम्।
मत्स्यंचैव तृतीयं स्यात् मुद्राश्चव चतुर्थिका॥
पंचमं पंचमं विद्यात् पंचैते नामतः स्मृताः।"

पञ्चमकार तन्त्रके प्राणस्वरूप है। पञ्चमकारके विना तान्त्रिकको किसी भो कार्यमें अधिकार नहीं है। पञ्चमकार देवताओंके लिए भी दुर्लभ हैं, मद्य, मांस, मत्स्य, मुद्रा और मैथुन इन पांच मकारोंसे जगदम्बिकाकी पूजा की जाती है। इसके विना कोई कार्य भी सिद्धि नहीं होता और तन्त्रवित् पण्डितगण निन्दा करते हैं। काली वा ताराका मन्त्र ग्रहण करके जो मद्य सेवन नहीं करता, वह कलिमें पतित होता है, तान्त्रिक जप, होम आदि कार्योंमें अनधिकारी होता है तथा वह व्यक्ति अब्राह्मण और हस्तिमूर्ख कहलाता है। उस व्यक्तिका पितृ-तर्पण कुत्तेके मूत्रके सदृश है। जो व्यक्ति काली और ताराका मन्त्र पा कर वीराचार नहीं करता, वह शूद्रत्वको प्राप्त होता है। सुरा सभी कार्यों में उक्त है तथा पृथिवी पर येही एकमात्र मुक्तिदायिनी है। इस सुराका नाम ही तीर्थ और पान है।

वैदिक आदि ग्रन्थोंमें जिन मांसोंको भक्ष्य कहा गया है, वे ही मांस विशुद्ध हैं। रहस्यमें जिन मीनोंको भक्ष्ययोग्य कहा है, वे मत्स्य सिद्धिप्रदायक हैं। पृथुक, तण्डुल भ्रष्ट, गोधूम, चणक आदिको मुद्रा कहते हैं, यह मुद्रा मुक्तिप्रदायिनी है। भग और लिङ्गके योगसे मैथुन होता है। यह मैथुन ही पञ्चम है। मकारोंमें प्रथम मद्य द्वितीय मांस, तृतीय मत्स्य, चतुर्थ मुद्रा, पञ्चम मैथुन है, ये ५ द्रव्य ही पञ्चमकार है।

पञ्चमकारका अर्थ—

"मायामलादि शमनात् मोक्षमार्गनिरूपणात्।
अष्टदुःखादिविरहान्मत्स्येति परिकीर्त्तितम्॥
मांगल्यजननाद्देवी सम्विदानन्ददानतः।
सर्वदेवप्रियत्वाच्च मांस इत्यभिधीयते॥
पंचमं देवि सर्वेषु मम प्राणप्रिय भवेत्।
पंचमेन विना देवि चण्डीमन्त्रं कथं जपेत्॥
यदि पंचमकारेषु भ्रान्ति चेत् कुरुते प्रिये।
तस्य सिद्धिः कथं देवि चण्डीमन्त्रं कथ जपेत्।
आनन्दं परमं ब्रह्म मकारास्तस्य सूचकाः॥"

जिससे माया और मलादिका प्रशमन, मोक्षमार्गका निरूपण और आठ प्रकारके दुःखोंका अभाव होता है, उसका नाम मत्स्य है। माङ्गल्यजनन, सम्विदोंको आनन्ददायक और सब देवताओंका प्रिय होनेसे इसका नाम मांस पड़ा है। पञ्चमकार सब कार्योंमें मेरे प्राणोंके समान प्रिय है। पञ्चमकारके विना चण्डीमन्त्रका जप कैसे हो सकता है? इसलिए उसके लिए सिद्धि भी असम्भव है। आनन्द ही परम ब्रह्म है और पञ्चमकार उसका सूचक है।

"सुमन सेवितत्वाच्च राजत्वात् सर्वदा प्रिये।
आनन्दजननाद्देवि सुरेति परिकीर्तिता॥
मुदं कुर्वन्ति देवानां मनांसि द्रावयन्ति च।
तस्मान्मुद्रा इति ख्याता दर्शिता व्याकुलेश्वरी।"

स्तत्त्व, देवतत्त्व और ध्यानतत्त्व ये पाँच तत्त्व हैं।

मांसादि शोधन—

"वक्ष्येऽहं च महेशानि मांसादेः शोधनं प्रिये।
पूर्ववत् मण्डलं कृत्वा पूजयेत् मण्डलोपरि॥
आधारशक्तिं कूर्मञ्च अनन्तः पृथिवीं तथा।
तन्मध्ये स्थापयेत् मांसं मत्स्यं मुद्राञ्च पार्वति॥
हुँ बीजेन समन्त्र्य फट्कारैः प्रोक्षणं चरेत्।
वारुणेन च धेन्वादि दर्शयेत् साधकोत्तमः॥
ततो माया वधूश्चैव श्रीबीजं क्रमशो जपेत्।
शुद्धिमन्त्रं पठेद्भक्त्या मूलमन्त्रं समुच्चरन्॥
पवित्रं कुरु देवेशि मांस मत्स्यं कुलेश्वरि।
मुद्रां शस्योद्भवां दिव्यां पूजार्थं कुलनायिके॥
ततो हुँफट् वारुणञ्च तस्योपरि जपेत् प्रिये।
मूलमन्त्रञ्च तन्मध्ये दशधा जपमाचरेत्॥"

मांसादिका शोधन करना हो, तो पहलेकी तरह मण्डल बना कर उस पर आधारशक्ति, कूर्म, अनन्त और पृथिवीकी पूजा करें तथा उस मण्डलके बीच मत्स्य, मांस और मुद्रा स्थापित करें। पीछे 'हुँ' इस बीज-मन्त्रको संमन्त्रित करके 'फट्' इस मन्त्रके द्वारा प्रोक्षण करें तथा धेनु आदि मुद्रा दिखावें। उसके बाद माया-बीज, वधूबीज और श्रीबीजका क्रमशः जप करें। पीछे मूलमन्त्र उच्चारण करके भक्तिपूर्वक 'पवित्रं कुरु देवेशि" इस शुद्धिमन्त्रको पढ़ें और 'हुँ फट्' यह मन्त्र उसके ऊपर और मूलमन्त्र उसके भीतर जपें। इस प्रकारसे मत्स्य, मुद्रा और मांस शोधित होता है।

मद्यादि शोधन—

अपने बाईं तरफ षट्कोणान्तर्गत त्रिकोण बिन्दु लिख कर वृत्तचतुरस्र विधानपूर्वक सामान्यार्घ्योदकके द्वारा अभ्युक्षित करके उस पर "आधारशक्तिभ्यो नमः" इस मन्त्रके द्वारा पूजा करें।

"नमः" इस मन्त्रके द्वारा आधारपात्रको प्रक्षालित करके उसे मण्डलके ऊपर रक्खें और "मं वह्निमण्डलाय दशकलात्मने नमः" इस मन्त्रके द्वारा पूजा करके "फट्" इस मन्त्रके द्वारा कलस प्रक्षालित करें। रक्तवस्त्र और माल्यादिसे विभूषित कर आधारके ऊपर देवी मान कर उसको संस्थापित करें। इसके बाद "मं वह्निमण्डलाय दशकलात्मने नमः" इस मन्त्रके द्वारा आधारकी पूजा करके "अं अर्कमण्डलाय द्वादशकलात्मने नमः" इस मन्त्रसे कलस और "ॐ सोममण्डलाय षोडशकलात्मने नमः" इस मन्त्रसे पूजा करें। तदनन्तर 'फट्' इस मन्त्रसे दर्भ द्वारा सन्ताडित करके "हुँ" इस मन्त्रसे अवगुण्ठित करें। पीछे मूलमन्त्र प्रोक्षण करें। अनन्तर अभ्युक्षण करके मूलमन्त्र द्वारा तीन बार गन्ध ग्रहण करें। "ॐ" इस मन्त्रसे कुम्भमें पुष्प निक्षेप करें। "ह्सौः" इस मन्त्रसे त्रिकोण अङ्कित करें। "ह्सौः ह्सौः नमः" इस मन्त्रसे पूजा करके "ह्रूं क्रौं परमस्वामिनि परमाकाशशून्यवाहिनि चन्द्रसूर्याग्निभक्षिणि पात्रं विश विश स्वाहा" इस मन्त्रसे घट पकड़ें और दश बार जप करें। "ऐं ह्रीं श्रीं आनन्देश्वराय विद्महे सुधादेव्यै धीमहि। तन्नोऽर्द्धनारीश्वरः प्रचोदयात्" इस मन्त्रको पात्रके ऊपर जपें। इससे शापविमोचन होता है।

अन्य शापविमोचनमन्त्र—

"अन्यच्च शृणु देवेशि यथा पानादिकर्मणि।
दोषो न जायते देवि तान् वै मन्त्रान् शृणुष्व मे॥
एकमेव परं ब्रह्म स्थूलसूक्ष्ममयं ध्रुवम्।
कचोद्भवां ब्रह्महत्यां तेन ते नाशयाम्यहम्॥
सूर्यमण्डलसम्भूते वरुणालयसम्भवे।
अमाबीजमये देवि शुक्रशापाद्विमुच्यताम्॥

पूर्वोक्त तीन मन्त्रों द्वारा सुराको अभिमन्त्रित करके कालिकाको प्रदान करें उसके बाद स्वयं भोजन करें। देवीका घट थाम कर इस मन्त्रको तीन बार जपें—"ॐ वां वीं वूं वैं वौं वः ब्रह्मशाप-विमोचितायै सुधादेव्यै नमः।' इसके जपनेसे ब्रह्मशाप विमोचित होता है।

शुक्रशाप विमोचन—

"ॐ शां शीं शूं शैं शौं शः शुक्र शापाद्विमोचितायै सुधादेव्यै नमः" इस मन्त्रको दश बार जपनेसे शुक्रका शाप विमोचित होता है।

कृष्णशाप-विमोचन—

"ऐं ह्रीं श्रीं क्रां क्रीं क्रूं क्रैं क्रौं क्रः कृष्णशापं विमोचय अमृतं स्रावय स्रावय स्वाहा" इस मन्त्रको दश बार जपनेसे कृष्णशाप विमोचित होता है।

फिर तिर्यग्योनिमें जन्म लेते हैं। इस प्रकारको पशु-हत्यामें घातक अनुमोदक, विश्वसिता, निहन्ता, खरीदने वाले, बेचनेवाले, संस्कर्ता, उपहर्ता और खानेवाले ये सभी पापके भागी होते हैं। इसलिये मांसके देखते ही सूर्यका दर्शन करना चाहिये। किन्तु विधिवत् अर्थात् सद्गुरुके उपदेशानुसार पञ्चमकार सेवन करनेसे परमार्थ तत्त्व लाभ होता है, अन्यथा सभी निष्फल और विशेष पापजनक है। अतएव तान्त्रिकोंको कोई भी कार्य अपनी इच्छाके अनुसार न करना चाहिये।

शुद्ध शक्तिका फल—

"साधिता च जगद्धात्री यद्यद्वदति पार्वति।
तत्सर्वं सत्यतां याति सत्य सत्य न संशयः॥"

नारी शोधिता होने पर जगद्धात्रीके तुल्य होती है और वह नारी जो कहे वही सत्य होता है, इसमें अनु मात्र भी संशय नहीं।

शक्तिशोधन—

"इदानीं कथयिष्यामि नारीणां शोधनं प्रिये।
अग्रे वा दक्षिणे वापि संस्थाप्य मण्डलोपरि॥
भाले च मण्डलं कुर्यात् त्रिपुरं सिन्दूरेण च।
नयने कज्जलं दद्यात् मूलमन्त्रं जपेत् सुधीः॥
अन्यैश्च विविधैर्द्रव्यैर्भावयेत् शाक्तमन्त्रतः।
ताम्बूलं वदने दद्यादिष्टमूर्तिं विभाव्य च॥
ततः षडङ्गमन्त्रैश्च षडङ्गन्यासमाचरेत्।
मातृकार्णं ततोन्यस्य ऋष्यादिन्यासमाचरेत्॥
मूलेन व्यापकं कृत्वा मूर्द्ध्नि मूलं शतं जपेत्।
हृदये कामबीजञ्च वधूबीजञ्च सञ्जपेत्॥
नाभौ श्रीं गुह्यदेशे च सर्वबीजञ्च पार्वति।
मौलौ च वाग्भवं काम कुण्डलीं कुलकुण्डलीम्॥
शक्तिबीजं जपेन्मन्त्री सर्वसिद्धीश्वरो भवेत्।
वामे मायां श्रावयेच्च कर्णेचैव महेश्वरि॥
एवं क्रमेण देवेशि नारी शुद्धिः प्रजायते॥"

नारीशुद्धि करनी हो, तो नारीको ला कर उसे अग्र भागमें या दक्षिणमें मण्डलके ऊपर स्थापित करें। कपाल पर सिन्दूर द्वारा त्रैपुरमण्डल करें। नयनोंमें काजल लगा दें। फिर साधक मूल मन्त्र जपें। अन्य विविध द्रव्य द्वारा शक्तिमन्त्रसे उसको सम्बोधन करें। मुखमें ताम्बूल देवें और इष्टमन्त्रका ध्यान कर षडङ्गमन्त्र द्वारा षडङ्गन्यास करें। बादमें मातृकान्यास करके ऋष्यादिन्यास करें। मूल द्वारा व्यापक करके मस्तक पर सौ बार मूलमन्त्रका जप करें। हृदयमें कामबीज और वधूबीज नाभिमें श्रीबीज, गुह्यदेशमें सर्वबीज, मौलिमें कामबीज और कुण्डलीमें कुलकुण्डली शक्तिबीजका जप करें। वाममें माया और कर्णमें महेश्वरी श्रवण करावें। उक्त रूप अनुष्ठान करनेसे नारीशुद्धि होती है।

"सूर्यकोटिप्रतीकाशं चन्द्रकोटिसुशीतलम्।
अष्टादशभुजं देवं पञ्चवक्त्रं त्रिलोचनम्॥
अमृतार्णवमध्यस्थं ब्रह्मपद्मोपरिस्थितिम्।
वृषारूढं नीलकण्ठं सर्वाभरणभूषितम्॥
कपालखट्वाङ्गधरं घंटाडमरुवादिनम्॥
पाशाङ्कुशधरं देवं गदामूषलधारणम्।
खड्गखेटकपट्टीशमुद्गरं शूलदण्डधृक्॥
विचित्रं खेटकं मुण्डं वरदाभयपाणिनम्।
लोहितं देवदेवेशं भावयेत् साधकोत्तमः॥"

इस मन्त्रसे ध्यान करके "ह्सक्षमलवरयुं आनन्द भैरवाय वषट्" इस मन्त्रके द्वारा आनन्दभैरवका तीन बार पूजा करें। पीछे आनन्दभैरवीका ध्यान करें।

"भावयेच्च सुधां देवीं चन्द्रकोट्ययुतप्रभाम्।
हिमकुन्देन्दुधवलां पञ्चवक्त्रां त्रिलोचनाम्॥
अष्टादशभुजैर्युक्तां सर्वानन्दकरोद्यताम्।
प्रहसन्तीं विशालाक्षीं देवदेवस्य सम्मुखीम्॥"

इस प्रकारसे आनन्दभैरवीका ध्यान करके "ह्सक्ष मलवरयीं सुधादेव्यै वषट्" इस मन्त्रसे पूजा करें तथा द्रव्यमें शक्तिचक्र लिख कर क्रमानुसार "ह्ं ल्ं च" लिखें।

ऐसा करनेसे शिव और शक्तिका योग होता है, इस लिये द्रव्यमें अमृतत्वकी चिन्ता कर धेनुमुद्रा द्वारा अमृती करें। "वं" इस वरुणबीजको तथा मूलमन्त्रको आठ बार जप कर देवतास्वरूप उस द्रव्यका ध्यान करें।

इस तरहसे द्रव्यशुद्धि होती है।

"एतत्तु कारणं देवि सुरसंघनिषेवितम्।
अतएव तस्यानाम सुरेति भुवनत्रये॥
अस्याः गन्धः केशवस्तु तेन गन्धेन कौलिकः।
पूजयेच्च परां देवीं कालिकां दक्षिणां शिवाम्॥"

राजवेश्या, नागरी, गुप्तवेश्या, देववेश्या और ब्रह्मवेश्या ये पञ्चवेश्या ही पञ्चशक्ति हैं। राजसेवापर यणा राजवेश्या, कौलजा गुप्तवेश्या, नृत्यकारिणी देववेश्या, तीर्थगामिनी ब्रह्मवेश्या और कोई भी रजस्वला कन्या नागरी कहलाती है, ये पाँचों वेश्या हैं इनको देवचक्रमें नियोजित करे।

"राजचक्रे राजदं स्यात् महाचक्रे समृद्धिदम्।
देवचक्रे च सौभाग्यं वीरचक्रं च मोक्षदम्॥"

राजचक्रका अनुष्ठान करनेसे राज्यलाभ, महाचक्रसे समृद्धि, देवचक्रसे सौभाग्य और वीरचक्रसे मोक्षकी प्राप्ति होती है। (रुद्रयामल)

"पञ्चचक्रे प्रशस्ता यास्ताः शृणुष्व वरानने।
चक्रं पञ्चविधं प्रोक्तं तत्र शक्तिं प्रपूजयेत्॥
राजचक्रं महाचक्रं देवचक्रं तृतीयकम्।
वीरचक्रं चतुर्थं च पशुचक्रं च पंचमम्॥"

पञ्चचक्रमें जो प्रशस्त है, उनका विषय कहा जाता है चक्र पाँच प्रकारके हैं, उनसे शक्तिकी पूजा करें। राजचक्र, महाचक्र, देवचक्र, वीरचक्र और पशुचक्र ये चक्र हैं।

"पञ्चचक्रे यजेद्दिव्यो वीरश्च कुलसुन्दरि।
ब्रह्मचारी गृहस्थश्च पंचचक्रे प्रपूजयेत्॥
ब्रह्मचारी गृहस्थश्च वीरचक्रेण पूजयेत्।
योगिभिः पूज्यते देवि सर्वचक्रेषु कामिनी॥
माता च भगिनी चैव दुहिता च स्नुषा तथा।
गुरुपत्नी च पंचैता राजचक्रे प्रपूजयेत्॥
गौड़ी चाप्यथवा माध्वी सुरा शस्ता कुलेश्वरी।
शुद्धिश्चागोद्भवा शस्ता तृतीया वेदसम्भवा॥
मुद्रा गोधूमजा शस्ता स्वयम्भूकुसुमस्तथा।
कुण्डगोलोद्भवं द्रव्यं अनुकल्पं नियोजयेत्॥"

वीर पञ्चचक्रसे याग करें। ब्रह्मचारी और गृहस्थ भी पञ्चचक्रसे पूजा कर सकते हैं। योगिगण सभी चक्रसे कामिनी पूजा कर सकते हैं। माता, भगिनी, पुत्री पुत्रवधू, गुरुपत्नी, इन पाँचोंकी राजचक्रमें पूजा करनी चाहिये। गौरी, माध्वी, सुरा, मुद्रा, स्वयम्भूकुसुम, कुण्डगोलोद्भव द्रव्य, इन सबका अनुकल्पमें प्रयोग किया जाता है।

"रक्तचन्दनं तथा श्वेतमनुकल्पं च चन्दनम्।
वस्त्रालंकारभूषाद्यैर्गन्धमाल्यानुलेपनम्॥
पूजयेत् परमभक्त्या देवतायै निवेदयेत्।
भक्ष्यं नानाविधं द्रव्यं नानावस्त्रमनोरमम्॥
आसवं शुद्धिसंयुक्तं ताभ्यो दद्यात् पुनः पुनः।
प्रणमेत् प्रजपेन्मन्त्रं दृष्ट्वा सहस्रकम्॥
अङ्गं नैव स्पृशेत्तासां स्पृष्टेन नरकं व्रजेत्।
मधुमत्ता यदा तास्तु न ददन्ति सु स्वदः॥
तत्तदैव भवेन्मर्मं भल न संशयः।
षष्टिवर्षसहस्राणि ब्रह्मलोके महीयते॥"

रक्तचन्दन और अनुकल्पसे श्वेतचन्दनको वस्त्र, अलङ्कार आदिके द्वारा भूषित करें तथा परमभक्तिके साथ उसे देवताको सेवामें उपस्थित करें। नाना प्रकारके भक्ष्य पदार्थ, चित्र-विचित्र वस्त्र आदि तथा आसव शुद्धि करके उन्हें पुन पुनः प्रदान करें। प्रणाम करके उनको और अवलोकन पूर्वक हजार जप करें। उनका अङ्ग स्पर्श न करें यदि स्पर्श करेंगे, तो रौरव नरकको जाना पड़ेगा। वे मधुमत्तागण उसको शाप नहीं देते तथा वे षष्टि सहस्र वर्ष पर्यन्त स्वर्गलोकमें वास करते हैं।

"माता भग्नी स्नुषा कन्या वीरपत्नी कुलेश्वरी।
महाशक्ति यजेदेताः पंचशक्ति पुनः पुनः॥
द्रव्यदाने तु सपूज्या न शक्ता शिवयोजनम्।
योजयेत् सिद्धिहानिः स्यात् रौरवं नरकं व्रजेत्॥
महाव्याधिर्भवेद्देवि धनहानिः प्रजायते।
सदैव दुःखमाप्नोति सर्वं तस्य विनश्यति॥
आद्यं च गौड़िकं प्रोक्तं द्वितीयं अर्कोद्भवम्।
तृतीयं रोहितं प्रोक्तं चतुर्थं मांससम्भवं॥
करवीरोद्भवं पुष्पं चंदनं रक्तचंदनम्।
पूजयेत् परया भक्त्या शिवलोके महीयते॥
षष्टिवर्षसहस्राणि तत्र देवीं प्रपूजयेत्।
अष्टम्यां च चतुर्दश्यां अमायां च कुजे ऽहनि॥
राजचक्रे महाचक्रे भक्त्या शक्तिः प्रपूजयेत्।
शुक्लपक्षे गुरोर्वारे चतुर्थ-सप्तमी तिथौ॥
महाचक्रे यजेत् भक्त्या सर्वकामार्थ सिद्धये॥"

माता, भगिनी, पुत्रवधू, कन्या और वीरपत्नी ये कुलेश्वरी और पञ्चशक्ति हैं, चक्रमें वार वार इनकी पूजा की जाती है। द्रव्यसे इनकी पूजा करें, इन शक्तियोंमें कभी

पण्डितं वीरसन्तानं क्षेत्रं देवींच योगिनी ॥
कुलाचारं गुरुदूतीं मनसापि न निन्दयेत् ।
मातृयोनिं पशुक्रीडां नग्नां स्त्रीमुन्नतस्तनीं ।
कायेन शोभितां कांतां कामतो नावलोकयेत् ।
देवीं गुरुं सुधां विद्यां श्रेष्ठां शक्तिं क्रियात्मजा ॥
योगिनीं भैरवीतत्त्वं अष्टतत्त्वं प्रपूजयेत् ।
विमाता दुहिता भग्नी स्नुषा पत्नी च पंचमी ॥
पशुचक्रे यजेद्धीमान् पशुवत्तोषणं चरेत् ।
गंधपुष्पंच माल्यंच वस्त्राद्याभरणानि च ॥
सिन्दूरागुरुकस्तूरी नानापुष्पाणि सुन्दरि ।
भक्ष्यं नानाविधं द्रव्यं फलं नानाविधं प्रिये ॥
एतद्द्रव्यगणं यस्तु भक्त्या ताभ्यो निवेदयेत् ।
षष्टिवर्षसहस्राणि क्षितौ राजा भवेद्ध्रुवम् ॥
वीरचक्रे मन्त्रसिद्धिर्भवत्येव न संशयः ।
अमावस्यां चतुर्दश्यां पक्षयोरुभयोरपि ॥
श्मशानेन गते नार्चेत् सूचितं न प्रकाशितम् ।"

मन्त्रसिद्ध होनेसे ही वीर होता है, मद्य विना पीये वीर नहीं होता। यथाविधि अभिषिक्त होने पर वीर और यथाविधि अभिषिक्त होने पर कौलिकी होती है। वीरचक्रमें इस प्रकारसे वीर और शक्तिको नियुक्त किया जाता है।

वीर और कौलिकीको अभिषिक्त विना हुए चक्र पर बैठ कर याग न करना चाहिये। यदि करें, तो उन्हें रौरव नामक नरकमें जाना पड़ेगा। इस क्रमके सिवा वीरचक्र पर कभी भी न बैठना चाहिये। इस क्रमके विना वीरचक्र पर बैठनेसे पद पदमें उसकी सिद्धिहानि होती है और रौरव नरकको जाना पड़ता है। सब तरह-की शराब, मत्स्य, मुद्रा, पुष्प, स्वयम्भूकुसुम, कुण्डगोलोद्भवद्रव्य, ये सब चीजें साधकको पुनः पुन वीरचक्र पर चढ़ानी चाहिये तथा अपनी शक्तिकी पूजा करनी चाहिये। भक्ष्य द्रव्य ज्येष्ठादि क्रमसे कनिष्ठको निवेदन करें। परस्पर स्पर्श न करें। एक आसन पर और एक पात्रमें भोजन न करें। हीनजा देवीको ला कर शक्तिमन्त्र द्वारा शोधित करें। वीर हीनजाकी पूजा और उनका शोधन करके शक्ति निवेदन करें। मधुसक्त वीरको जो हीनजा कन्या प्रदान करेगा उसको इतना पुण्य होता है कि, वह कोटि मुखसे भी नहीं गाया जा सकता।

वीरचक्रका आचरण करनेके लिए वीरको शक्तिदान करना पड़ता है। वीरचक्रके विना यदि शक्तिदान किया जाय, तो दाता रौरव नरकको जाता है। यह कार्य अत्यन्त गुप्तभावसे करना चाहिये। अर्थात् काम, क्रोध, मात्सर्य, विकार लोभ, कुत्सा, निन्दा, दुरालाप, इन आठोंको गुप्त रक्खें।

मन्त्र, मुद्रा, अक्षरमाला, योनि, वीरसङ्गम, मण्डल, घट, पीठ और सिद्धिद्रव्य, इन सबको गुप्त रखें। पण्डित वीर, सन्तान, क्षेत्र, देवी, योगिनी, कुलाचार और गुरुदूती इनको मनमें भी निन्दा न करें।

मातृयोनि, पशुक्रीडा, नग्ना स्त्री, उन्नत स्तनी, कान्ति शोभिता और कान्ता, इनको कामभावसे अवलोकन न करें। देवी, गुरु, सुधा, विद्या श्रेष्ठशक्ति, योगिनी, भैरवीतत्त्व और अष्टतत्त्वकी पूजा करें।

पशुचक्र—माता, दुहिता, भगिनी, पुत्रवधू और पत्नी, ये पाँच शक्तियाँ समन्विता हो कर पशुचक्रमें याग करेंगे। इसमें पशुवत् तुष्टि आचरण करें। गन्ध, पुष्प, माल्य, वस्त्रादि आभरण, सिन्दूर अगुरु, कस्तूरी, नाना प्रकारके पुष्प और फल ये सब द्रव्य भक्तिपूर्वक उनको अर्पण करें। इस तरह पशुचक्रमें याग करनेवाला साठ हजार वर्ष तक पृथिवी पर राजा होता है। वीरचक्रमें मन्त्रसिद्धि अवश्य होगी, इसमें सन्देह नहीं। दोनों पक्षकी अमावस्या और चतुर्दशीको श्मशानमें जा कर ऐसा आचरण करें। कभी भी किसीसे प्रकट न करें।

"न निंदेत् न हसेत् वापि चक्रमध्ये मदाकुलान् ।
एतच्चक्रगता वार्ता बहिर्नैव प्रकाशयेत् ॥
तेभ्यो भोजनं कुर्वीत नाहितंच समाचरेत् ।
भक्त्या संरक्षयेदेतान् गोपयेच्च प्रयत्नतः ॥"

चक्रमें मदिरासक्त व्यक्तियोंको देख कर हास्य और निन्दा न करें। इस चक्रको बात बाहरमें प्रकट न करें। उनके पास बैठ कर भोजन करें और अहित आचरणसे विरत रहें। भक्तिपूर्वक उनकी रक्षा करें और यत्नपूर्वक ये सब वृत्तान्त गुप्त रक्खें। (प्राणतोषिणी)

शौर्यवान् और तरुणवयस्क हो, तो शवसाधनार्थ उसको लाना चाहिये।*

स्त्री-रमण द्वारा पतित और कुष्ठादि महापातक रोगग्रस्त शवका परित्याग करना उचित है। स्वेच्छापूर्वक मरे हुए व्यक्तिका और वृद्धका शव ग्रहण न करना चाहिये। दुर्भिक्षसे मरे हुए व्यक्तिका शव अथवा बासी मुर्दा भी शवसाधनके लिए अनुपयुक्त है। स्त्रियों जैसे रूपवालेका शव भी वर्जनीय है।

नाना प्रकारके साधनोंमें शवसाधन वीराचारियोंका एक प्रधान साधन है, इसलिए इसका स्थान विशेष होना आवश्यक है। शून्य गृहमें, नदीतीर पर, पर्वत पर, निर्जन स्थानमें, बिल्ववृक्षके तले अथवा श्मशान वा उसके समीपवर्ती वनस्थलमें साधना करनी चाहिये। अष्टमी या चतुर्दशी अथवा कृष्णपक्षीय मङ्गलवारको द्विप्रहर-रात्रि ही शवसाधनाका उपयुक्त समय है। श्मशानादि स्थलमें शवको ला कर कुश-शय्यापर स्थापन करें और फिर न्यास करना प्रारम्भ करें। पीठमन्त्र लिख कर गन्ध पुष्पादिके द्वारा अर्चना करें। पीछे आसन प्रदान कर मन्त्र द्वारा रक्षा करें। उसके बाद शवके मुख पर विधिपूर्वक देवताओंका आप्यायन (तुष्टि) आवरण डालें। 'भुवनेशी' और अन्तमें 'फट' का प्रयोग करें उसके बाद शवको प्रक्षालित करके यत्नपूर्वक स्थापित करें और किसी प्रकारसे भीत न होवें, यत्नसे भी यदि स्थापित न हो, तो एला, लवङ्ग, कर्पूर, जातीफल, खदिर और आर्द्रक द्वारा शवको अधोमुख कर तथा उसके मुखमें ताम्बूल देवें। उसके पीठ पर रख कर चन्दन विलेपित करें। बादमें मूलको आदि करके कटीदेश तक चतुरस्र मण्डल कर बीचमें चतुर्द्वारयुक्त अष्टदल पद्म बनावें। उसके बाद चैलेय, अजिन, कम्बलान्तरित करके न्यास करें और निकटमें पूजाद्रव्य रख देवें। कुछ दूरी पर एक उत्तर साधकको रखना चाहिये। शवको संस्थापन करके अर्चना करें और उस पर आरोहण करें। कुछ कुशोंको उसके पैरोंके नीचे डाल देना चाहिये। शवके केशोंको प्रसारित करके उसकी चोटी बाँध देवें। उसके शरीरको देवस्वरूप मान कर पूजें और बादमें उत्थित हो कर 'भीम-भीरु-भयाभाव', इस मन्त्रका पाठ करें। उसके पैरोंके तले त्रिकोणयन्त्र लिखना चाहिये।

"शवोत्पातं न शक्नोति शवश्च निश्चलो भवेत्।
उपविश्य पुनस्तत्र बाहू निःसार्य पादयोः॥
हस्तयो कुशशास्तीर्य पादौ तत्र निधापयेत्।
ओष्ठौ तु सपुटौ कृत्वा स्थिरचित्त स्थिरेन्द्रियः॥
यदा देवी हृदि ध्यात्वा मौनीजपमथान्तरेत्।
चलासनात् भय नास्ति भये जाते भयेन्नृतम्॥
यत्प्रार्थयसि देवेशि दातव्यं कुञ्जरादिकम्।
दिनान्तरे च दास्यामि स्वनाम कथयस्व मे॥
इत्युक्त्वा संस्कृतेनैव निर्भयस्तु पुनर्जपेत्।
ततस्त्वं मधुरं वक्ति सत्यं दीप्या नरं॥
ततः सत्यं कारयित्वा वरन्तु प्रार्थयेन्नरः।
यदि सत्यं न कुरुते च वरं वा न प्रयच्छति॥
तदा पुनर्जपेद्धीमान् एकाग्रगतमानसः।
सत्ये कृते वरं लब्ध्वा त्यजेत्तु जपादिकम्॥
फलं जातमिदं ज्ञात्वा शिखां मोचयेत्ततः।
शवं प्रक्षाल्य संस्थाप्य मोचयेत् पादबन्धनम्॥
पादचक्रं मोचयित्वा पूजाद्रव्यं जले क्षिपेत्।
शवं जले च गर्ते वा निःक्षिप्य स्नानमाचरेत्॥
ततश्च स्वगृहं गत्वा बलिं दत्वा दिनान्तरे।
पूजयित्वा ततो देवीं याचितोऽहं बलिप्रियम्॥
तेन गृह्णन्तु सर्वे च मया दत्तमिदं बलिम्।
परेऽह्नि नित्यमाचार्यः पञ्चगव्यं पिबेत्ततः॥
ब्राह्मणान् भोजयेत्तत्र पंचविंशतिसंख्यकान्।
सप्तपंचविहीनं वा क्रमाच्चैव दशावधि॥
ततः स्नात्वा च भुक्त्वा च निवसेदुत्तमे स्थले।
यदि न स्यात् विप्रभोज्यं तदा निधनितां व्रजेत्॥
तेन चेन्निधनं नस्यात् तदा देवी प्रकुप्यति।
त्रिरात्रं वा षड्रात्रं वा नवरात्रं च गोपयेत्॥
स्त्री-शय्या यदि गच्छेत्तु तदा व्याधिं विनिर्दिशेत्।

---

* "यष्टिविद्धं शूलविद्धं खड्गविद्धं पयोमृतम्।
वज्रविद्धं सर्पदष्टं चाण्डालं चाभिभूतकम्॥
तरुणं सुन्दरं शूरं रणे नष्टं समुज्ज्वलम्।
पलायनविशून्यं च सम्मुखे रणवर्तिनम्॥"
(-तन्त्रसारधृत भावचूड़ामणि)

पूजायोगं च देवेशि स्वयमुत्पत्तिकारणम् ॥
येन रूपेण ब्रह्माण्डा जायन्ते शृणु तत् शिवे ।
आकाशाज्जायते वायुर्वायोरुत्पद्यते रविः ॥
रवेरुत्पद्यते तोयं तोयादुत्पद्यते मही ।
पंचभूतेषु ब्रह्माण्डा भवेयुः पर्वता-मजे ॥
ब्रह्माण्डस्थापनार्थाय कूर्मपृष्ठे ह्यनन्तकः ।
तन्मूर्ध्नि वायुराकारा ब्रह्माण्डा बहवः स्थिताः ॥
कारणं वारिमध्ये तु कूर्मश्चरति नित्यशः ।
अहमेव त्रिशूलेन पालयामि पुनः पुनः ॥"

हे देवेश ! निराकार, निर्गुण, स्तुतिनिन्दाविवर्जित वर्णातीत, सुनियत, संज्ञाविरहित यह किस आकारसे प्रतिष्ठित है और कहाँसे इसकी उत्पत्ति हुई है तथा उत्पत्ति हुई तो किस आकारमें हुई ? यह सब कह कर मेरा संशय दूर कीजिये। महादेवने पार्वतीके प्रश्नके उत्तरमें कहा—हे पार्वति ! श्रेष्ठतत्त्वका मैं वर्णन करता हूं और जिस तरहसे इस ब्रह्माण्डकी उत्पत्ति हुई है उसकी कथा भी कहता हूं, तुम ध्यान दे कर सुनो।

गुणालया, गुणातीता, स्तुति और निन्दाविवर्जिता आकाररहिता, नित्या, रोगशोकविवर्जिता शक्ति स्वयं ही उत्पत्तिका कारण है, उसके बाद जिस तरह ब्रह्माण्डकी उत्पत्ति हुई है वह कहता हूं। पहले आकाशसे वायु वायुसे रवि, रविसे जल, जलसे मही वा पृथिवी उत्पन्न हुई है। ये पाँच पञ्चभूत हैं, इन्हीं पञ्चभूतोंसे ब्रह्माण्डकी उत्पत्ति हुई है। कूर्मपृष्ठ पर ब्रह्माण्ड संस्थापित है तथा अनन्तके मस्तक पर वालुकाकार अनेक ब्रह्माण्ड अवस्थित हैं। कारण-वारिमें कूर्म विचरण करते हैं, मैं त्रिशूल द्वारा पुनः पुनः पालन करता हूं।

'श्रीचण्डिकोवाच ।
कथं वा लभते जन्म कथं मृत्युर्भवेत् प्रभो ।
तत्प्रकारं महादेव श्रोतुमिच्छामि तत्त्वतः ॥
श्रीशंकर उवाच ।
इह यत् क्रियते कर्म तत्परत्रोपभुज्यते ।
जीवस्तृणजलौकेव देहाद्देहान्तरं व्रजेत् ॥
संप्राप्य चोत्तमं देहं देहं त्यजति पूर्वकम् ।
इति श्रुत्वा च सा चण्डी पप्रच्छ परमेश्वरम् ॥
श्रीचण्डिकोवाच ।
प्राणेऽन्तगतेऽदेहस्तु पिण्डदानादिकं कथम् ।
शिव उवाच ।
शृणु देवि प्रवक्ष्यामि मायादेहं तदैव हि ।
मायादेहं परमेशानि वायुरूपेण चान्यथा ॥
वायुरूपो यतो देह आकाशस्थो निराश्रयः ।
ततश्च पिण्डदानेन वायुः स्थिरतरो भवेत् ॥
प्रथमे मस्तकं देवि जायते न क्रमादपि ।
ततो यमपुरं गत्वा धर्माधर्मादिकं च यत् ॥
तद्भुक्त्वा चापरे किञ्चित् यदा कर्म न विद्यते ।
तदाज्ञया तदा जीवः प्रययौ ब्रह्मशासनम् ।
तस्मात् कर्मानुसारेण यदि स्यात् दुर्लभां तनुम् ।
महाविद्यां भाग्यवशात् यदि प्राप्नोति सद्गुरुम् ॥
तत्त्वज्ञानं महेशानि यदि भाग्यवशाद्भवेत् ।
तदैव परम मोक्षं यावद्ब्रह्माण्डं तिष्ठति ॥
ब्रह्माणस्य महामोक्षं सायुज्यं सन्निधस्य च ।
सारूप्यं चोत्तमत्वस्य शूद्रस्य सहलौकिकम् ॥
महाविद्याप्रसादेन पुनरागमनं नहि ।
ब्रह्माण्डनाशे तु सर्वमोक्ष यदा शिव ॥
तदा सर्वस्य निर्वाणं भवत्येव न संशयः ।
श्रीचण्डिकोवाच ।
ब्रह्माण्डबाह्ये तु किं पुनः परमेश्वरं ।
तत्सर्वं श्रोतुमिच्छामि यदि स्नेहोऽस्ति मां प्रति ॥
शिव उवाच ।
ब्रह्माण्डस्य बाह्ये देहो ब्रह्माण्डो बहवः स्थिताः ।
अनन्तस्य प्रमाणन्तु किं वक्तुं शक्यते मया ॥
स एव निर्मितं सर्वं सैव सर्वं महेश्वरि ।"

मनुष्य कैसे तो जन्म लेते हैं और कैसे उनकी मृत्यु होती है इस विषयको सुननेकी मेरी बड़ी इच्छा हुई है। हे शिव ! आप इसका यथार्थ विवरण कहिये। महादेव पार्वतीसे कहने लगे—"हे शिवे ! मनुष्य इस जगत्में जो कर्म करते हैं, अर्थात् पाप और पुण्यका जैसा अनुष्ठान करते हैं, उन्हीं कर्मोंके अनुसार परलोकमें स्वर्ग नरकादि भोग करते हैं। जोंक जैसे तृणसे तृणान्तरको गमन करती है, उसी प्रकार जीव भी देहसे देहान्तरको गमन करता रहता है। जैसे जोंक एक तृणका बिना आश्रय लिये पहला तृण नहीं छोड़ सकती, उसी प्रकार जीव भी

सेवकगोंकमें महाकाली महारुद्र द्वारा समुदित हुईं। यह महाकाली चन्द्रसूर्याग्नि रूपविशिष्टा, अनादि रूप संयुक्ता और ज्वलनकी भाँति चाकचिक्यविशिष्टा हैं। समस्त जीव इन महाकालीके अंशमात्र हैं। जिस तरह ज्वलन्त अग्निसे विस्फुलिङ्ग स्फुरित होते हैं किन्तु वे अग्निसे भिन्न नहीं हैं, उसी प्रकार जीव भी महाकालीसे भिन्न नहीं उनके अंशमात्र हैं। महाकालीसे जिस समय पञ्चभूतात्म हो कर भूमि पर पड़े, वे देव। उसी समय वे मतियुक्त हुए। स्थावरादि कीट और पशुपक्षि आदि चौरासी लाख योनियोंमें जन्म लिया, उसके बाद दुर्लभ मनुष्यत्व प्राप्त किया. यह मनुष्य-शरीर ही धर्म और अधर्मका आकर है। इन धर्माधर्मके द्वारा मनुष्य एक बार जन्म ले कर फिर मरता है। इस तरह मानव-समूह कर्मपाश द्वारा नियन्त्रित हो कर नाना प्रकारकी योनियोंमें परिभ्रमण करता है।

तन्त्रके मतसे तत्त्वज्ञान—

पञ्चभूत, एक एक भूतके पाँच पाँच करके २५ गुण हैं। अस्थि, मांस नख, त्वक् लोम, ये ५ क्षितिके गुण हैं। शुक्र, शोणित, मज्जा, मल और मूत्र, ये ५ जलके गुण हैं, निद्रा, क्षुधा, तृष्णा, क्लान्ति और आलस्य ये पाँच तेजके गुण हैं। धारण, चालन क्षेपण, सङ्कोच और प्रसव, ये ५ वायुके गुण हैं। काम क्रोध, मोह लज्जा और लोभ ये ५ आकाशके गुण हैं। समुदायमें पञ्चभूतके २५ गुण हैं। यह पञ्चभूत—क्षिति जलमें जल तेजमें, तेज वायुमें और वायु आकाशमें विलीन होती है।

इन पञ्चतत्त्वके बाद भी तत्त्व हैं—स्पर्शन, रसन, घ्राण, चक्षु और श्रोत्र, ये पाँच इन्द्रियाँ और मन साधन इन्द्रिय है। यह ब्रह्माण्डस्वरूप देहके मध्य अवस्थित है तथा सप्तधातु, आत्मा, अन्तरात्मा और परमात्मा ये भी शरीरके मध्य अवस्थित हैं। शुक्र, शोणित, मज्जा, मेद, मांस, अस्थि और त्वक् ये सप्तधातु हैं।

शरीर ही आत्मा है, अन्तरात्मा है। मन और परमात्मा शून्यरूप है, इस परमात्मामें ही मन विलीन होता है।

रक्तधातु माता शुक्रधातु पिता और शून्यधातु प्राण, इन्हींसे गर्भपिण्डकी उत्पत्ति होती है।

आकाशसे प्राण, प्राणसे मन और मनसे वाक्यकी उत्पत्ति होती है तथा मन वाक्यके साथ विलीन होता है। सूर्य, चन्द्र वायु और मन ये कहाँ अवस्थान करते हैं? तालुमूलमें चन्द्र, नाभिमूलमें दिवाकर सूर्यके आगे वायु और चन्द्रके आगे मन तथा सूर्यके आगे चित्त और चन्द्रके आगे जीवन अवस्थित है। किस स्थानमें शक्ति शिव अवस्थान करते हैं? प्राण कहाँ रहता है और कहाँ जाती है?

पातालमें शक्ति अवस्थित है, ब्रह्माण्डमें शिव वास करते हैं, अन्तरीक्षमें प्राणकी अवस्थिति है और इस प्राणसे ही प्राणकी उत्पत्ति होती है। कौन तो आहारका आहार करता है और कौन पानभोजनादि करता है तथा जाग्रत, स्वप्न सुषुप्ति किसको होती है और कौन प्रतिबुद्ध होता है?

प्राण आहारका आहार करते हैं, हुताशन पान भोजनादि करता है तथा जाग्रत, स्वप्न और सुषुप्तिमें वायु ही प्रतिबुद्ध होती है।

कौन तो कर्म करता है कौन पातकमें लिप्त होता है तथा पापका आचरण करनेवाला कौन है और पापोंसे मुक्त कौन होता है? मन पापकार्य करता है, मन ही पापमें लिप्त होता है। मन ही तन्मना हो कर पुण्य और पाप उपार्जन करता है। जीव किस प्रकारसे शिव होता है? भ्रान्तियुक्त होने पर उसको जीव कहते हैं, वह जब भ्रान्तिमुक्त हो जाता है, तब उसे शिव कहते हैं। तामस व्यक्ति इन तीर्थोंके लिये इसी तरह भ्रमण करते रहते हैं। यथाशास्त्र हो कर आत्मतीर्थमें व्याकुल नहीं होते। आत्मतीर्थके बिना जाने कैसे मोक्ष हो सकता है?

वेद भी वेद नहीं है, अर्थात् ४ वेदोंका भेद नहीं कहा जा सकता, सनातन ब्रह्म ही वेद है। चार वेद और समस्त शास्त्रोंके अध्ययन करके योगी उनका सार संग्रह करते हैं, किन्तु पण्डितगण तक्र पीया करते हैं। तप तपस्या नहीं है, ब्रह्मचर्य ही तपस्या है; जो ब्रह्मचर्यके प्रभावसे ऊर्ध्वरेता होते हैं, वे ही तपस्वी हैं।

होम आदि भी होम नहीं है ब्रह्माग्निमें आत्माका समर्पण करना ही होम है मोक्ष लाभ करनेके लिए पाप पुण्य दोनोंका ही त्याग करना पड़ता है।

२० पूर्वपक्ष—इस शब्दका अर्थ प्रश्न है।

२१ विधान—इसका अर्थ पर्यायक्रमसे निर्देश है। यथा उदररोग ८ प्रकारका निर्देश कर पीछे पर्यायक्रमसे ८ प्रकारकी चिकित्सा भी बतलाई गई है।

२२ अनुमत—परमतका प्रतिषेध नहीं करनेको अनुमत कहते हैं। यथा किसी किसीके मतसे अष्टि चिकित्साका एकमात्र उपकरण है।

२३ व्याख्यान—इस शब्दका अर्थ व्याख्या करना है।

२४ संशय—इस शब्दका अर्थ यह अथवा वह इस तरह सन्देहयुक्त है।

२५ अतीतावेक्षण—पूर्वोक्तके पुनः उल्लेख करनेको अतीतावेक्षण कहते हैं। यथा सूत्रस्थानकी विधि श्लोकस्थानके अध्यायमें उल्लिखित होनेसे वहाँ एक मुख्य तत्त्व है।

२६ अनागतावेक्षण भविष्यत्‌को वर्तमान उल्लेखको अनागतावेक्षण कहते हैं। यथा ज्वर-परिच्छेदमें कहा गया है कि वमन विरेचनका नियम कल्पस्थानमें देखो।

२७ स्वसंज्ञा—जो संज्ञा किसी दूसरे शास्त्रमें व्यवहार नहीं होती उसे स्वसंज्ञा कहते हैं। यथा चतुष्पद शब्दका अर्थ आयुर्वेदमें वैद्य, रोगी, परिचारक और औषध है।

२८ ऊह्य—जो वाक्यमें नहीं रह कर भी समझमें आ जाता है, उसे ऊह्य कहते हैं। यथा दोषदोषान्तर द्वारा आक्रान्त होने पर रोगका निर्णय करना कठिन होता है यहाँ पर यही बात छिपी है कि केवल आयुका लक्षण देख कर आयुको चिकित्सा करनेमें कभी कभी भ्रान्त भी होना पड़ता है।

२९ समुच्चय—समुच्चय शब्द इत्यादि बोधक है। यथा दाड़िम अर्थात् अनारफल है। यहाँ पर आँवले इत्यादि को भी अम्ल समझना चाहिये।

३० निदर्शन—निदर्शन शब्दका अर्थ उपमा है। यथा अग्निसे अग्निपिण्ड जिस तरह प्रक्षिप्त हो जाता है, भूम और उदरसे ग्रथ भी उसी तरह प्रक्षिप्त होता है।

३१ निर्वचन—किसी बातका निश्चय करके कहनेको निर्वचन कहते हैं। यथा कुलनाशक पुरुषोंमें खदिर (खैर) ही प्रधान है।

३२ सन्नियोग—इस शब्दका अर्थ आज्ञावाक्य है। जैसे माता ओढ़ी बनी या काम जाओ।

३३ विकल्पन—यह अर्थबोधक है। जैसा मधुर या खोड़े या अधिक खानेमें या समयसे बीत जाने पर भोजन करनेका नाम विषमाशन है।

३४ प्रत्युच्चार—जिससे बुद्धिकी तीक्ष्णता सभ्यता और निपुणताके मिटने या किसी दूसरे कारणसे एकही अध्याय एक ही विषयमें भिन्न भिन्न प्रकारसे दो तीन बार कहनेको प्रत्युच्चार कहते हैं।

३५ सम्भव—इस शब्दका अर्थ उत्पत्तिका कारण है। यथा दोषका प्रकोप रोगका कारण है।

३६ उद्धार—सूत्रके अनुवर्तिको उद्धार कहते हैं। यथा कटु कहनेसे मरिचादि, तिक्त कहनेसे नीम आदि को समझना चाहिये। यह तन्त्रयुक्ति प्रत्येक कार्यमें प्रयोजनीय है। (सुश्रुत उत्त०)

तन्त्रवाय (सं० पु०) तन्त्र वयति वय-अण्। १ तन्तुवाय तांती। २ लूता, मकड़ी।

तन्त्रवाय (सं० पु०) तन्त्र वयति वे-अण्। १ तन्तुवाय, तांती। यह सङ्कर जाति है। मणिबन्धके औरस और मणिकारोके गर्भसे इस जातिकी उत्पत्ति हुई है। इस जातिकी उत्पत्तिके विषयमें पराशरके साथ भगवान् मनुका मतभेद देखा जाता है। मनुके मतसे कारिकाओंके गर्भ तथा मैत्रके औरससे इस जातिकी उत्पत्ति हुई है। २ लूता, मकड़ी। धातुमें अण्। ३ तन्तु, तांत।

तन्त्रसंस्था (सं० स्त्री०) तन्त्रस्य संस्था, ६-तत्। राज्यशासनव्यवस्था।

तन्त्रस्थिति (सं० स्त्री०) तन्त्रस्य संस्थितिः, ६ तत्। राज्यशासनव्यवस्था।

तन्त्रस्कन्ध (सं० पु०) ज्योतिषशास्त्रका एक अंग। इसमें गणितके द्वारा ग्रहोंकी गति आदिका निरूपण होता है, गणितज्योतिष।

तन्त्रहोम (सं० पु०) तन्त्रोक्त होमः, ६ तत्। तन्त्रशास्त्रके मतसे अनुष्ठित होम, वह होम जो तन्त्रशास्त्रके मतसे हो। होम देखो।

तन्द्रा (सं० स्त्री०) तन्द्रि भावे अ टाप्। अल्पनिद्रा थोड़ी नींद।

तन्त्रायिन् (सं० पु०) तन्त्रं व्याप्याप्यायं प्रति गच्छति णिनि। आतपव्यापी सूर्यादि।

तन्त्रि (सं० स्त्री०) तन्त्र-इ। १ तन्त्री, वीणा सितार आदि बाजोंमें लगा हुआ तार। २ तन्द्रा, उँघाई ऊँघ।

तन्त्रिका (सं० स्त्री०) तन्त्री एव स्वार्थे कन् पूर्व ह्रस्वश्च। १ गुडूची, गुरुच। २ तन्त्र, ताँत।

तन्त्रिज—तन्त्रि देखो।

तन्त्रित (सं० वि०) तन्त्रा तन्द्रा जाता अस्य तारकादित्वादितच्। आलस्ययुक्त, आलसी।

तन्त्रिन्—तन्त्रिन् देखो।

तन्त्रिपात—तंत्रिपाल देखो।

तन्त्रिपालक (सं० पु०) जयद्रथ राजा। (शब्दमाला)

तन्त्री (सं० स्त्री० तन्त्रयति मोहयति लोकान् तंत्र-ङीप्। १ वीणागुण, बीन सितार आदि बाजोंमें लगा हुआ तार। २ गुडुची, गुरुच। ३ देहशिरा, शरीरकी नस। ४ नाडी। ५ नदीभेद, एक नदीका नाम। ६ युवतीभेद, एक जवान औरत। ७ रज्जु, रस्सी। ८ वह बाजा जिसमें बजानेके लिये तार लगे हों। ९ कर्णपालीगत रोगविशेष। १० सैंहली पिप्पली। (पु०) ११ बाजा बजानेवाला। १२ गवैया, वह जो गाता हो। (त्रि०) १३ आलस्ययुक्त, आलसी। १४ अधीन।

तन्त्रीमुख (सं० पु०) हस्तका अवस्थानभेद, हाथकी एक मुद्रा।

तन्त्वग्र (सं० क्ली०) तन्तूना अग्रं, ६-तत्। सूतका अग्रभाग, सूतेका अगला हिस्सा।

तन्यो (सं० अव्य०) स्वीकार, अङ्गीकार मंजूरी।

तन्दो—हैद्राबाद जिलेका एक उपविभाग। इसमें गुनो, बदीन, तन्दोबागो, डेरा महाबत ये चार तालुका लगते हैं।

तन्दो अलाहियर—१ हैद्राबाद जिलेका एक तालुक। यह अक्षा० २५°७´ और २५° ४८´ उ० और देशा० ६८° ३५´ और ६९°२´ पू० पर अवस्थित है। जनसंख्या ८०९९०-के लगभग है। इसमें ३ शहर और १०७ ग्राम लगते हैं। बाजरा और तमाकू यहां प्रधानतया उपजते हैं। क्षेत्रफल प्राय: ६९० वर्गमील है।

२ उक्त तालुकका शहर। यह जोधपुर-बीकानेर रेलवेकी हैद्राबाद बलोत्तरा शाखा पर अक्षा० २५°२७´ उ० और देशा० ६८°४६´ पू० में अवस्थित है। लोकसंख्या ४३२४ के लगभग है। यहां चीनी, आग्रो, रेशम, कपड़ा, रूई और तेलका व्यवसाय चलता है। यह १७९० ईस्वीके लगभग तालपुर राज्यके प्रथम राजपुत्रने बसाया था। यहांका किला देखने लायक है। १८५६ ईस्वीमें म्युनिसपलिटी स्थापित हुई थी। यहां तीन लड़कोंके स्कूल, एक लड़कियोंकी पाठशाला, एक रूईकी जीन, एक कपास ओटनेका पेच और एक अस्पताल है।

तन्दो आदम—(आदमजी) तन्दो हैद्राबाद जिलेके तन्दो अलाहियर तालुकका एक शहर। यह अक्षा० २५°४३´ उ० और देशा० ६८°४२´ पू० पर अवस्थित है। यहां हो कर नार्थ वेष्टर्न रेलपथ गया है। इसको सन् १८०० ई०में आदमखाँ मरीने अपने नाम पर बसाया था। जनसंख्या ८६६४ है। रेशम, रूई, तेल, चीनी और घीका अच्छा व्यापार होता है। यहां १८६० ई०से म्युनिसपलिटीकी स्थापना हुई थी। यहां तीन रूईके जीन, पाँच स्कूल और एक अस्पताल है।

तन्दोबागो—हैद्राबाद जिलेका एक तालुक। यह अक्षा० २४°३५´ और २५°२´ उ० और देशा० ६८°४६´ एवं ६९° २२´ पू०के बीच अवस्थित है। लोकसंख्या ७४८७६के लगभग है। इसमें १४१ ग्राम लगते हैं। नहरोंके पानीसे जमीन सींची जाती है और चावल, रूई, ईख और यव अधिक उत्पन्न होते हैं। इसका क्षेत्रफल प्राय: ६९७ वर्गमील है।

तन्दो मस्तीखाँ—बम्बईके अन्तर्गत खैरपुर राज्यका एक शहर। यह अक्षा० २७°२६´ उ० और देशा० ६८°४२ पू० पर खैरपुर शहरसे १३ मील दक्षिणमें अवस्थित है। हैदराबादसे रोहरी तककी प्रधान सड़क इसी शहरसे हो कर गई है। लोकसंख्या प्राय: ६४६५ है। १८०३ ई०में वाटेरी मस्तीखाँने यह शहर बसाया था। कोटेसरका भग्नावशेष अब भी शहरके दक्षिणमें देखा जाता है। कहते हैं, कि एक समय यहां बहुत मनुष्योंका वास था। पश्चिममें शाहजरी पीर फजलनह्नी और शेख मक्की मसजिदें हैं।

तन्दो महम्मदखाँ—बम्बईके हैदराबाद जिलेके अन्तर्गत गुनी तालुकका सदर। यह अक्षां २५°८´ उ० और देशा० ६८°३५´ पर फुलेली नहरके दाहिने किनारे तथा हैदराबाद शहरसे २१ मील दक्षिणमें अवस्थित है। लोकसंख्या लग-

लोहेका मैल खुरचते हैं। २ एक प्रकारका रस्सा जो जहाजके मस्तूलको जडमें बंधा रहता है। इसको सहायतासे पाल आदि चढाते हैं। ३ तराजूमें जोतीको रस्सी, जोती। (पु०) ४ व्यापारी जहाजका एक अफसर जिसके हाथ व्यापार सम्बन्धी कार्योंका इन्तजाम रहता है। ५ तरनी देखो।

तन्मतता (सं० स्त्री०) तस्य मतं, ६-तत्, तन्मत तल्-टाप्। उसी तरह, वैसा ही।

तन्मध्य (सं० क्लो०) तस्य मध्यं, ६-तत्। उसमें।

तन्मध्यस्थ (सं० त्रि०) तन्मध्ये तिष्ठति स्था-क। तन्मध्यवर्त्ती, उसके मध्यका, उसमेंके।

तन्मनोहराङ्गनिरीक्षण (सं० क्लो०) जैनशास्त्रानुसार ब्रह्मचर्य-व्रतका एक अतिचारदोष। ब्रह्मचारी अथवा स्वदारसन्तोष-व्रतवाले श्रावकको परस्त्रियोंके मनोहर अंगोंको न देखना चाहिये। यदि वह ऐसा करे तो उसे उक्त दोष लगता है। जैनधर्म देखो।

तन्मय (सं० त्रि०) तदात्मकं तद्-मयट्। दत्तचित्त, तदासक्त चित्त, लवलीन, लीन, लगा हुआ।

तन्मयता (सं० स्त्री०) लिप्तता, एकाग्रता, लीनता।

तन्मयासक्ति (सं० स्त्री०) भगवान्में दत्तचित्त हो जाना।

तन्मात्र (सं० क्लो०) तदेव एवार्थे मात्रच् वा सा मात्रा यस्य, बहुब्री०। सांख्यमतानुसार सूक्ष्म अमिश्र पञ्चभूत; शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्ध। सत्त्व, रज और तमोगुणात्मिका प्रकृतियोंसे महत्तत्त्व उत्पन्न होता है। महत्तत्त्वका अपर पर्याय है—बुद्धितत्त्व।

उस त्रिगुणात्मक महत्तत्त्वसे त्रिगुणान्वित अहङ्कार उत्पन्न होता है। यह अहङ्कार भी तीन प्रकारका है—सात्विक अहङ्कार, राजस अहङ्कार और तामस अहङ्कार।

राजस अहङ्कारके साथ सात्विक अहङ्कारमेंसे एकादश इन्द्रियाँ तथा तामस अहङ्कार और राजस अहङ्कारके संयोगसे पञ्चतन्मात्रकी उत्पत्ति होती है और अल्प सात्विक सम्बन्ध होनेसे उसका लिङ्ग उत्पन्न होता है। लिङ्ग अर्थात् अनुद्भूत स्वभाव बाह्येन्द्रियके अग्राह्य मोहादि लिङ्ग।

शब्दादि पञ्चतन्मात्र योगिग्राह्य हैं, वे मात्राएँ जिनसे इस व्युत्पत्तिके अनुसार तन्मात्र शब्द निष्पन्न हुए हैं, अर्थात् जो स्वयं अवयवशून्य पर समस्त पदार्थोंके अवयव हैं, उनको तन्मात्र कहते हैं। वे तन्मात्र, ५ हैं—शब्द-तन्मात्र, स्पर्शतन्मात्र, रूपतन्मात्र, रसतन्मात्र और गन्ध-तन्मात्र।

इन पाँच तन्मात्रोंसे क्रमशः आकाश, वायु, तेज, जल और क्षिति ये पाँच महाभूत उत्पन्न होते हैं। इन आकाशादि पञ्च महाभूतोंमें उत्तरोत्तर एक एक तन्मात्रको क्रमशः वृद्धि होती है। जो जिससे उत्पन्न होता है, वह उसके गुणोंको पाता है, इस न्यायके अनुसार शब्द तन्मात्रसे शब्दगुण आकाश, शब्द-तन्मात्रसंयुक्त स्पर्श-तन्मात्रसे शब्द स्पर्श-गुण वायु, शब्दस्पर्श-तन्मात्र संयुक्त रूपतन्मात्रसे शब्द-स्पर्श रूप गुण तेज, शब्दस्पर्शरूप-तन्मात्र युक्त रसतन्मात्रसे शब्द, स्पर्श, रूप और रसगुण अप् तथा शब्द, स्पर्श, रूप और रसतन्मात्रके साथ गन्धतन्मात्रसे शब्द, स्पर्श, रूप, रस और गन्ध-गुण पृथिवी उत्पन्न हुआ करती है।

शब्द स्पर्शादि पाँच तन्मात्र स्थूलताको प्राप्त हो कर यथाक्रमसे विशिष्ट भावापन्न होते हैं।

ये पञ्चतन्मात्र सुखदुःख और मोहात्मक अहङ्कारसे उत्पन्न हुए हैं, इसलिए कहना होगा कि, इन पाँच तन्मात्रके सुख-दुःख और मोह ये तीन धर्म हैं अर्थात् शब्द तन्मात्र आदि क्रमशः सुख दुःख और मोहादि रूप धर्म-विशिष्ट होनेके कारण अनुभवयोग्य होते हैं। अतएव इस जगह समझना होगा कि जो अविशिष्ट भावापन्न पञ्चतन्मात्रका सूक्ष्मत्व हेतु है, उसका सुख दुःखादि रूप द्वारा विशेषरूपसे अनुभव नहीं किया जा सकता। जैसे—किसी सुललित शब्दको सुन कर सुख और विकृत शब्द सुन कर दुःखका अनुभव होता है, तथा यदि वह सुललित और विकृत शब्द अति सूक्ष्मभावसे होता तो, सुननेमें नहीं आता, सुतरां उसमें सुख वा दुःख कुछ भी नहीं होता। महत्, अहङ्कार और पञ्चतन्मात्र इन सात इन्द्रियां और भूतके कारणत्वके कारण दर्शनविदोंने इनको प्रकृति कहा है। गीतामें मनको शामिल करके ८ प्रकृति कही गई है। (गीता ७।४)

मूल प्रकृतिमें कोई कारण नहीं है, इसलिए उसको प्रकृति कहना दार्शनिकोंका अभिमत है।

तपनकर ( सं० पु० ) तपनस्य करः, ६-तत् । रश्मि, सूर्यकी किरण ।

तपनच्छद ( सं० पु० ) तपनः अतिरूचः छदो यस्य, बहुव्री० । आदित्यपत्रवृक्ष, मदारका पेड़ ।

तपनतनय ( सं० पु० तपनस्य तनयः, ६-तत् । सूर्यके पुत्र यम, कर्ण, शनि, सुग्रीव आदि ।

तपनतनया ( सं० स्त्री० ) तपनतनय-टाप् । १ शमीवृक्ष । सूर्यकी कन्या यमुना, तपती प्रभृति ।

तपनमणि ( सं० पु० ) तपनः सूर्यः तत् प्रियो मणिः । सूर्यकान्तमणि ।

तपनांशु (सं० पु०) तपनस्य अंशुः, ६ तत् । रश्मि, सूर्यकी किरण।

तपना ( सं० स्त्री० ) क्षुद्राग्निमन्थ ।

तपना ( हिं० क्रि० ) १ तप्त होना, गरम होना । २ सन्तप्त होना, कष्ट सहना, मुसीबत झेलना। ३ गरमी फैलाना । प्रबलता दिखलाना, रोब दिखलाना ।

तपनात्मज ( सं० पु० ) १ यम, कर्ण प्रभृति । (स्त्री० ) तपनस्य आत्मजा, ६-तत् । २ सूर्यको कन्या, गोदावरी नदी, यमुना तपती प्रभृति ।

तपनी ( सं० स्त्री० ) तप्यते पापमनया तप-ल्युट्-ङीप् । १ गोदावरी नदी । २ पाठा, एक लता, पाढ़ ।

तपनीय ( सं० क्ली० ) तप-अनीयर् । १ स्वर्ण, सोना । २ कनकधुस्तूर, धतूरा । ३ वह जो उत्तप्त करनेका उपयुक्त हो, वह जो तापनेके काबिल हो ।

४ जैनशास्त्रानुसार सौधर्मादि चार स्वर्गोंके अड़तीस इंद्रकविमानोंमेंसे एक । (त्रिलोकसार ४६५ गाथा)

४ ( पु० ) ५ शालिधान्य भेद ।

तपनीयक ( सं० क्ली० ) तपनीय स्वार्थे कन् । सुवर्ण, सोना ।

तपनेष्ट ( सं० क्ली० ) तपनस्य सूर्यस्य इष्टं, ६-तत् । ताम्र, तांबा ।

तपनेष्टा (सं० स्त्री०) शमीभेद, एक प्रकारका शमीवृक्ष ।

तपनोपल ( सं० पु०) तपन इति नाम्ना ख्यातः य उपलः । सूर्यकान्तमणि ।

तपन्तक ( सं० पु० ) महाराज उदयनके विदूषक वसन्तका पुत्र, नरवाहनदत्तका बन्धु ।

तपभूमि ( हिं० स्त्री० ) तपोभूमि देखो ।

तपराशि ( हिं० पु० ) तपोराशि देखो ।

तपलोक ( सं० पु० ) तपोलोक देखो ।

तपवाना ( हिं० क्रि० ) १ गरम करवाना, किसी दूसरेको तपानेके काममें प्रवृत्त करना । २ अनावश्यक व्यय करना, बिना प्रयोजनका खर्च कराना ।

तपविनय ( सं० पु ) तपस्वी पुरुषोंको विनय करना ।

तपवृद्ध ( हिं० त्रि० ) तपोवृद्ध देखो ।

तपश्चरण (सं० क्ली०) तपसः चरणं । तपश्चर्या, तपस्या ।

तपश्चर्या ( सं० स्त्री० ) तपसः चर्या, ६-तत् । व्रतचर्या, तप, तपस्या ।

तपस् ( सं० क्ली० ) तप असुन् । १ वह जिसके द्वारा मन निर्मल हो, शरीरको कष्ट देनेवाले वे व्रत और नियम जो चित्तको शुद्ध और विषयोंसे निवृत्त करनेके लिये किये जांय, तपस्या । २ आलोचनात्मक ईश्वरध्यानविशेष । ३ क्षुत्पिपासा, क्षुधा और तृष्णा, भूख, प्यास । ४ मौनादि व्रत । ५ शरीर वा इन्द्रियको वशमें रखनेका धर्म । ६ शास्त्रानुसार शरीर, इन्द्रिय और मनका शोधन । ७ कष्टसे किये जानेवाला चान्द्रायण प्राजापत्यादि प्रायश्चित्त । ८ शास्त्रविहित तप्तशिलारोहणादि । ९ वानप्रस्थावलम्बीका असाधारण धर्म ।

तपके तीन भेद हैं—शारीरिक, वाचिक और मानसिक ।

देवताओंका पूजन, बड़ोंका आदर सत्कार, ब्रह्मचर्य, अहिंसा आदि शारीरिक तपके अन्तर्गत हैं ।

सत्य और प्रिय बोलना, वेदशास्त्र पढ़ना आदि वाचिक तप हैं ।

मौनावलम्बन, आत्मनिग्रह आदि मानसिक तप हैं ।

ये तप फिर तीन प्रकारके हैं—सात्त्विक, राजसिक और तामसिक ।

जो फलकी आकाङ्क्षासे परिशून्य हो कर परम श्रद्धासे उक्त तीनों प्रकारकी तपस्याका अनुष्ठान करता है, वही सात्त्विक तप है । जो मनुष्य-समाजमें सत्कार, सम्मान और पूजादि लाभके लिये उक्त तीनों प्रकारकी तपस्याका अनुष्ठान करते हैं, उसी पारत्रिकफलशून्य तपस्याको राजस तप कहते हैं और अत्यन्त दुराग्रहद्वारा दूसरेके

उपार्जनके लिये आत्माको यथेष्ट पीड़ा पहुँचा कर जो तपस्या की जाती है उसे तामस तप कहते हैं। (गीता) पातञ्जलदर्शनमें तपस्याको क्रियायोग बतला कर वर्णित है।

शास्त्रान्तरोपदिष्ट चान्द्रायण प्रभृति तपस्यासे चित्तकी शुद्धि होती और मनकी एकाग्रता उत्पन्न होती है।

तपस्यासे मनुष्य अभीष्ट फल पाते हैं। तपस्यासे पाप क्षीण होता है और मनुष्य स्वर्गको जाते और वहाँ सुख पाते हैं। इस लोकमें और परलोकमें मनुष्योंका जो कुछ अभिलषित रहता है, वह एक तपस्यासे ही प्राप्त होता है।

इस जगत्‌में तपःसिद्ध मनुष्योंके कुछ भी असाध्य नहीं है। मनुके मतानुसार ब्राह्मणोंका एकमात्र ज्ञान ही तप है। क्षत्रियोंको केवल वही काम करना चाहिये जिससे प्राण उपार्जन हो। रक्षा करनी ही क्षत्रियोंका तप है। क्षत्रियोंको उचित है कि वे ब्राह्मण, वैश्य और शूद्र इन तीन वर्णोंको विपद् समयमें रक्षा करें। रक्षा ही उनकी एकमात्र तपस्या है। वैश्योंकी वार्त्ता ही (कृषि वाणिज्य प्रभृति) एकमात्र तपस्या है। शूद्रके लिये उक्त तीन वर्णोंकी सेवा ही तप है।

'ब्राह्मणस्य तपो ज्ञानं तपः क्षत्रस्य रक्षणम्।
वैश्यस्य तु तपो वार्त्ता तपः शूद्रस्य सेवनम्॥'

(मनु ११।[illegible])

सत्ययुगमें तपस्या, त्रेतामें ज्ञान, द्वापरमें यज्ञ प्रधानतः कलियुगमें दान ही प्रधान है। (मनु १।[illegible])

ब्राह्मणोंके विधिपूर्वक वेदाध्ययन ही तपस्या है। (मनु ५।[illegible]) तपःसिद्ध ब्राह्मण तपस्या द्वारा त्रिभुवन का अवलोकन कर सकते हैं। १० माघमास माघका महीना। ११ नियम। १२ धर्म। १३ ज्योतिषोक्त लग्न स्थानसे नवम स्थान ज्योतिषमें लग्नसे नवाँ स्थान। १४ तपोलोक। यह लोक जनलोकके ऊपर और अत्यन्त तेजोमय है।

जो वासुदेवके अत्यन्त भक्तिपरायण हैं और जो अपना समस्त कर्म परम गुरु श्रीकृष्णमें अर्पण करते जो तपस्यासे लोकत्रयको सन्तुष्ट रखते और जिनकी सब कामना परित्यक्त हो गई है, वे ही इस लोकमें वास करते हैं और जो हिरण्मय वृत्ति द्वारा अपनी जीविका निर्वाह करते, जो ग्रीष्मकालमें अत्यन्त कठोर पञ्चाग्निसाध्य तपस्या करते और जो वर्षाकालमें स्थण्डिलशायी, हेमन्त और शिशिर कालमें जलमें अवस्थान कर तपस्या करते हैं वे ही इस लोकके अधिकारी हैं।

जो चातुर्मास्य व्रत प्रभृतिके अत्यन्त कठोर नियम पालन करते और ईश्वरमें सदा लीन रहते, वे ही निर्भयसे इस लोकमें वास करते हैं। (पद्मपुराण) १५ अग्नि, आग।

तपन (सं० पु०) तप् अच्। १ सूर्य। २ चन्द्रमा। ३ पक्षी।

तपना (हिं० स्त्री०) १ तपस्या, तप। २ ताप्ती नदीका दूसरा नाम। यह बैतूलके पहाड़से निकल कर खम्भात की खाड़ीमें गिरती है।

तपसाली (हिं० पु०) तपस्वी।

तपसी (हिं० पु०) तपस्या करनेवाला, तपस्वी।

तपसी मछली (हिं० स्त्री०) बंगालकी खाड़ीमें मिलनेवाली एक प्रकारकी मछली। इसकी लम्बाई लगभग एक बालिश्तकी होती है। अंडे देनेके लिये यह बैसाख या जेठ मासमें नदियोंमें चली आती है।

तपसीराम—हिन्दीके एक कवि। ये जातिके कायस्थ थे। सारन जिलेके मुबारकपुर ग्राममें रहा करते थे।

तपसोमूर्ति (सं० पु०) बारहवें मन्वन्तरके चौथे सावर्णिके सप्तर्षियोंमेंसे एक। (हरिवं० ७अ०)

तपस्तक्ष (सं० पु०) तपः तपस्यां तक्षति तनू करोति तपस्-तक्ष-अण्। इन्द्र।

तपस्पति (सं० पु०) तपसां पतिः ६ तत्। हरि, विष्णु।

तपस्य (सं० पु०) तपसि साधु यत्। १ फाल्गुन मास, फागुनका महीना। २ अर्जुन, अर्जुनका एक नाम फाल्गुन था इसीलिये तपस्य भी अर्जुनका नाम हुआ है। (क्ली०) ३ कुन्दपुष्प। ४ तपश्चर्य, तपस्या। ५ तामस मनुके दश पुत्रोंमेंसे एक। (हरिवं० ७।[illegible])

तपस्या (सं० स्त्री०) तपस्यति तपस्-क्यङ्। कर्मणो रोमन्थ तपोभ्यां वर्तिचरोः पा ३।१।१५। ततो अ ततः टाप्। १ व्रत चर्या तप। इसके संस्कृत पर्याय—व्रतादान, परिचर्या नियमस्थिति और व्रतचर्या। तपस् देखो। २ फाल्गुन मास फागुनका महीना।

नियम सर्वत्र एकसा नहीं होता। जलके सम्बन्धमें इस नियमका उल्लङ्घन देखा जाता है, जो आगे दिखाया जायगा। जो हो इसी प्रमाण गुणके आधार पर ताप-मान-यन्त्रकी सृष्टि हुई। वह तापमान कई पदार्थोंका हो सकता है, जिनमें पारद, वायु और सुरासार (Alcohal) सबसे अच्छे हैं। इन तीनोंकी निर्माणविधि एकसी है। पारेका तापमान सर्वत्र प्रसिद्ध है, इसलिये उसीका वर्णन करना चाहिये, पहले यह बतलाया जाय कि वह किस तरह बनाया जाता है। एक कांचका नल जिसके बीचमें ऊपरसे नीचे तक बालके बराबर एक छेद रहता है। इस नलका एक भाग खुला रहता है और दूसरा भाग कुछ प्रसारित हो कर एक गोलाकार वर्तुलके अनुरूप होता है। इस नलका मुंह खुला होनेसे बाहरकी हवा उसमें प्रवेश कर सकती है। नलीके मध्यभागमें भी वायु है, नलीका वर्तुलाकार भाग अग्निमें उत्तप्त करनेसे नलीके भीतरकी वायु गरम हो कर प्रसारित होती है, अधिक स्थान घेरनेके कारण नलीके भीतर नहीं रह सकती। ऊपरका मुंह खुला है, इसी रास्ते बाहर निकल आती है। इस तरह नलीके भीतरकी हवा ठण्डी होनेके पहले ही उसे एक पारेसे भरे पात्रमें डुबाओ। नलीके भीतरकी हवाके शीतल होते ही वायु संकुचित होनेसे नलके भीतरका स्थान शून्य (खाली) हो जाता है। उस समय बाहरकी हवाके पेषणसे उस पात्रके पारेका कुछ भाग शून्यस्थलको पूर्ण करते करते नलीके वर्तुलाकार भागमें जा कर पड़ता है। इसके बाद नलीको वहांसे निकाल कर पूर्ववत् वर्तुलाकार भाग और नलीका सारा हिस्सा आगसे गरम करो। पारा गरम होने लगेगा और क्रमशः उबल कर जब वाष्पाकार धारण करेगा, तब सारा नलीमें घिर जायगा और वायुके बचे हुए भागको वहांसे निकाल बाहर कर देगा। तब उस नलीके भीतर और उसके वर्तुलाकार भागमें पारद वाष्पको छोड़ कर कुछ नहीं रहता। उक्त नलीका खुला भाग पुनः पारद पूर्ण पात्रमें निमज्जित करो। इस समय उस नलीमें वायु नहीं है, समस्त भाग केवल पारद-वाष्पसे परिपूर्ण है। यह वाष्प क्रमशः शीतल और संकुचित हो कर तरल पारदके रूपमें परिणत हो कर नलीका कुछ भाग शून्य कर देता है। तब बाहरकी हवाके पेषणके कारण उस वर्त्तनका पारा क्रमशः नलीमें बढ़ने लगता है। और नली एवं उसका वर्तुलाकार भाग पारदसे पूर्ण हो जाता है। पारद अभी सम्पूर्ण शीतल नहीं हुवा। ऐसी अवस्था में ऊपर कहा हुआ नलीका खुला भाग अग्निमें गला कर बढ़ाओ, जिससे उसमें और वायु प्रवेश न कर सके; इसके बाद नलीके सम्पूर्ण रूपसे शीतल हो जाने पर देखा जायगा कि केवल वह वर्तुलाकार भाग और नलीका थोड़ासा हिस्सा पारेसे पूर्ण है, बाकी हिस्सा शून्य हो गया।

इसे ले कर अब एक तुषारपूर्ण पात्रमें डुबाओ पहले पहल तुषार जल गलने लगता है। तुषारके अत्यन्त शीतल होनेसे पारा संकुचित हो कर नलीके निम्न भागमें गिरता है। प्रायः १५ मिनट रखनेके बाद जब पारा नीचे नहीं गिरता, तब उस जगह एक रेखा खींचो। जब कभी यह पारद द्रवमाण तुषार या ऐसे ही किसी दूसरे शीतल पदार्थोंमें डुबाया जायगा वह इस रेखाके नीचे कभी नहीं गिरेगा। इसके बाद इस तापमान नलीको उबलते हुए पानीके पात्रमें डुबा कर १५ मिनिट तक रहने दो, इसमें पारा जितना ऊपर उठेगा, उस चरम सीमामें एक और रेखा अङ्कित करो। जलको कितनी ही आग क्यों न दी जाय, पारा उससे ऊपर कभी न उठेगा। अब दो रेखाएं मिलीं। पहली, द्रवमाण तुषारके संसर्गसे नीचे गिरे पारेकी अवनति-की चरम सीमा बतलाती है और दूसरी, खौलते पानी-में डालनेसे नलीके ऊपर पारेके उत्थानकी चरम सीमा व्यक्त करती है। यहां पर यह कह देना जरूरी है कि खौलते हुए पानीका ताप सब समय एक सा नहीं रहता। वायुमण्डलके पेषण (दबाव)के कारण उसमें घटती बढ़ती होती है। जो हो मोटी तौर पर यहां यह मान लिया गया कि वह एकसा रहता है। अब यह जाना गया कि ये दो रेखाएँ दो चरम सीमाएं जतलाती हैं। प्रथम रेखा जलका घनीभाव या तुषाराकार बतानेवाली और दूसरी वाष्पीभाव बतानेवाली है। इन दोनोंके बीचका भाग एक सौ बराबर हिस्सोंमें विभक्त करनेसे शतवांशक शतांशिक तापमान होगा। पहली रेखाके पास

फको रमें बदलनेके लिए फके अङ्कसे ३२ घटाओ, जो बाकी बचे उसे ४/९ से गुना करो।

२१२°फ = (२१२—३२) ४/९ = १८०×४/९ = ८० र,

दूसरा नियम। रको फ या रमें परिणत करना हो तो—

फ = स/५ × ९ + ३२,

र = स/५ × ४,

तीसरा नियम। रको स या फमें बदलना हो तो—

स = र/४ + ५

फ = र/४ × ९ + ३२.

रको समें लानेके लिये ५/४ से गुणा किया जाता है;

यथा– ८०°र = ८०° × ५/४ = १००°स।

रको फ बनानेके लिए ९/४ के साथ गुणा करो और गुणनफलमें ३२ जोड़ दो।

यथा–८०°र = ८० + ९/४ = १८० + ३२ = २१२°फ।

पारदको छोड़ कर स्पिरिट और वायुके भी तापमान हुआ करते हैं। एक स्पिरिटका तापमान (Alcohol-thermometer) अत्यन्त निम्नतम ताप बता देता है क्योंकि अलकोहल कभी जमता नहीं। लेकिन पारा घनीभूतविन्दुके ४० अंश नीचे जम जाता है। इसलिए इससे भी नीचेका तापक्रम जाननेके लिए अलकोहल ही काममें लाया जाता है। पर इस प्रकारके तापमानसे अधिकतर तापक्रम नहीं जाना जाता, क्योंकि शतांशिक तापमानके ७८° अंश गर्मी लगते ही अलकोहल उबलने लगता है। तापक्रमको विशेष बारीकियाँ जाननेके लिये वायुका तापमान काममें लाया जाता है। इसे तय्यार करनेके लिए तापमानका वर्तुलाकार भाग और दण्डाकार भागका कुछ अंश वायुसे पूर्ण करनेके बाद नलका बाकी हिस्सा किसी तरल पदार्थके द्वारा पूर्ण कर दिया जाता है। नलीका मुख उस पदार्थ मज्जित रहता है। उसी तरल पदार्थका प्रसरण और सङ्कोचन ही तापमानको ह्रासवृद्धिका बोध कराता है। अवश्य ही जब यह तापमान व्यवहारमें पाया जाता है, तब इसका वर्तुलाकार भाग ऊपरको ओर रहता है। वायुके तापमान कई प्रकारके होते हैं किन्तु इनकी निर्माण-विधि अत्यन्त सूक्ष्म और अवयव अतिशय दीर्घ होते हैं; इसलिए वे साधारण व्यवहारमें नहीं आते। किन्तु यदि अच्छी तरह बना सकें, तो और तापमानोंको अपेक्षा सूक्ष्मतर रूपसे तापक्रम जाना जा सकता है।

इनको छोड़ कर एक भेदसूचक तापमान-यन्त्र होता है। किसी एक जगहके तापक्रममें और उसके निकटवर्ती स्थानके तापक्रममें कितना अन्तर है, यह जाननेके लिए इसका व्यवहार होता है।

दो वर्तुलाकार नलियाँ वायु-द्वारा पूर्ण और नीचेके हिस्सेमें एक वक्र नली-द्वारा जुड़ी रहती हैं। यह वक्र नली किसी रंगीन तरल पदार्थसे पूर्ण रहती है। नीचेकी इस वक्र नलीका तरल पदार्थ दोनों ओर एक समतलमें रहता है। अब यदि एक ओरका वर्तुलाकार मुख दूसरी ओरके वर्तुलाकार मुखकी अपेक्षा अधिक उत्तप्त हो तो उस ओरकी वायुके विस्तारके कारण पेषण अधिकतर होगा; सुतरां एक ओरकी नलीका तरल पदार्थ उस पेषणके कारण दूसरेमें चढ़ जायगा और इसी तरह यदि दूसरी ओर अधिक उत्तप्त हो तो प्रथम नलीमें यही क्रिया देखनेमें आवेगी। सचमुच इस तरहके यन्त्र द्वारा तापक्रमका सूक्ष्मसे सूक्ष्म भेद जाना जा सकता है।

यद्यपि पारेका तापमानयन्त्र अच्छी तरह और जहाँ तक उत्कृष्ट हो सके वहाँ तक उत्कृष्टताके साथ बनाया जाता है, तथापि समय समय पर उसमें भी संशोधनकी आवश्यकता होती है।

१। शून्यबिन्दु-परिवर्तन—घनीभावविन्दु भी, महीनेमें शून्यविन्दुसे १°-उठ जाता है। सभी तापमानोंकी विशेषतः आपात निर्मित समस्त तापमानोंकी यही दशा है। इसका कारण यह है कि तापमानयन्त्रमें पारद भर देनेके बाद वर्तुलाकार भाग सहसा शीतल हो कर संकुचित होता है, किन्तु वहीं संकोचनकी चरमसीमा नहीं हो जाती, उस समय भी थोड़ा थोड़ा संकुचित होता रहता है एवं इसीलिए उसका पारद नलमें उठता जाता है। किन्तु यह संकोचनशक्ति क्रमशः कम होती जाती है। और इसीलिए आपात-निर्मित तापमानोंमें यह विशेषरूपसे लक्षित होता है। सुतरां तापमानमें तात्कालिक पढ़ने जहाँ तक निर्धारित था, उसकी अपेक्षा तानिक ऊपर ऊपर उठने लगेगा। इस दोषके

फको रमें बदलनेके लिए फके अङ्कसे ३२ घटाओ, जो बाकी बचे उसे $\frac{४}{९}$ से गुणा करो।

$२१२^\circ\text{फ} = (२१२ - ३२)\frac{४}{९} = १८० \times \frac{४}{९} = ८० \text{ र}.$

दूसरा नियम। सको फ या रमें परिणत करना हो तो—

$\text{फ} = \frac{\text{स}}{५} \times ९ + ३२.$

$\text{र} = \frac{\text{स}}{५} \times ४.$

तीसरा नियम। रको स या फमें बदलना हो तो—

$\text{स} = \frac{\text{र}}{४} + ५$

$\text{फ} = \frac{\text{र}}{४} \times ९ + ३२.$

रको समें लानेके लिये $\frac{५}{४}$ से गुणा किया जाता है। यथा—$८०^\circ\text{र} = ८०^\circ \times \frac{५}{४} = १००^\circ\text{स}$।

रको फ बनानेके लिए $\frac{९}{४}$ के साथ गुणा करो और गुणनफलमें ३२ जोड़ दो।

यथा-$८०^\circ\text{र} = ८० + \frac{९}{४} = १८० + ३२ = २१२^\circ\text{फ}$।

पारदको छोड़ कर स्पिरिट और वायुके भी तापमान हुआ करते हैं। एक स्पिरिटका तापमान (Alcohol-thermometer) अत्यन्त निम्नतम ताप बता देता है क्योंकि अलकोहल कभी जमता नहीं। लेकिन पारा घनीभूतविन्दुके ४० अंश नीचे जम जाता है। इसलिए इससे भी नीचेका तापक्रम जाननेके लिए अलकोहल ही काममें लाया जाता है। पर इस प्रकारके तापमानसे अधिकतर तापक्रम नहीं जाना जाता, क्योंकि शतांशिक तापमानके ७८ अंश गर्मी लगते ही अलकोहल उबलने लगता है। तापक्रमको विशेष बारीकियाँ जाननेके लिये वायुका तापमान काममें लाया जाता है। इसे तय्यार करनेके लिए तापमानका वर्तुलाकार भाग और दण्डाकार भागका कुछ अंश वायुसे पूर्ण करनेके बाद नलका बाकी हिस्सा किसी तरल पदार्थके द्वारा पूर्ण कर दिया जाता है। नलीका मुख उस पदार्थ मज्जित रहता है। उसी तरल पदार्थ का प्रसरण और सङ्कोचन ही तापमानकी ह्रासवृद्धिका बोध कराता है। अवश्य ही जब यह तापमान व्यवहारमें पाया जाता है, तब इसका वर्तुलाकार भाग ऊपरकी ओर रहता है। वायुके तापमान कई प्रकारके होते हैं किन्तु इनकी निर्माण-विधि अत्यन्त सूक्ष्म और अवयव अतिशय दीर्घ होते हैं; इसलिए वे साधारण व्यवहारमें नहीं आते। किन्तु यदि अच्छी तरह बना सकें, तो और तापमानोंकी अपेक्षा सूक्ष्मतर रूपसे तापक्रम जाना जा सकता है।

इनकी छोड़ कर एक भेदसूचक तापमान-यन्त्र होता है। किसी एक जगहके तापक्रमसे और उसके निकटवर्ती स्थानके तापक्रममें कितना अन्तर है, यह जाननेके लिए इसका व्यवहार होता है।

दो वर्तुलाकार नलियाँ वायु-द्वारा पूर्ण और नीचेके हिस्सेमें एक वक्र नली-द्वारा जुड़ी रहती हैं। यह वक्र नली किसी रंगीन तरल पदार्थसे पूर्ण रहती है। नीचेकी इस वक्र नलीका तरल पदार्थ दोनों ओर एक समतलमें रहता है। अब यदि एक ओरका वर्तुलाकार मुख दूसरी ओरके वर्तुलाकार मुखकी अपेक्षा अधिक उत्तप्त हो तो उस ओरकी वायुके विस्तारके कारण पेषण अधिकतर होगा; सुतरां एक ओरकी नलीका तरल पदार्थ उस पेषणके कारण दूसरेमें चढ़ जायगा और इसी तरह यदि दूसरी ओर अधिक उत्तप्त हो तो प्रथम नलीमें वही क्रिया देखनेमें आवेगी। सचमुच इस तरहके यन्त्र द्वारा तापक्रमका सूक्ष्मसे सूक्ष्म भेद जाना जा सकता है।

यद्यपि पारेका तापमानयन्त्र अच्छी तरह और जहाँ तक उत्कृष्ट हो सके वहाँ तक उत्कृष्टताके साथ बनाया जाता है, तथापि समय समय पर उसमें भी संशोधनकी आवश्यकता होती है।

१। शून्यविन्दु-परिवर्तन—घनीभावविन्दु भी महीनेमें शून्यविन्दुसे १°-उठ जाता है। सभी तापमानोंकी विशेषतः आपात निर्मित समस्त तापमानोंकी यही दशा है। इसका कारण यह है कि तापमानयन्त्रमें पारद भर देनेके बाद वर्तुलाकार भाग सहसा शीतल हो कर संकुचित होता है, किन्तु वही संकोचनकी चरमसीमा नहीं हो जाती, उस समय भी थोड़ा थोड़ा संकुचित होता रहता है एवं इसीलिए उसका पारद नलमें उठता जाता है। किन्तु यह संकोचनशक्ति क्रमशः कम होती जाती है। और इसीलिए आपात-निर्मित तापमानोंमें यह विशेषरूपसे लक्षित होता है। सुतरां तापमानमें तापक्रम पढ़ने जहाँ तक निर्धारित था, उसकी अपेक्षा तनिक ऊपर ऊपर चढ़ने लगेगा। इस दोषके

पयकारक, तृप्तिजनक, रुचिकर और गुरु। इसके सिवा इसकी उपादान सामग्रीमें जो जो गुण हैं, इसमें भी वे ही गुण पाये जाते हैं। (भावप्रकाश) (त्रि०) २ ताप-हारिणी मात्र जिससे ताप दूर हो।

तापा (हिं० पु०) १ मछली मारनेका तरमा। २ मुरगीका दरबा।

तापायन (सं० पु०) वाजसनेयी शाखाका एक भेद।

तापिक (सं० त्रि०) तापे तापकाले भवं ठञ्। ग्रीष्मभव जलादि, जो गरमीसे उत्पन्न होता हो।

तापिच्छ (सं० पु०, तापिनं छादयति छद-ड पृषोदरा० साधुः। तापिञ्ज देखो।

तापिञ्छ (सं० पु०) तापिनं छदति आच्छादयति छद्-ड पृषोदरा० साधुः। १ तमालवृक्ष। (क्ली) २ तापिञ्छ पुष्प, एक प्रकारका फूल।

तापिञ्ज (सं० क्ली०) तापिनं जयति जि-ड। १ धातु-माक्षिक, सोना मक्खी। (पु०) २ तमालवृक्ष।

तापित (सं० त्रि०) तप णिच्-क्त। १ तापयुक्त, जो तपाया गया हो। २ दुःखित पीड़ित।

तापिन् (सं० त्रि०) तापयति ताप-णिनि। १ तापक, ताप देनेवाला। तप णिनि। २ तापयुक्त, जिसमें ताप हो। (पु०) ३ बुद्धदेव।

तापी (सं० स्त्री०) तापयति तप-णिच् अच् गौरादित्वात् ङीष्। नदीभेद, एक प्रकारकी नदी जो पश्चिमवाहिनी और विन्ध्याचलसे आविर्भूत होती है, तापती नदी। (मत्स्यपु० ११३) २७ विष्णुपुराणके मतसे यह नदी सह्य-पादोद्भवा है। (विष्णुपु० २।३।११)

इस नदीका जल गाढ़ा, शीतल, पित्तघ्न कफकृत्, वातदोषहर, हृद्य, कण्डू और कुष्ठनाशक है।

(हारित ७ अ०)

स्कन्दपुराणके तापीखण्डमें इसका विवरण इस प्रकार लिखा है—

जगत्प्रसिद्ध सोमवंशमें सम्वरण नामके एक राजा थे। वरुणने अगस्त्य मुनिके शापसे सम्वरणरूपमें जन्म ग्रहण किया। उक्त राजाने कठोर तपसाधन करके सूर्य-कन्या तापीको भार्यारूपमें ग्रहण किया। ये तापी अशेष पापदहनी और अत्यन्त रूपलावण्यसम्पन्न थीं।

तपती देखो।

तापीके नाम। तापीके इक्कीस नाम हैं—सत्या, सत्यो-द्भवा, श्यामा, कपिला, कापिला, अम्बिका, तापनी, तपनी, तपना, ह्लादा, नासिकोद्भवा, सावित्री सहस्रकरा, सनका, अमृतस्यन्दना, सुषुम्ना सूक्ष्मरमणी, सर्पा, सर्पविषापहा, तिग्मतिरमरणा (?), तारा और ताम्र।

माहात्म्य।—जो तापीमें स्नान करते हैं, वे समस्त पापोंसे विमुक्त होते हैं और जो इसका नामोच्चारण करते हैं, उनका पाप दूर होता है।

आषाढ़ मासमें तापीमें स्नान करनेका फल।—बारह महीनोंमें कोई भी मास आषाढ़मासके समान नहीं, क्योंकि इस मासमें जगत्पति श्रीविष्णु लक्ष्मीके साथ अनन्त-शय्या पर शयन करते हैं तथा इस मासमें विश्वकर्माने भूतोंकी सृष्टि की है। (तापीख० ३।१।२०)

आषाढ़ मासमें तापीमें स्नान करनेसे सब तरहके पापोंसे छुटकारा मिलता है। प्रयाग जा कर माघ मासमें बारह बार स्नान करके जो पुण्यलाभ किया जाता है, आषाढ़ मासमें इस तापीमें एक बार स्नान करनेसे उससे भी अधिक पुण्यलाभ होता है।

यदि कोई मनुष्य कपटता करके इसमें स्नान करे, तो भी तापीके माहात्म्यानुसार उसके शतजन्मार्जित पाप ध्वंस होते हैं। यदि बालत्ववशतः आषाढ़ मासमें तापीमें क्रीड़ा करते हुए स्नान करे, तो उसको भी देवालय वापी, कूप, तड़ाग आदि बनवानेका पुण्य होता है। यदि कोई व्यक्ति किसी द्रव्यकी कामना करके इसमें स्नान करे, तो वह समस्त पापोंसे मुक्त हो कर अश्वमेधका फल लाभ करता है।

जो जानके वा बिना जाने आषाढ़ मासमें स्नान करते हैं, वे समस्त पापोंसे मुक्त हो कर सनातन ब्रह्म-पद पाते हैं। (तापीख० ३।३०)

तापीकी मिट्टी शरीर पर लपेट कर अन्यत्र स्नान करनेसे जन्मान्तर-कृत पातक निश्चय ही ध्वंस होते हैं।

आषाढ़ मासमें तापीके किनारे जो दीपदान देते हैं, वे सहस्र कोटि कुलका उद्धार करते हैं। (तापीख० ३।४)

कुरुक्षेत्रमें प्रभूत सुवर्णदान करनेसे जो पुण्य होता है, इस तापीतट पर केवल दीपदान देनेसे वही पुण्य हुआ करता है।

तावेदार ( अ० वि० ) आज्ञाकारी, टहल करनेवाला।

तावेदारी ( फा० स्त्री० ) १ सेवकाई, नौकरी। २ सेवा, टहल।

ताम (सं० पु०) ताम्यतेऽनेन तम करणे घञ्। १ भीषण, डरावना, भयङ्कर। २ दोष, विकार। ३ मनोविकार, व्याकुलता, बेचैनी। ४ दुःख, क्लेश, कष्ट। ५ ग्लानि, लज्जा। ६ पाप।

ताम ( हिं० पु० ) १ क्रोध, गुस्सा। २ अन्धकार, अंधेरा।

तामजान ( हिं० पु० ) एक प्रकारकी छोटी खुली पालकी।

तामड़ा ( हिं० वि० ) १ जिसका रंग ताँबेसा हो। ( पु० ) २ जर्द रंगका एक प्रकारका पत्थर। ३ एक तरहका कागज। ४ खल्वाट मस्तक गंजेकी खोपड़ी।

तामर (सं० क्लो०) तामं ग्लानिं राति रा क। १ जल, पानी। २ घृत, घी।

तामरस (सं० क्लो०) तामरे जले सस्तीति सस-ड। १ पद्म, कमल। ताम्यतेऽनेन रसति इति रसं कर्मधा०। २ स्वर्ण, सोना। ३ ताम्र, ताँबा। ४ धुस्तूर, धतूरा। ५ सारस। ६ छन्दोभेद, एक छन्दका नाम। इसमें बारह अक्षर होते हैं। ५।८।११।१२ वां वर्ण गुरु रहता है।

तामरसी ( सं० स्त्री० ) तामरस ङीप्। पद्मिनी।

तामलकी ( सं० स्त्री० ) भूम्यामलकी, भूंआँवला।

तामलिप्त (सं० पु०) देशभेद, एक देशका नाम।

तामलिप्तक ( सं० पु० ) तामलिप्त स्वार्थे कन्। तमलुक देश।

तामलूक ( हिं०पु० ) ताम्रलिप्त देखो।

तामस ( सं० पु० ) तमस्तमोगुणः प्रधानत्वेनास्त्येति अण्। १ सर्प, सांप। २ खल, दुष्ट। ३ उलूक, उल्लू। ४ चतुर्थ मनु, मन्वन्तरमें विष्णुके अवतार हरि, इन्द्र त्रिशिख, देवता वैधृतिगण, ज्योतिर्धाम आदि सप्तर्षि, तपस्याति नरादि मनुके पुत्रगण। (भाग० ८।१ अ०) ५ क्रोध, गुस्सा। ६ अन्धकार, अंधेरा। ७ अज्ञान, मोह। ८ एक अस्त्रका नाम।

(वि०) ९ तमोगुणयुक्त, जिसमें तमोगुण हो। १० तमप्रधानगुणक, जिसका तमोगुण प्रधान हो। तमोऽधिकृत्य प्रवृत्तं अण्। ११ तमोगुणाधिकार द्वारा प्रवृत्त शास्त्रविशेष तामसशास्त्रका विषय पद्मपुराणमें इस प्रकार लिखा है—

"पाशुपत नामक शैवशास्त्र, कणादोक्त महत् वैशेषिक शास्त्र, गौतमोक्त न्यायशास्त्र, कपिलोक्त सांख्य, जैमिनिकथित मीमांसा, बृहस्पतिकथित चार्वाकशास्त्र, बुद्धरूपी विष्णु कथित बौद्धशास्त्र, शङ्कराचार्य-कथित मायावादयुक्त वेदान्तशास्त्र, ये सभी तामसशास्त्र हैं। इनके श्रवण करनेसे ज्ञानियोंका भी पातित्य होता है। इन तामसशास्त्रोंमें वेदका यथार्थ पथ तिरोहित हुआ है और इसमें कर्ममात्र ही त्याज्य है जीवात्मा परमात्मामें ऐक्य प्रतिपादित हुआ है। ब्रह्मका श्रेष्ठरूप निर्गुणरूपमें दर्शित हुआ है जगत्‌के नाशके लिए कलियुगमें इन शास्त्रोंकी उत्पत्ति हुई है।

कूर्मपुराणमें लिखा है, कि तामस तन्त्रका विषय है। इस जगत्‌में श्रुति और स्मृतिके विरुद्ध जो शास्त्र हैं, वे सभी तामस हैं। कपाल, भैरव, यामल, वाम—ये सभी तामसशास्त्र हैं।

अष्टादश पुराणोंमें छह सात्विक, छह राजस और छह तामस हैं। जिनमें मत्स्य, कूर्म लिङ्ग, शिव, स्कन्द ये छह तामसपुराणोंमें शिवका माहात्म्य विशेषरूपसे कीर्तित हुआ है।

विष्णु नारद, भागवत, गरुड़, पद्म, वराह ये छह सात्विकपुराण हैं इन सात्विकपुराणोंमें विष्णुका माहात्म्य कहा गया है।

ब्रह्माण्ड, ब्रह्मवैवर्त, मार्कण्डेय, भविष्य, वामन ब्रह्म ये छह राजसपुराण हैं। इनमें ब्रह्मका माहात्म्य वर्णित है। (मत्स्यपु०)

कणाद, गौतम, शक्ति, उपमन्यु, जैमिनि, दुर्वासा, मृकण्डु, बृहस्पति, शुक्राचार्य, जमदग्नि, ये सब तामस मुनि थे। गौतम, बार्हस्पत्य, सामुद्र, यम, शङ्ख, औशनस ये तामस स्मृतियां हैं।

मनुष्योंकी स्वभावसे ही तीन प्रकारकी श्रद्धा होती है—सात्विकी, राजसी और तामसी। जो लोग भूत और प्रेतादि पर श्रद्धा रखते और उनकी उपासना करते हैं, उनकी तामसी श्रद्धा समझनी चाहिये।

इसके सिवा आहार, यज्ञ, तप, दान आदि जगत्‌के सम्पूर्ण कार्य ही तीन प्रकारके होते हैं। सर्वपक्ष तथा

विरसतामात्र ( जिसका अपनी स्वाद बिगड़ गया हो ) पूतिमत्, पर्युषित, उच्छिष्टादि अभक्ष्य आहार तामस आहार और यह आहार हो तामस लोगोंके लिये प्रिय है।

अति दुराग्रह द्वारा दूसरेके उत्सादनके लिए आत्मामें नाना प्रकारकी पीड़ा उत्पन्न करके जो तप किया जाता है, उसे तामसतप कहते हैं और ऐसा तप तामसप्रकृतिके लोग ही करते हैं।

देश काल-पात्रादिका विचार न कर, किसी भी देश वा काल अथवा पात्रमें असत्कार और अवज्ञाके साथ जो दान दिया जाता है, उसको तामसदान कहते हैं।

भविष्यत्‌का अशुभफल, प्राणिवध, धनक्षय और परिजनादिका क्षय तथा प्राणहिंसा वा और आत्मसामर्थ्यादिकी पर्यालोचना न करके अज्ञान वा अविवेकतावश जो क्रिया अनुष्ठित होती है, उसके तामसकी क्रिया कहते हैं।

जो व्यक्ति अत्यन्त असमाहित है अर्थात् किसी भी कार्यमें विशेषरूपसे मन नहीं लगता, जिसकी बुद्धि अत्यन्त असंस्कृत है, जो निपुणताके साथ विचार न कर स्वकीय कारण महाविनय और प्रकृति मनमें उदित हो और उसके अनुसार काम कर डालता हो जो ज्ञान पर्यालोचनाके द्वारा कुछ भी परिमार्जित नहीं हुआ हो, सदुपदेश द्वारा जिसको किसी तरहसे समझाया नहीं जा सकता, अन्यान्यकार्यविलोप, मायावी, जो अन्तःकरणके भावको छिपा कर बाहरमें अन्यरूप व्यवहार करता है और परवृत्तिको बिगाड़नेमें तत्पर है, विषाद आदि करनेमें आलसी है, सर्वदा अवसन्न और दीर्घसूत्री है, ऐसे कर्त्ताको तामसकर्त्ता कहते हैं।

जो मनसे अधर्मको धर्म और अकर्त्तव्य विषयको कर्त्तव्य समझता है, ऐसे विपरीत मार्गप्रकाशक मनको तामसमन कहते हैं।

जिस व्यक्तिके किसी विशेष कारणके द्वारा सर्वदा ही मनमें शोक भय, क्रोध, विषाद मत्तता आदि उदित हुआ करती है, उस दुर्मेधा व्यक्तिको धारणाको तामसधृति कहती है।

निद्रा आलस्य और प्रमादके द्वारा जो सुख उत्पन्न होता है जो आत्मामें वर्तमान और परिणाममें मोहके सिवा और कुछ भी उत्पन्न नहीं करता उस सुखका नाम तामस सुख है। (गीता) यौगोचित याजन, दैवल ( गुरुआदि द्वारा प्रतिष्ठित विग्रहादिकी नित्यपूजा), ग्रामयाजन, विष्णुविमापराध विष्णुनामापराध, असत्प्रतिग्रह, अभिचार, पशुहोमादि यजन, पातक, उपपातक, अतिपाप, महापाप, अनुपातक लोभ मोह, अहङ्कार, काम, क्रोध ये समस्त तामसकर्म हैं। (ब्रह्मवै० १० अ०)

तामसश्रद्धायुक्त और तामसद्रव्य द्वारा तामसभाव अवलम्बन कर जो यज्ञ किया जाता है, उसका नाम तामस यज्ञ है। इस प्रकारके तामस यज्ञ, तामस दान और तामस तपस्या द्वारा नरकमें जन्म होता है।

तमोगुण प्रकृतिके तीन गुणोंमेंसे एक है। जिस गुणके द्वारा तम अर्थात् ग्लानि उत्पन्न हो उसको तम अर्थात् आवरक गुण कहते हैं इसलिए तमोगुण मोहका कारण है। सत्त्व, रज और तम ये तीन गुण परस्पर मिलित हैं जब एक गुणका प्राधान्य होता है, तभी उसको उस गुणके नामसे पुकार सकते हैं। तम, रज और सत्त्व भिन्न भिन्न नहीं रह सकते। हां, जब सत्त्व और रजको पराजित कर अपना धर्म प्रकट करता रहता है, तभी उसको तम कहा जा सकता है। किन्तु पराभूत भावमें सत्त्व और रज उसमें विद्यमान रहेंगे; तम तमोगुण, रज गुण शब्दमें वैशेषिकोक्त गुणपदार्थ नहीं है इसको द्रव्य पदार्थ समझना चाहिये।

सत्त्व, रज और तम ये गुणत्रय अनुल्वणावस्थामें अव्यक्त नामसे पुकारे जाते हैं। ये गुणत्रय सर्वकार्यव्यापी अविनाशी और स्थिर होते हैं। जब ये गुण क्षुभित होते हैं तब पञ्चभूतात्मक नवद्वारयुक्त पुररूपमें परिणत हुआ करते हैं। उस पुरके मध्य इन्द्रियां अवस्थान कर जीवको विषयवासनामें प्रवृत्त करती हैं। मन उस पुरमें रह कर विषयोंको अभिव्यक्त कर देता है, बुद्धि उस पुरकी कर्त्री है। लोग भ्रान्तिपूर्वक उस पुरको जीवात्मा कहते हैं। किन्तु वास्तवमें ऐसा नहीं है, जीव उस पुरमें रह कर सिर्फ सुख और दुःखका भोग करता है। गुणत्रय एक दूसरेका आश्रय ले कर अवस्थान करते

हैं। यह बात पहले ही कही जा चुकी है कि जिस स्थान पर उनमेंसे किसी एकका आधिक्य होता है, वहाँ दूसरोंकी हीनता लक्षित होती है। सत्व और रज हीन होने पर तमोगुण प्रकाशित होता है। इसी तरह तमः हीन होने पर रज और रज हीन होने पर सत्व प्रकट होता है। तमोगुण अ-प्रकाशात्मक है, उसको मोह कह सकते हैं।

इस तमोगुणके प्राबल्यसे मनुष्यको अधर्ममें प्रवृत्ति हुआ करती है। तमोगुणके कार्य ये हैं—मोह, अज्ञानता अत्याग, अनिश्चयता, स्वप्न स्तम्भ भय, लोभ, शोक, सत्कार्यदूषण, अस्मृति, अफलता, नास्तिकता, दुश्चरित्रता, सदसद्विवेकराहित्य, इन्द्रियवर्गकी अपरिस्फुटता, निकृष्ट धर्मप्रवृत्ति, अकार्यमें कार्यज्ञान, अज्ञानमें ज्ञानाभिमान, अमित्रता, कार्यमें अप्रवृत्ति, अश्रद्धा, वृथा चिन्ता, असरलता, कुबुद्धि, अक्षमता, अजितेन्द्रियता, दूसरोंका अपवाद, अभिमान, क्रोध, असहिष्णुता, मत्सरता, नीचकर्ममें अनुराग, असुखकर कार्यका अनुष्ठान, अपात्रमें दान। जो उक्त कार्योंका अनुष्ठान करते हैं, उनको तामसप्रकृतिका मनुष्य समझना चाहिये। तामसप्रकृतिके लोग जन्मान्तरमें स्थावर, राक्षस, सर्प, कृमि, कीट, पक्षी, विविध चतुष्पद जन्तु होते हैं। जो सर्वदा निकृष्ट कार्य करते रहते हैं, उनको तमोगुणके प्राधान्यसे तामसप्रकृतिका कहना चाहिये। सत्व, रज और तम ये तीनों गुण सर्वदा प्राणियोंके शरीरमें अवच्छिन्नरूपसे रहते हैं। इसलिए उनको कभी भी पृथक् रूपमें नहीं देख सकते। उक्त तीनों गुण एक दूसरे पर अनुरक्त हो कर परस्परको आश्रय किया करते हैं; सत्वगुण सत्वसे, तमोगुण तमसे, रजोगुण सत्व और तमसे किसी समय भी तिरोहित नहीं होता। उक्त गुणत्रय परस्पर मिल कर सांसारिक समस्त कार्य करते हैं। केवल जन्मान्तरीण पापपुण्यके कारण प्राणियोंकी देहमें इनका तारतम्य देखनेमें आता है। स्थावरसमुदायमें तमोगुणका आधिक्य विद्यमान है, किन्तु वे रज और तमोगुणसे विरहित नहीं हैं। जागतिक प्रत्येक पदार्थमें तम विद्यमान है न्यूनाधिक्य भावसे रहनेके कारण किसी द्रव्यका नाम सात्विक और किसीका राजसिक वा तामस हुआ हैं,

अध्यवसाय, बुद्धि धर्म, ज्ञान, विराग, ऐश्वर्य ये सात्विक और इसके विपरीत तामस हैं। (सांख्यका०)

विषादका नाम है मोह, विषादका स्वरूप ही तमोगुण है, जब कभी इस गुणका आविर्भाव होता है, तभी विषण्णता आ उपस्थित होती है। जब तमोगुण प्रकाशित होता है, उस समय वह रज और सत्वको पराजित कर अपनी वृत्ति प्रकाशित किया करता है।

सत्वगुण लघुप्रकाशक और इष्ट है। रज उपष्टम्भक और चञ्चल है तथा तमोगुण गुरु-वरणक है। गुण परस्पर विरोधी होते हैं, किन्तु विरोधी होने पर भी स्वयं सुन्द और उपसुन्दवत् विनष्ट नहीं होते। जिस प्रकार वर्ति और तैल परस्पर-विरुद्ध होने पर भी एकत्र मिलित हो कर परस्पर अर्थ प्रकट क्रिया करते है तथा वायु, पित्त और श्लेष्मा परस्पर विरोधी होने पर भी एकत्र मिल कर शरीर-धारणरूप कार्य करते हैं, उसी प्रकार ये गुणत्रय परस्पर विरोधी होने पर भी एकत्र मिलित हो कर परस्परकी वृत्ति अर्थात् सुख, दुःख और मोह प्रकट करते रहते है। तम अर्थात् अविद्याके आठ भेद हैं—प्रकृति, महत्, अहङ्कार और पञ्च तन्मात्र। ये आठ प्रकारके तम अज्ञान हैं। (सांख्यका० ४८)

नैयायिक विद्वानोंका कहना है कि आलोकका अभाव ही तम है। प्रभाकरोंके मतसे रूपके दर्शनका अभाव ही तम है।

विशेष विवरणके लिये 'प्रकृति' शब्द देखो।

(पु०) तमसो राहोरपत्यं अण्। १० राहुसुत, तामसकीलक। ११ शिवका एक अनुचर।

तामसकीलक (सं० पु०) तामस राहुसुतः कीलक इव। राहुसुत केतुभेद। तामसकीलक आदि संज्ञाविशिष्ट राहुसुत केतु तेतीस प्रकारके हैं। वर्ण, स्थान और आकारादिके द्वारा सूर्यमण्डलमें उनका लक्ष्य करके फल निर्णय किया जाता है। वे यदि सूर्यमण्डलगत हों, तो अमङ्गल होता है, चन्द्रमण्डलगत होने पर शुभफल, तथा यदि चन्द्रमण्डलमें वे काक, कबन्ध वा प्रहरणरूपमें प्रकट हों, तो अमङ्गलदायक होते हैं। उक्त केतुओंके उदयसे सब कुछ विरूप हो जाता है। जल मलिन और आकाश धूलिसमाच्छन्न होता है। प्रचण्डवायु चला करती है,

दाणका धूम और ताण्डवनृत्य पसन्द करते हैं। इनमें कोई बकरा, कोई सूअरका बच्चा और कोई मुरगासे सन्तुष्ट होते हैं। और कोई कोई तो बिना शराब मिले सन्तुष्ट हो नहीं होते। बहुतसे निम्न-श्रेणीके तामिलोंका विश्वास है कि भूतसे ही दुःखग्रस्त होते हैं। एक प्रकारका भूत है जो सोते समय मनुष्यको दबाता है।



तामिल भूत।

किसीको रोग होने पर अब भी निम्न श्रेणियोंमें ओझा बुलाये जाते हैं। वे सिर पर पगड़ी, गलेमें माला, हाथमें कड़े और पांवमें टँड़िया पहन कर आते और हाथमें चमड़ेदार धनुष लाते हैं। वह बड़े जोरसे चिल्ला कर कूदते हुए मन्त्र पढ़ता और उस धनुषको बजाता रहता है। इससे ओझाके शरीरमें भूतावेश होता है। फिर वह रोगको व्यवस्था करता है। भूत-पूजा नीचोंका धर्म होने पर भी उच्च श्रेणीके लोगोंमें इसका प्रचार अब बिलकुल नहीं रहा है।

बहुतोंका विश्वास है, कि दाक्षिणात्यमें ब्राह्मण प्राधान्य स्थापित होनेसे पहले बहुत समय तक यहां जैनधर्मका प्राबल्य था। पहले ही लिखा जा चुका है कि जैन-ग्रन्थ ग्रन्थकार-भाषाकारके मतसे आदि तीर्थङ्कर श्रीऋषभदेवके पुत्रके नामानुसार द्रविड़ नाम हुआ है। और उन्हींके वंशधर द्राविड़ नामसे प्रसिद्ध हुए हैं। उपर्युक्त पौराणिक कथासे यह जान पड़ता है कि किसी समय तामिल देशमें जैनोंका अधिक प्राबल्य था।

ईसाकी ७वीं शताब्दीमें जब चीन परिव्राजक यूएन चुयांग इस देशमें आये थे उस समय भी उन्होंने निर्ग्रन्थ या दिगम्बर जैनोंका प्राधान्य देखा था। जैनोंके समयमें द्राविड़की यथेष्ट उन्नति हुई है। अब भी द्राविड़के नाना स्थानोंमें प्रभूत जैन कीर्त्तियां प्राचीन जैन समृद्धिका विशेष परिचय दे रही हैं। यहांके प्राचीन जैनधर्मावलम्बियोंको असभ्य, अनार्य या कोई नहीं कहा जा सकता, वे अवश्य ही सुसभ्य और आर्य थे। किसी किसी भाषाविद्का अनुमान है कि सुप्रसिद्ध कुमारिल भट्टने अन्ध्र द्राविड़ शब्दसे जिस द्राविड़भाषाका उल्लेख किया है, वह उन्हींके समसामयिक ग्रन्थोंमें व्यवहृत तामिल भाषा है।

पाण्ड्यराज सुन्दरपाण्ड्य परम शैव थे। उन्हींके समयमें तामिल भूमि पर शैवोंका प्राधान्य और जैन धर्मको अवनतिका सूत्रपात हुआ। शङ्कराचार्यके दौर दौरेसे यहां जैनधर्मका प्रभाव एकबारगी क्षीणप्राय हो गया था।

तामिलोंमें बहुत दिनों तक शैवधर्म प्रबल था, इस समय शिवोपासकगण आर्य कहलाते हैं। रामानुजके प्रभावसे वैष्णवधर्मका प्राधान्य स्थापित हुआ। तामिलोंमें अब दो वैष्णव सम्प्रदाय देख पड़ते हैं, एकका नाम तेङ्कल या दक्षिणदेशी है और दूसरेका वड़कल या उत्तर देशी।

इस समय उत्तर भारतमें जैसे पहलेकी तरह वेदका प्रचलन नहीं रहा है, वैसा द्राविड़में अभी तक नहीं हुआ; तामिलमें अब भी वेदका यथेष्ट आदर है। और तो क्या द्राविड़का ऐसा कोई मन्दिर नहीं, जहां प्रति दिन वेद न पढ़ा जाता हो। तामिल ब्राह्मण समस्त धर्मकर्ममें वेदपाठकोंको एक प्रधान अङ्ग समझते हैं। ब्राह्मणगण अब भी यथासाध्य शास्त्रको मान कर चलते हैं। यहां वर्णविचारको प्रथा भी शिथिल नहीं हुई है। अब भी ऐसे बहुत स्थान हैं जहांके ब्राह्मण शूद्रको स्पर्श करनेमें अपने धर्मनाशकी आशङ्का करते हैं। ऐसे भी बहुतसे ब्राह्मण-ग्राम हैं, जहां शूद्रोंको प्रवेश करनेका अधिकार नहीं है।

मुसलमानोंके आधिपत्यकालमें बहुत थोड़े तामिलोंने ही इसलामधर्म माना था। उनको सन्तान सन्ततियोंमेंसे बहुतोंने ईसाको १६वीं शताब्दीमें फ्रान्सिस जेवियरके प्रभावसे ईसाई धर्म मान लिया था। इस समय तामिलोंमें फीसदी १ ईसाई निकलेगा।

अस्तताराके मध्यम हो जाते हैं। चन्द्र और तारा शुद्धि होने पर अन्य समस्त दोष नष्ट हो जाते हैं।*

विशेष विवरणके लिए ग्रहण शब्द देखो।

२ दश महाविद्याओंमेंसे दूसरो विद्या।

"काली तारा महाविद्या षोडशी भुवनेश्वरी।
भैरवी छिन्नमस्ता च विद्या धूमावती तथा॥
बगला सिद्धविद्या च मातङ्गी कमलात्मिका।
एता दश महाविद्याः सिद्धविद्याः प्रकीर्त्तिताः॥"

( तन्त्रसार )

काली तारा षोडशी भुवनेश्वरी, भैरवी छिन्नमस्ता, धूमावती, बगला, मातङ्गी और कमला ये दश महाविद्याएं हैं।

सतीने दक्षयज्ञमें जानेके लिए महादेवसे बार बार अनुमति मांगी थी किन्तु महादेवने किसी तरह भी उन्हें जानेकी अनुमति न दी। इस पर सतीने बड़े घोर महादेवको डरानेके लिए दश रूप धारण किये थे। पीछे महादेवने भयभीत हो कर उन्हें दक्षयज्ञमें जाने की अनुमति दी थी। दशमहाविद्या देखो।

प्रथमा तारा है और द्वितीया महाविद्या ( कोषमें "काली तारा महाविद्या" है ) ऐसा नहीं। काली और तारा दोनों ही आद्या महाविद्या हैं। कालिकासे ही ताराकी उत्पत्ति है।

कहा है, कोयिलोंने उत्पन्न हो कर कालिकाका रूप धारण किया था कालिका सर्वमयी हैं। तारा चिन्मयी अचिन्त्यरूपिणी और सर्वसिद्धिदायिनी हैं। साधकको यदि तारामन्त्रसिद्धिका ज्ञान हो तो वह मोक्ष को मुक्ति लाभ करता है। उसको अनर्गल कविता कहने की शक्ति हो जाती है और वह सर्वशास्त्रमें पाण्डित्य लाभ कर धनपति हो जाता है।

३ बृहस्पतिकी स्त्री। एक दिन अत्रिनन्दन चन्द्र ताराके अलोकसामान्य रूपको देख कर उन्हें हरण कर ले गये। बृहस्पतिको मालूम होने पर उन्होंने देवताओंसे कहा। देवताओंने ऋषियोंके साथ मिल कर चन्द्रसे तारा मांगी। परन्तु दुर्बुद्धि सोमदेवने ताराको लौटाया नहीं। इस पर देवाचार्य बृहस्पति अत्यन्त क्रुद्ध हो उठे। शुक्राचार्य उनके पक्षावलम्बी हुए। महादेवजी रुद्र पहले बृहस्पतिके पिता अङ्गिराके शिष्य थे, वे भी गुरु पुत्रके स्नेहके कारण बृहस्पतिके पक्षपोषक हुए। महात्मा रुद्रदेव जिस ब्रह्मशिर नामक परमास्त्रका प्रयोग दैत्यों पर किया गया था और उससे दैत्योंकी यशोराशि विनष्ट हुई थी, उसी अतिभीषण आजगव शरासनको धारण कर युद्धके लिए प्रवृत्त हुए। ताराके लिए इस युद्धका आरम्भ हुआ था इसलिए यह तारकामय नामसे प्रसिद्ध हुआ। इस देव दानव समरमें अनेक लोगोंका क्षय होने लगा। आखिर देवोंने अनन्योपाय हो कर ब्रह्माकी शरण ली। देवोंकी प्रार्थनासे लोकपितामह ब्रह्मा स्वयं समरभूमि पर आये। उन्होंने शुक्राचार्य और शङ्कर रुद्रदेवको सान्त्वना दे कर युद्धसे निवृत्त होनेका आदेश दिया और ताराको चन्द्रसे ले कर बृहस्पतिको अर्पण किया। उस समय ताराको अन्तःसत्वा देख कर बृहस्पतिने कहा—"तुम मेरे क्षेत्रमें अन्यजनित गर्भधारण न कर सकोगी।" ताराने उसी समय अग्निके तुल्य दस्युहन्तमको प्रसव कर शरस्तम्ब पर फेंक दिया। नवजात कुमार शरस्तम्ब पर गिर कर ज्वलन्त पावककी तरह दीप्यमान हो गया, उसकी शरीर-कान्तिसे देवगण मानो तिरस्कृत होने लगे। देवोंने संशयापन्न हो पूछा—"देवि! सच कहना यह पुत्र सोमदेवका है या बृहस्पतिका?" किन्तु ताराने कुछ उत्तर न दिया। इस पर सर्वोत्कृष्ट दस्युहन्तम अपनी

* "अस्तङ्गतविधुस्तेऽप्यस्तारे [illegible] ।
मित्रं परममित्रञ्च कथ्यताः प्रकीर्त्तिताः॥
सर्वाण्यक्रतानि [illegible] कारयेत्।
[illegible]॥
ताराणां वधिकस्तत्र [illegible] सर्वत्र भाको भवेत्॥
भेषजे मरण तथा [illegible] प्रारम्भके।
और [illegible] कृषि [illegible]।
नारे [illegible] बुध [illegible]॥
[illegible] त्रिविधा च [illegible]।
सिद्धि [illegible] कथिता॥
ताराचक्रके अन्ते दोष [illegible] है।
है [illegible]॥"

( ज्योतिस्तत्त्व )

माताको शाप देनेके लिए तैयार हुआ, तब ब्रह्माने उसको निषेध कर तारासे पुनः पूछा—"तारे! तुम सच सच कह दो, यह पुत्र किसका है?" ताराने हाथ जोड़कर कहा—"यह महात्मा कुमार दस्युहन्तम भगवान् सोमदेवका पुत्र है।" यह सुन कर प्रजापति सोमदेवने अपने पुत्रको ग्रहण किया और उसका नाम बुध रक्खा। यह बुध अब भी गगनाङ्गनमें चन्द्रको प्रतिकूल दिशामें उदित होता है।

सोमदेव इस पापसे सहसा राजयक्ष्मारोगसे आक्रान्त हो दिन दिन क्षीणमण्डल होने लगे। अन्तमें चन्द्रने इसकी शान्तिके निमित्त अपने पिताकी शरण ली। महातपा अत्रिने इनके पापकी शान्ति कर दी। पीछे चन्द्र पापमुक्त हो कर पूर्ववत् दीप्तिशाली और पूर्णमण्डल हो गये।

६ अक्षिमध्य चक्षुका तारा, आंखकी पुतली। पर्याय—कनीनिका, तारका और विम्बिनी।

७ बुद्ध अमोघसिद्धकी स्त्री। ८ जैनशक्तिविशेष।

ताराकूट (सं० क्लो०) ताराणां कूटं, ६-तत्। ताराविषयक कूटभेद, फलित ज्योतिषमें वरकन्याके शुभाशुभ फलको सूचित करनेवाला एक कूट। इसका विचार विवाह स्थिर करनेके पहले किया जाता है। विवाह और नक्षत्र देखो।

ताराक्ष (सं० पु०) दैत्य भेद, एक दैत्यका नाम। तारकाक्ष देखो।

तारागञ्ज—रङ्गपुर जिलेके अन्तर्गत एक ग्राम। यहां धान, पाट और तमाकूका व्यवसाय अधिक होता है।

तारागढ़—१ अजमेरके मैरवाराके अन्तर्गत एक गिरिदुर्ग। यह अक्षा० २६°२६´२१´´ और देशा० ७४°४०´१४´´ पू०में अवस्थित है। अजमेरकी ओर शैलशृङ्ग जिधर ढालू हो गया है, उधर ही यह दुर्ग अवस्थित है। इसके चारों ओर दुर्भेद्य प्राचीर हैं। पूर्व समयके सभी राजगण इसी दुर्भेद्य दुर्गमें रहते थे। राथोन और चौहानके साथ जब लड़ाई छिड़ी थी, तब १२१० ई०में जहां मैयद हुसेनने प्राणत्याग किया था, वहां तुङ्गशृङ्गके ऊपर उनको भी एक सुन्दर मसजिद बनी है। अभी नसीराबादके अंगरेज सैनिक लोग यहां वायुसेवनको आते हैं।

२ पञ्जाबके नालगढ़ राज्यके अन्तर्गत एक गिरिदुर्ग। यह अक्षा० ३१° १०´ ३० और देशा० ७६° ५०´ पू०के मध्य शतद्रुनदीके बायें किनारे अवस्थित है। १८१४-१५ ई०में युद्धके समय गोरखा सेनाने इस दुर्गमें आश्रय लेकर अंगरेजोंके विरुद्ध युद्ध किया था।

ताराग्रह (सं० पु०) मङ्गल, बुध, गुरु, शुक्र और शनि इन पांच ग्रहोंका समूह।

ताराचक्र (सं० क्लो०) ताराणां चक्रं, ६-तत्। तन्त्रोक्त चक्रभेद। इस चक्रद्वारा दीक्षणीय मन्त्रका शुभाशुभ जाना जाता है। नक्षत्र और दीक्षा देखो।

ताराचमन (सं० क्लो०) तारायाः आचमनं, ६-तत्। तारापूजाविषयक आचमन। तारापूजामें यह आचमन करना पड़ता है। तारा देखो।

ताराचरण व्यास—हिन्दीके एक अच्छे ग्रन्थकार। ये १८८८ ई०को लगभग विद्यमान थे। इन्होंने नाथानन्दप्रकाशिका नामक ग्रन्थ रचा है।

ताराज (सं० स्त्री०) एक वैराज। (ऋक्प्राति० १७।४)

ताराज (फा० पु०) १ लूट पाट। २ नाश, बरबादी।

ताराझकनक्षत्र (सं० पु०) तारोंका समूह जो आकाशमें क्रान्तिवृत्तके उत्तर और दक्षिणकी ओर रहता है। इस समूहमें अश्विनी भरणी आदि हैं।

तारादेवी (सं० स्त्री०) १ एक महाविद्या। तारा देखो। २ हिमालयका गहरा और अन्धकारमय गूढ़स्थान तथा भीषण दृश्यका एक गिरिशृङ्ग जो शिमलाके निकट विद्यमान है। ३ जैनोंकी एक शासनदेवी।

ताराधिप (सं० पु०) ताराणां अधिपः, ६-तत्। १ चन्द्र, चन्द्रमा। तारायाः अधिपः। २ शिव, महादेव। ३ बृहस्पति। ४ वालि और सुग्रीव। ५ नक्षत्राधिप, अश्वि, यम प्रभृति नक्षत्रोंके अधिपति। तारा देखो।

ताराधीश (सं० पु०) तारायाः अधीशः, ६-तत्। ताराधिप देखो।

तारानगर—बरद प्रदेशके अन्तर्गत एक प्राचीन ग्राम। (भ० ब्रह्मख० १९।४०)

तारानाथ (सं० पु०) ताराणां नाथः। १ चन्द्र, चन्द्रमा। २ तिब्बतके एक सुप्रसिद्ध बौद्धपण्डित। इन्होंने १७वीं शताब्दीमें एक बौद्धधर्मका इतिहास रचा है। भारतीय पुराविद्गण इनका यथेष्ट आदर करते हैं।

है, आप इनकी रक्षा कीजिए।" कपोतको सब भेद मालूम पड़ गया। वे अत्यन्त क्रुद्ध हुए; तारावतीके पास जा कर कहने लगे —'तारावती! तूने मुझे धोखा दिया है, उसका फल भोग। मेरे शापसे वीभत्सवेशधारी विरूप धनहीन नरकपाल कोई लोभी वृद्ध सहसा तुझे ग्रहण करेगा और एक वर्षके भीतर तेरे गर्भसे दो पुत्र उत्पन्न होंगे।" इस पर तारावतीने कहा कि 'यदि मैं सच्ची सती हूं और मेरी माताने यदि मुझे चण्डिकाकी आराधना करके प्राप्त किया हो, तो निश्चय समझें, देवताके सिवा कोई भी मेरा स्पर्श न कर सकेगा।'

इतना कह कर तारावती अपने घरको लौट गई और राजा चन्द्रशेखरसे मुनिके शापका हाल कह सुनाया। राजा चन्द्रशेखर इस वृत्तान्तको सुननेके बाद सर्वदा तारावतीके पास रहने लगे। एक दिन कुछ देरके लिए चन्द्रशेखर पास न थे, तारावती उन्नतचित्तसे चन्द्रशेखरके ध्यानमें नियुक्त थीं। इसी समय महादेवने पार्वतीसे कहा—"हे पार्वती, तुम इस तारावतीके शरीरमें प्रविष्ट होओ, मैं उस पर उपगत हो कर मुनिका शाप मोचन करूं। तारावती तुम्हारा ही अंश है। इसके गर्भसे भृङ्गी और महाकाल उत्पन्न हो कर तुम्हें शापसे मुक्त करेंगे।" पीछे पार्वतीने तारावतीके शरीरमें प्रवेश किया। महादेवने तारावतीको मुग्ध करके अस्थिमाल्यधारी वीभत्सवेश दुर्गन्धदेह जराजीर्ण और अति विरूप शरीर धारण कर तारावतीसे सम्भोग किया।

उसी समय तारावतीके गर्भसे वानरमुख दो पुत्र उत्पन्न हुए। पुत्र उत्पन्न होते ही पार्वती तारावतीकी देहसे निकल आईं।

जब मोह दूर हुआ, तब तारावती सामने वीभत्सवेशधारी महादेव और सद्योजात वानरमुख दो पुत्रोंको देख कर अत्यन्त विमर्ष हुईं और अपनेको भ्रष्ट समझ कर नाना रूप विलाप करने लगीं। इतनेमें चन्द्रशेखर भी वहां आ पहुंचे, वे भी तारावतीको इस अवस्थामें देख कर अत्यन्त दुःखित चित्तसे विलाप करने लगे। इसी समय आकाशवाणी हुई—"राजन्! तारावती पर किसी तरहका सन्देह न करें। स्वयं महादेव ही भार्याके पास आये थे, ये दोनों महादेवके ही पुत्र हैं। आप इनकी रक्षा करें। इसका पूरा वृत्तान्त नारदसे मालूम पड़ेगा।" एक दिन नारदने चन्द्रशेखरके घर उपस्थित हो कर तारावती और चन्द्रशेखरसे कहा—"राजन्! महादेवने मायिवोंके शापसे पार्वतीको इस देहमें प्रविष्ट करा कर उस पर उपभोग किया था, आप इनको भ्रष्ट न समझें। आप स्वयं भी महादेव हैं और तारावती भी साक्षात् पार्वती हैं, अब आप अपनेमें शिवत्वका अनुभव करें।"

नारदकी इस बातको सुन कर, चन्द्रशेखर अपनेमें शिवत्वका और तारावती अपनेमें साक्षात् पार्वतीका अनुभव करने लगीं। पूर्वकालमें विष्णुमायाने अपनेको दो मनुष्य योनिमें मुग्ध किया था। इसी कारण मनुष्य शरीर द्वारा अपने शिवत्वका अनुभव नहीं कर सके थे। इस तरह उनका सन्देह दूर हो गया। तारावतीके गर्भसे उत्पन्न चन्द्रशेखरके तीन पुत्र हुए—बड़ा उपरिचर, मझला दमन और छोटा अलर्क। तारावतीके गर्भसे वेताल और भैरव महादेवके सद्योजात दो पुत्र थे। इस तरह कुल ५ पुत्र थे। पीछे पति-पत्नी दोनों मनुष्यदेह छोड़ कर शिव और गौरीमें मिल गये। (कालिकापु० ४८-५१ अ०) २ काञ्चनपुरके राजा धर्मध्वजकी पत्नी।

तारावर्ष (सं० क्ली०) तारापतन, ताराओंका गिरना।

तारावली (सं० स्त्री०) मणिभद्र यक्षकी कन्या।

तारापीड़ा (सं० स्त्री०) ताराया: पीड़ा, ६ तत्। तारा-पूजाङ्ग पीड़ान्यासभेद।

तारास्थान—एक सूरका नाम।

तारिक (सं० क्ली०) तॄ-णिच्-ठन्। अ॰इनिठनौ। पा ५।१।११५। तारणमूल्य, नदी आदि पार उतारनेका भाड़ा या महसूल, उतराई।

"गर्भिणी तु द्विमासादिस्तथा प्रव्रजितो मुनिः।
ब्राह्मणा लिङ्गिनश्चैव दाप्यास्तारिकं तरे॥" (मनु ८। ४०७)

गर्भिणी स्त्री, भिक्षु, वानप्रस्थाश्रमी मुनि, ब्राह्मण, लिङ्गी और ब्रह्मचारी इन सबसे तरपण्य (महसूल) नहीं लेना चाहिये।

तारिका (सं० स्त्री०) ताड़िका इत्यर। तालरसजात मद्यभेद, ताड़ी नामक मद्य।

तार्क्ष्यप्रसव (सं० पु०) अश्वकर्णवृक्ष, एक प्रकारका शालवृक्ष। (राजनि०)

तार्क्ष्यशैल (सं० क्लो०) रसाञ्जन, रसौत।

तार्क्ष्यसामन् (सं० क्लो०) सामभेद। (लाट्यायन १।६।१६)

तार्क्ष्यायण (सं० पु०-स्त्री०) तृक्षस्य ऋषेरपत्यं युवा गर्गादित्वात् यञ्, यूनि फक्। तृक्षऋषिके युवा अपत्य।

तार्क्ष्यायणी (सं० स्त्री०) तृक्षस्य गोत्रापत्यं स्त्री तृक्ष-लोहितादित्वात् ष्फ। तृक्ष ऋषिकी वंशज स्त्री।

तार्क्ष्यी (सं० स्त्री०) वनलताविशेष, एक वनलताका नाम।

तार्ण (सं० त्रि०) तृणस्य इदं शिवादित्वात्-अण्। १ तृण सम्बन्धी, जो घाससे बना हो। २ तृणजन्य वह्नि, घाससे उत्पन्न अग्नि। तृणात् तद्विक्रयात् स्थानादागतः शुण्डिकादि० अण्। ३ तृणविक्रयरूप अर्थ स्थानजात कर, वह कर या महसूल जो घास पर लगाया जाता है।

तार्णक (सं० त्रि०) तृणानि सन्त्यस्मिन् तृण कुक् च तोर्णकोयास्तस्मिन् भवः विल्वकादित्वात् छ मात्रस्य लुक्। तृणयुक्त देशभेद, वह स्थान जहां घास बहुत होती हो।

तार्णकर्ण (सं० पु०-स्त्री०) तृणकर्णस्य ऋषेरपत्यं शिवादित्वात् अण्। तृणकर्ण ऋषिके वंशज।

तार्णविन्दवीय (सं० त्रि०) तृणविन्दुः देवता अस्य तृण-विन्दु-छ। छ च। पा ४।२।२८। तृणविन्दुके उद्देशसे जो दिया जाय।

तार्णायन (सं० पु० स्त्री०) तृणस्य ऋषेर्गोत्रापत्यं नडादित्वात् फक्। तृण नामक ऋषिके वंशज।

तार्त्तीय (सं० त्रि०) तृतीय एव स्वार्थे अण्। तृतीय पादन्यास।

तार्त्तीयसवन (सं० त्रि०) तृतीय सवन सम्बन्धीय।

तार्त्तीयाह्निक (सं० त्रि०) तृतीय दिन सम्बन्धीय, जो तीसरे दिन होता हो।

तार्त्तीयिक (सं० त्रि०) तृतीय एव स्वार्थे ईकक्। तृतीय, तीसरा।

तार्प्य (सं० क्लो०) तृप-ण्यत्। तृपा नामक लताजात वस्त्रभेद, तृपा नामक लतासे बना हुआ वस्त्र। इसका व्यवहार वैदिक कालमें होता था।

तार्य (सं० त्रि०) तर-कर्मणि ण्यत्। १ तरणीय, पार होने योग्य। तरे तरणे देयं पण्यम्। २ तरणार्थ देय शुल्क, नदी आदि पार उतारनेका भाड़ा, उतराई।

तार्ष्टाघ (सं० पु०) वृक्षभेद एक पेड़का नाम।

ताल (सं० पु०) तल एव-अण्। १ करतल, हथेली। ताड्यते तड-कर्मणि अच् डस्य ल। (क्लो०) २ हरिताल, हरताल। ३ तालीशपत्र, तेजपत्तेकी जातिका एक पेड़। ४ दुर्गाके सिंहासनका नाम। ५ करतलध्वनि, ताली। ६ वह शब्द जो अपने जंघे या बाहु पर जोरसे हथेली मारनेसे उत्पन्न होता है। ७ हाथियोंके कान फटफटानेका शब्द। ८ लम्बाईको एक माप, बित्ता। ९ ताला। १० मजीरा या झांझ नामका बाजा। ११ चश्मेके पत्थर या कांचका एक पल्ला। १२ विल्वफल, बेल। १३ तलवारको मूठ। १४ एक नरक। १५ महादेव। १६ वृक्षविशेष, ताड़का पेड़। ताड़शब्द देखो। १७ पिङ्गलमें ढगणके दूसरे भेदका नाम जो एक गुरु और एक लघुका होता है—ऽ।

१८ गीतके काल और क्रियाका परिमाण नाचने और गानेमें उसके काल और क्रियाका परिमाण जो बीच बीचमें हाथ पर ठोंक कर सूचित किया जाता है। यह स्वर इतने समय तक गाया जाता है, इस काल तक विलम्बित होता है, इस काल तक द्रुत है, इत्यादि विषयों तथा अंगुलियोंके आकुञ्चन और प्रसारण आदिके द्वारा गीत और नृत्यादि विषयके काल और क्रियाके परिमाणका नाम हो ताल है। गाने और बजानेमें उसके काल और क्रियाके परिमाणविशेषको ताल कहते हैं। क्रियाके द्वारा अखण्ड दण्डायमान कालके छन्दोनुयायिक परिमाणविशेषका नाम भी ताल है।

महादेव और पार्वतीके नाचनेसे तालकी उत्पत्ति हुई है। महादेवने ताण्डव और पार्वतीने लास्य नृत्य किया था। ताण्डवका 'ता' और लास्यका 'ल' इन दो अक्षरोंसे "ताल" शब्दकी उत्पत्ति हुई है।

(मधुसूदन, अमरटीकाया भरत)

गीत, वाद्य और नृत्य, ये तीनों ताल द्वारा प्रतिष्ठित हुए हैं। इसके दो भेद है—मार्गताल और देशी ताल। भरतमुनिके मतानुसार मार्गताल ६० प्रकारका है:

ठेका—

\+ । । । । १। । । ।
(१) धिन् धिन् धा धा, तिन् ता कत् ते
१। । । ।
धागे नागे धिन धा ::

\+ । । । १। । । ०। ।
(२) धिन् धिन् धा धा, थुन् ना, कत् ते
। १। । ।
धागे त्रेकेटे धिन् धा ::

कोई इसमें बारह मात्राओंको जगह ६ ही मात्राएं बतलाते हैं, सो एक ही बात है।

कन्दुप—(॥ ॥ । ॥ ।)

कङ्काल—१। पूर्ण (ᵕᵕᵕᵕ ॥) मतान्तरमें—(ᵕᵕᵕᵕ । ॥), २। खण्ड (ᵕᵕ ॥ ॥) मतान्तरमें (ᵕᵕ ॥), ३। रुम ॥ ॥ ।), ४। असम (। ॥ ॥)

कन्दताल—१। (॥ । ॥ ᵕᵕ ॥ ॥), २। (। ᵕᵕ)

कन्दर्प—१। (ᵕᵕ ॥ ॥ ।)-२। ᵕᵕ)

कन्दुक—१। (। । । । ॥), २ (ᵕᵕ,)

करण—(॥)

करणयति—(ᵕᵕᵕᵕ)

कलध्वनि—(। । ॥ ॥ ।)

कल्याण—(+ + +)

कव्वाली—यह ताल अब भी प्रचलित है।

कव्वाली-यों वोंके गायक प्रायः इस तालका व्यवहार करते हैं, इसलिए इसका नाम कव्वाली पड़ गया है। यह तिताली और द्रुततिताली नामसे परिचित है। द्रुततिताली (जलदतिताल), अथतिताली (धीमा तिताला), मध्यमान और आड़ा ठेका ये सभी एक जातिके हैं; सिर्फ द्रुतविलम्बित बजानेसे एक ही बोलसे उक्त सभी वाद्य साधे जा सकते हैं। मध्यमानको दूना द्रुत करनेसे कव्वाली, मध्यमान और द्रुत कव्वालीसे विलम्बित होनेसे जलदतिताल और मध्यमान विलम्बित होनेसे धीमा तिताला हो सकता है। मध्यमानको कुछ आड़ा बजानेसे आड़ा ठेकाका बोल हो सकता है, इसका ताल चार मात्राओंका है और एक खाली पड़ता है।

ठेका—

१+ । । १ ।
(१) धा धिन् दिन्ता, तेत् धागे त्रेकेटे दिन
।० । । १ ।
ता धिन् तिन् ता, कत् तागे त्रेकेटे दिन :

।+ । १।
(२) धा धिन् धिन् धा, ता धिन् धिन् ता,
।० । ।१
ता तिन् तिन् ता ना धिन् धिन् ता ::

।+ ।१
(३) धा धिन् धा, ना धिन् धा,
।० ।१
तिन् तिन् ता, ना धिन् धा :

तीसरा ठेका द्रुत बजाते समय और सितारके साथ अधिक बजाया जाता है।

कहरवा—यह ताल वर्तमानमें प्रचलित है। इसमें दोताल और पांच मात्राएं हैं। ठेका –

\+। ।ᵕ १। ।
धिधि कत् नाक् दिन ::

काश्मीरो खेमटा—वर्तमानमें प्रचलित है। ठेका—

\+ᵕ ० ᵕ
धिक्ना धा तिता ::

कोर्तिताल—१। (। ॥ ॥ । ॥), २। (। ॥ ॥ । ॥)

कुड्डुक—(ᵕᵕ ।।)

कुण्डनाचि –(ᵕ ॥, ᵕ ॥, ᵕᵕᵕᵕ ।, ॥)

कुण्डल—१। (ᵕᵕ । ।), २। (ᵕ । । । । ᵕ ॥ ᵕ ।)

कुविन्दक—(। ᵕᵕ ॥ ॥)

कुमुद—१। (। ᵕ । ॥), २। (। ॥)

कुम्भताल ( × , । × ᵕ, ॥)

कोकिलप्रिय—(। । ॥)

क्रोड़ाताल (ᵕ ᵕ,)

खण्ड—(कङ्काल)--(ᵕᵕ ॥ ॥), २। (ᵕ ॥)

खण्डताल—(ᵕᵕ ॥ + )

खयरा—प्रचलित है। कोई कोई इसको खरता भी कहते हैं। ठेका—

\+ । । । १ ।ᵕ ।
धाक् धिधा धिधि धाक् तित् ::

खामसा—प्रचलित है; ठेका—

\+ ० ० ०
। । । । । । ।
धा केटे नाक दित् थुना केटे ताक थुआ ::

ढेङ्किका—(॥ । । ।)

तिश्रोट—वर्तमानमें प्रचलित चार पदोंवाला एक ताल। इसमें ३ आघात और १ खाली लगता है। प्रथम और तृतीय पदमें तीन तथा द्वितीय और चतुर्थ पदमें चार मात्राएं होती हैं। कभी कभी दो सार्ध और चार ह्रस्वमात्राएं भी व्यवहृत होती हैं। बोल—

\+ १
धिन धा तेकेटे धिन धिन धा तेकेटे

० १
तिन ता तेकेटे धिन धिन धा तेकेटे ::

तुरगलील वा तुरङ्गलील—१। ( ,΄, ), २। (˝ ।। । ॥ । )

तृतीयताल—१। (˝ , )—२। ( ।, )

तेवरा—वर्तमानमें प्रचलित है। यह तीव्र ताल है। इसमें ३ पद और ७ मात्राएं होती हैं। प्रथम और द्वितीय पदमें दो दो मात्राएं और तीसरे पदमें तीन मात्राएं हैं। बोल—

\+ १ १
धा धिनि नाक धागे नागे धिनि नाक ::

तोम्बुलो—( । ।, )

त्रिपुट—(˝ । )

त्रिभङ्गी—इसका प्रचलन प्रायः जैनोंमें अधिक पाया जाता है, पूजाके अष्टकादिमें ऐसे तालका व्यवहार होता है।—१। (।।॥ ॥), २। (॥ ।।॥)

त्रिभिन्न—१। ( ।॥॥ । ), २। ( । ॥˝ )

त्र्यस्र—(।।˝˝ ।।)

दर्पण—(˝˝ ॥ )

दीपक—१। (˝ ।॥˝ ।॥ ), २। (˝˝ ।।॥ ॥)

दुर्वल—(˝˝ ।।)

दोबहार—यह अब भी प्रचलित और १२ मात्राओंका ताल है। इसमें तीन खाली और सम् द्विमात्रा काल स्थायी होता है। बोल—

\+ ० १ १
धा धिन्नाक तेरेकेटे गेदे धिनि

१ १ १
खिटिताक धिनताक धुमाकिटि थुनथुन

१ १ १
नाकदित् धाधा खिटिताक ::

द्रुतत्रिताली—वर्तमानमें प्रचलित ८ दीर्घ मात्राओंका ताल। कोई कोई इसको कव्वाली कहते हैं और कोई कोई यह बतलाते हैं, कि कव्वालीसे किञ्चित् विलम्बित है। कव्वालीका विवरण देखो।

द्वन्द्व—( ।।॥॥॥।॥ )

द्वितीय—(˝ ॥ )

धत्ता—(।। ΄ ।॥)

धामार—प्रचलित है।—(।। , ॥ , ॥ ,)

धीमा तिताला—वर्तमानमें प्रचलित है। यह १६ दीर्घ मात्राओंका ताल है, इसका दूसरा नाम है मध्यत्रिताली।

नन्दन—१। ( ॥ । ), २। ( ।।˝ ॥। )

नन्दिवर्द्धन—( ॥ । । ॥ । )

नान्दी—१। ( ।˝˝ ।।॥॥ )—२। ( ।।॥ )

निःशङ्क—( ।॥ ॥ ॥॥ । )

निःशङ्कलील—( ॥॥॥॥ । )

निःसारुक—१। (॥,), २। ( । , । )

नृप—( ।˝ ।)

पञ्चताली—( )

पञ्चम—(΄˝)

पञ्चम सवारी—प्रचलित है।—( । ,। , ॥ , ॥ , ॥, ॥ , ॥ , ॥, )

पञ्चाघात—( ॥॥ ।, । ॥,)

पठताल—वर्तमानमें प्रचलित दो मात्राका ताल।

परिक्रम—(˝ ॥॥॥ )

पार्वतीनेत्र—( ।।˝˝ ।।।॥॥॥।। )

पार्वतीलोचन—( ॥॥ ॥ ।॥ ॥॥΄ )

पूर्ण (कङ्काल)—१। ( ˝ ॥ । )—२। (˝ ˝˝ ।॥ )

पोस्ता—प्रचलित है।—( ।˝, । × , )

प्रतापशेखर—( ॥ । , )

प्रतिताल—१। ( । ˝ )—२। (॥˝ )

राजमार्त्तण्ड—(॥।˘)

राजमृगाङ्क (˘।॥)

राजविद्याधर—(।॥˘˘)

राजशीर्षक—(॥॥॥॥)

रामा (एकताली)—(˘)

रायवङ्कोल—(॥।॥˘˘)

रासक—(।)

रासताल—वर्त्तमानमें प्रचलित है। यह १२ मात्राओंका ताल है। रसताल देखो।

रुद्रताल—वर्तमानमें प्रचलित १६ मात्राओंका ताल। रुद्रताल देखो।

रूपक—१ (।।)—२। यह ७ मात्राका ताल अब भी प्रचलित है। रूपक देखो।

लक्ष्मीताल—१। (˘˘।××˘˘˘।+×˘,˘˘।×,।,)—२। (˘˘,॥॥)—३। वर्त्तमानमें प्रचलित १८ मात्राओंका ताल। लक्ष्मीताल देखो।

लक्ष्मीश (˘,।॥)

लघु—(।।।।॥)

लघुचच्चरी—(˘।×,˘˘।×,।×,˘˘।×,˘˘।×,˘।×,˘।×)

लघुशेखर—१। (।), २। (।।,)

लयताल—(॥।॥।।॥॥˘˘˘,)

ललित—( ।॥)

ललितप्रिय—(।।॥।॥)

लीलाताल—(˘।॥)

शम (कङ्काल)—(।॥।)

शरभलीलक—१। (।˘।,२। ( ˘˘˘।।), ३। यह ताल अब भी प्रचलित है। शरभलीलक देखो।

शार्ङ्गदेव—(˘˘।॥॥॥।)

शिवताल—(।॥)

श्रीकान्ति—(॥॥।।)

श्रीकीर्त्ति—(॥॥।।)

श्रीनन्दन—(॥।।॥)

श्रीरङ्ग—१। (।।॥।॥), २। (।।॥।।।॥)

श्रीवताली—दूसरा नाम धीमा तेताला है। धीमा तितालाका विवरण देखो।

षट्ताल—( )

षट्पितापुत्रक—१। (॥।।।॥॥।।।॥), २। (॥॥॥॥॥)

सन्निताल—(˘˘˘।।˘)

सन्निपात—१। (॥), २। (॥)

सम १। (।˘˘,), २। (।,˘˘˘)

सम्पर्केष्टीक—१। (॥॥॥॥॥), २। (॥॥॥॥)

सरस्वतीकण्ठाभरण—(॥॥।।˘˘)

सारङ्ग—(˘˘˘˘)

सारस—(।˘˘˘।।)

सिंह—(।˘˘˘)

सिंहनन्दन—(॥॥।॥।॥˘˘॥॥।॥।॥॥।।।।।।)

सिंहनाद—(।॥˘˘॥)

सिंहविक्रम—१। (॥॥।।।॥।॥॥), २। (।।॥॥।॥॥)

सिंहविक्रीडित—१। (।।॥।॥।।।॥।॥), २। (।।॥।॥॥।।॥॥॥।।।)

सिंहलील—(। ˘ ˘ ˘)

सुरफाक्ता—(। ।, ।, ।।,) यह ताल वर्तमानमें प्रचलित है। सुरफाक्ता देखो।

हंस—(।।॥,)

हंसनाद—(। ॥ ˘ ˘ ॥)

हंसलील—(।।,) (संगीतरत्ना०)

पूर्वोक्त तालोंमेंसे वर्तमानमें प्रचलित तालोंकी संख्या बहुत कम है। प्रसिद्ध तालोंके लक्षण उन्हीं शब्दोंमें देखना चाहिये। बोल साधनेकी प्रणाली देखनेके लिये बोल शब्द देखो।

तालक (सं० क्लो०) तालमेव स्वार्थे कन्। १ हरिताल, पर्याय—ताल, आल, माल, शैलुप, पिञ्जक, रोमहरण, हरितालक। तालक दो प्रकारका है—पत्र-हरिताल और पिण्ड-हरिताल। दोनोंमें पत्र-हरिताल ही श्रेष्ठ गुणयुक्त है, पिण्ड-हरिताल उससे कुछ अल्प गुणयुक्त है। पत्र-हरिताल सुवर्णवर्णतुल्य, भारबहुल, स्निग्ध, अभ्रकी भाँति स्तरसमन्वित, श्रेष्ठ गुणदायक और रसायन है। पिण्डहरिताल पिण्ड-सदृश, स्तरहीन, स्वल्प, सत्व और अल्प गुणयुक्त, लघु तथा रजोनाशक है।

हो जायेगी। जब उसका वर्ण सफेद हो जाय और अग्निमें देनेसे धुंआ निकलने लगे, तब जानना चाहिये कि हरिताल भस्म हो गई है। इस प्रकार प्रस्तुत की हुई औषधका सेवन करनेसे कुष्ठादि रोग दब जाते हैं। इसकी मात्रा १ जो है। इसके अनुपानमें मसूर, चने और मूंगकी दाल पथ्य है।

रसेन्द्रसारके मतसे—हरिताल, पारा, गन्धक, लोह, अभ्रके समभागको मधुमें घोंट कर १ मापेकी गोली बनाते हैं। अनुपान एक तोला पका यज्ञडुम्बुर और मधु है। यज्ञडुम्बुरके अभावमें केवल मधुसे ही काम चल सकता है। इस औषधसे बहुमूत्र रोग बातकी बातमें प्रशमित हो जाता है।

तालक्षीर (सं० पु०) इक्षुभेद, एक पेड़का नाम।

तालचोर (सं० पु०) तालजातं चौरमिव शुभ्रत्वात्। शर्करा भेद, खजूर या ताड़का चीनी।

तालचोरक (सं० क्ली०) तालचोर स्वार्थे कन्। ताड़की चीनी।

तालगर्भ (सं० पु०) तालस्य गर्भः ६ तत्। तालमज्जा, ताड़का गूदा या मगीव। तलवारमें यदि तालमज्जाका पानी दिया जाय तो उससे हाथीकी सूड़ छेदी जा सकती है।

तालगुण्डा—महिसुरके शिमोगजिलेके अन्तर्गत शिकारपुर तालुकका एक ग्राम। यह अक्षा० १४°२५´ उ० और देशा० ७५°१५´ पू० बेलगामीसे २ मील उत्तर-पूर्वमें अवस्थित है। लोकसंख्या प्रायः १००५ है। प्रवाद है, कि ३री शताब्दीमें कदम्बके राजा मुकननेने इसे स्थापित किया था। उस समय तालगुण्डामें एक भी ब्राह्मण न रहनेके कारण उन्होंने १२००० ब्राह्मणोंको दक्षिणसे ला कर यहां बसाया था। फिलहाल इसकी लोकसंख्या पहलेसे बहुत घट गई है। अनेक शिलालिपियोंमें इस ग्रामका उल्लेख देखा गया है।

तालग्राम—युक्तप्रदेशके फर्रुखावाद जिलेकी छिब्रामी तहसीलका एक शहर। यह अक्षा० २७° २´ उ० और देशा० ७९°३८´ पू०में फतेगढ़से २४ मीलकी दूरी पर अवस्थित है। लोकसंख्या लगभग ५४५७ है। अकवरके समयमें वह परगने भरमें एक सगहर-शहर था। आजकल यह उतनी उन्नतदशामें नहीं है। शहरमें कुल दो विद्यालय हैं।

तालघाट—दक्षिणप्रदेशमें वम्बईसे नासिक जानेके रास्ते पर अवस्थित एक प्रधान गिरिपथ। यह समुद्रसे १९१२ फुट ऊंचा है। यह अक्षा० १९° १४´ उ० और देशा० ७३° ३२´ पू०में अवस्थित है।

तालङ्क (सं० पु०) तालङ्क अस्य लः। भूषणविशेष, एक प्रकारका गहना।

तालचर (सं० पु०) १ देशभेद, एक देशका नाम। २ उस देशके रहनेवाले। ३ तालचर देशके राजा।

तालचेर—उड़ीसाके देशीय राजाके अधीन एक छोटा राज्य। यह अक्षा० २०°५२´ से २१°१८´ उ० और देशा० ८४°५४´ से ८५°१६´ पू०में अवस्थित है। भूपरिमाण ३९९ वर्गमील है। इस राज्यके उत्तरमें पाललहरा, पूर्वमें धेंकानल तथा दक्षिण और पश्चिममें अङ्गुल राज्य है। लोकसंख्या प्रायः ६०४३२ है। यहां कोयले और लोहेकी खानें हैं। जिस जगह ब्राह्मणी नदी पाललहरा और धेंकानलसे तालचेर राज्यको पृथक् करती है, उस जगह नदीके किनारे सोना पाया जाता है। इस नदीकी बालू धोनेसे स्वर्णरेणु संग्रहीत होता है।

इस राज्यके मध्य ब्राह्मणी नदीके किनारे अवस्थित तालचेर नगर ही प्रधान है।

तालचेरके राजगण कहते हैं, कि ५०० वर्ष व्यतीत हुए अयोध्या-पतिके एक पुत्रने यहां आ कर असभ्य अधिवासियोंको भगा राज्य स्थापन किया था। वर्त्तमान राजा उन्हींके वंशधर हैं। अङ्गुल-विद्रोहके समय यहांके राजाने वृटिश गवर्मेण्टको सहायता दे कर 'महेन्द्र वहादुर'की उपाधि प्राप्त की है।

१८७४ ई०की २१वीं मईको राजा रामचन्द्र वीरवर हरिचन्दनने वृटिशगवर्मेण्टसे पुरुषानुक्रमिक राजाकी उपाधि पाई है। राज्यकी आमदनी ६५०००) रु०की है। वृटिशगवर्मेण्टको १०४०) रु० देने पड़ते हैं। राजाके प्रायः नौ सौ सेना हैं। इस राज्यमें, एक मिडिल वर्नेक्यूलर तथा दो अपर प्राइमरी स्कूल और एक दातव्य चिकित्सालय है।

तालजङ्घ (सं० पु०) १ एक देशका नाम। २ उस देशका

धेनुकस्य पुरं गत्वा मया दृष्टं सुशोभने ॥
तत्र गौरी शची मेधा सावित्री चापरापरा ।
देवीमारोप्य तत्रैव तालस्य पल्लवे शुभे ॥
काचिद्ध्यानपरा तत्र जपस्तुतिपरायणा ।
तास्तु दृष्ट्वा मया पृष्टं व्रतं कस्येदमुत्तमं ॥
किं फलं किं स्वरूपं च तन्मे कथयत स्त्रियः ॥

स्त्रिय ऊचुः—

यस्येदं यत्फलं चास्य शृणु वीर सुरोत्तम ।
इदं व्रतं चाम्बिकाया त्रिषु लोकेषु विश्रुतं ॥
तालनवमीति विख्यातं धनधान्यविवर्द्धनं ।
सौभाग्यमथ सौन्दर्यं पुत्रपौत्रादिकं ततः ॥
इहैव कुशलं सर्वमन्ते गौरीपदप्रदं ।
विधानं शृणु धर्मज्ञ येनेदं क्रियते व्रतं ॥
अष्टम्यां नियमीभूत्वा नवम्यां तमारभेत् ।
भाद्रे मासि सिते पक्षे तालस्य पल्लवे शुभे ॥
गौरीमारोप्य यत्नेन विधानेन प्रपूजयेत् ।
फलं तालस्य नवकं दत्वा नैवेद्यमुत्तमम् ॥
पाद्यादिभिः समभ्यर्च्य गन्धपुष्पादिभिस्तथा ।
निरामिषं व्रतान्ते च कर्त्तव्यं तालभक्षणं ॥
नव वर्षव्रतं कृत्वा प्रतिष्ठा कारयेत्ततः ।
व्रताचार्याय दातव्यं काञ्चनं रौप्यमुत्तमं ॥
डल्लकं शोभनं दत्वा व्रतसांगं भवेत्ततः ।
इत्येतत् कथितं भद्र व्रतानां व्रतमुत्तमं ॥

श्रीकृष्ण उवाच—

ताभिः कृतं मया दृष्टं सत्यं सत्यं व्रतं शुभे ।
तस्मात् इद प्रयत्नेन सौभाग्यवर्द्धनं शुभे ॥
इति श्रुत्वा ततो देव्या व्रतं कृत्वा यथाविधि ।
रुक्मिण्या कृष्णपरया सौभाग्यं लब्धमुत्तमम् ॥
या नारी च प्रयत्नेन करोति व्रतमुत्तमम् ।
सा सर्वफलमाप्नोति इहलोके परत्र च ॥"
इति भविष्ये तालनवमीव्रत कथा समाप्ता ।

इस कथाको सुन कर भोज्य उत्सर्ग करें, पीछे ब्राह्मणोंको भोजन करा कर स्वयं भोजन करें। इस तरह ९ वर्ष बीत जाने पर प्रतिष्ठा करावें। व्रतप्रतिष्ठा देखो। प्रतिष्ठाके वर्ष प्रतिष्ठाविधिके अनुसार होमादि पर्यन्त करके तालडल्लक उत्सर्ग करना चाहिये।

तालके फलेको वस्त्रसे ढक कर "नमोऽद्येत्यादि यो अमुकी देवी श्रीगौरीप्रतिकामा इमं नवफलयुतं सवस्त्रं तालडल्लकं श्रीविष्णुदैवतं यथासम्भवगोत्रनाम्ने ब्राह्मणायाहं ददे" इस प्रकारसे इसका उत्सर्ग करके दक्षिणान्त करें।

"अद्येत्यादि कृतैतत् तालनवमीव्रतकर्मणः साङ्गतार्थं दक्षिणामिदं काञ्चनं श्रीविष्णुदैवतं यथासम्भव गोत्रनाम्ने ब्राह्मणायाहं ददे" इस तरह दक्षिणान्त करें। पीछे ब्राह्मणोंको भोजनद्वारा परितृप्त करके स्वयं भोजन करें। जिन्होंने इस व्रतका अनुष्ठान किया है, उन्हें ताल भक्षण और तालवृन्तद्वारा वायुसेवन वर्जन करना चाहिये। इस व्रतमें ९ प्रकारके फल चढाने पड़ते हैं, जैसे—पिण्डखर्जूर, जातिफल, एला, हरितकी, नारिकेल, पूग, रम्भा, पक्वफल और ताल।

भविष्यपुराणमें इसका और एक प्रकारान्तर है; उसमें विशेषता इतनी ही है, कि उक्त व्रतमें नारायण और लक्ष्मीकी पूजा करनी पड़ती है। कथा इस प्रकार है:—

"मञ्चपृष्ठे सुखासीनं कृष्णं कमलया सह ।
उवाच मधुरं वाक्यं स्मितपूर्वं मुदाम्बिका ॥
शृणु मे वचनं देव स्त्रीणां सौभाग्यकारणम् ।
केन वा सुभगा आसीत् केन वा दुर्भगा भवेत् ॥
किं कृतेन विमुच्येत किं कृतेन फलं शुभे ।
तन्मे ब्रूहि सुरश्रेष्ठ नारीणां कारणं ध्रुवं ॥

श्रीभगवानुवाच—

पूर्वं हि मम भार्ये द्वे सत्यभामा च रुक्मिणी ।
रुक्मिणी सुभगा साध्वी सत्यभामा च दुर्भगा ॥
तस्याः कर्मविपाकेन सौभाग्यमन्यथा गतं ।
केनचित् वाक्यदोषेण सत्यभामा च दुर्भगा ॥
दुःखार्त्ता शोकसन्तप्ता रुदती बहुशो मुहुः ।
कियत्काले च सम्पन्ने भजन्ती च तपोवने ॥
अरण्ये विजने गत्वा कस्मिन्मुनिवराश्रमे ।
रुदित्वा च विधानेन सर्वदुःखं न्यवेदयत् ॥
तच्छ्रुत्वा तु मुनिश्रेष्ठः प्रोवाच रुदतीं शुभां ।
मन्ये पुत्रिणि मारोदीः सौभाग्यं ते भविष्यति ॥

सत्यभामोवाच—

दुःखं मे बहुशस्तात ! शरीरं दुर्भगं कथं ।

एक घमसान युद्ध छिड़ा। इस युद्धमें मोरविजयको ही जीत हुई। युद्धके बाद गुन्नाम नवीके भाई अबदुल नवीखाँ सिन्धुदेशके राजा हुए और मोरविजय उनके मन्त्री बने। १७८१ ई०में मीरविजयने शिकारपुरके समीप सिन्धु आक्रमणकारी कन्धार सेनाको परास्त किया। इनका पराक्रम और क्षमता देख कर अबदुल नवी बहुत जल उठे और उन्होंने मोरविजयको मरवा डाला। १७८८ ई०में यह घटना हुई थी। नारको अबदुल नवीने भयभीत हो कर राज्य छोड़ खिलातमें जा कर आश्रय लिया। मोरविजयके पुत्र अबदुलखाँ तालपूरने मोर फतरखाँके साथ मित्रता करके सिन्धुके शून्य-सिंहासनको हथिया लिया। अबदुल नवीने फिरसे सिन्धुराजको पानेके लिए बहुत कोशिश को तथा जहां तक हो सका अपनी चाल लगाई, पर कोई फल न हुआ। पीछे उसने बहुत हीनवृत्ति द्वारा अबदुल खाँ तालपूरको मरवा भी डाला, तो भी उसका उद्देश्य सिद्ध न हुआ। मोर फतेअलोखाँने उसे पुनः सिन्धु देशसे निकाल भगाया। फते अलोखाँने सचेष्ट हो कर कन्धारके शासनकर्त्ता जमालशाहसे एक सनदपत्र ग्रहण किया, जिसमें सिन्धुराज्यका शासनभार तालपूर लोगोंके हाथ आया, ऐसा लिखा था। फतह अलोखाँसे ही तालपूरवंशके लोग उन्नतिको चरमसोमा तक पहुंच गये थे।

१७८३ ई०में मोर फतेअलोखाँ सिन्धुके सिंहासन पर बैठे। उनके पुत्र मोर फरोखाँ शाहवन्दरमें और मीरसाहवखाँ रोहरो प्रदेशमें शासन करने लगे।

तालपूरवंश साधारणतः ३ शाखाओंमें विभक्त है, (१) हैदराबाद (या शाहदादपुर), (२) मोरपुर, (३) खैरपुर (या सोहरवानी)। पहलो शाखा मध्यसिन्धु प्रदेशोंमें, दूसरो मोरपुरमें और तोसरी खैरपुरमें वास करती थी। हैदराबादसे कुछ दूर जूटझाड़ नामक स्थानमें तालपूरवंशीय अधिक संख्यामें रहते थे। हैदराबादके तालपूर लोगोंको सभी शाखाएं श्रद्धा और सम्मान को निगाहसे देखती थीं। उनको सलाह लिये बिना कोई तालपूर शासनकर्त्ता किसो गुरुतर काममें हाथ नहीं डाल सकते थे।

१७९९ ई०में तालपूरवंशीय मीरोंके साथ वाणिज्य कार्यका वन्दोवस्त करनेके लिये एक अंगरेज दूत वहां गया, लेकिन कोई फल न निकला, मोरोंने जब कराचोके अंगरेज दूतको शहर छोड़ देनेको कहा, तब वे उसो समय शहर छोड़ चले गये। १८०९ ई०में तालपूरोंके साथ अंगरेजोंको एक सन्धि हुई। धोरे धोरे अंगरेज लोग अपनी गोटी जमाने लगे।

काबुलमें जब लड़ाई छिड़ो थी, तब अमोरोंने अंगरेजोंको अच्छो सहायता न की थी। इसो विश्वासघातकताके कारण ब्रटिशगवर्मेण्ट सिन्धुराज्यको हस्तगत करनेके लिए अग्रसर हुई। इस समय तालपुर लोगोंमें गृहविवाद जोरोंसे चल रहा था। उन्होंने अन्तमें अंगरेजोंके साथ इस शर्त पर सन्धि कर ली, कि वे उन्हें वार्षिक कर दिया करेंगे। किन्तु चार्ल्स नेपियरने देशको अच्छी तरह अपने दखलमें लानेको इच्छा रखते हुए नये नियमोंसे सन्धि करनेका प्रस्ताव पेश किया। अन्तमें गृहकलहमें नियुक्त होनमति तालपूर लोगोंके साथ ब्रटिशगवर्मेण्टका लड़ाई छिड़ हो गई। युद्धमें तालपूर लोग हार गये और उनके राज्यशासनका अस्तित्व सदाके लिये जाता रहा।

तालपूरोंका कहना है, कि हसोमके पुत्र मोर हमजा उनके आदिपुरुष हैं। ये लोग अरब-जातोय बलोचोशाखासे उत्पन्न हुए हैं। इनके मोर शाहदादखाँ नामक एक दूसरे आदिपुरुष थे, जिन्होंने अपने चाचासे मनोमालिन्य हो जानेके कारण कलहोरा-राज मियाँ नहलके अधीन नोकरो को थो और सियाधमको अवलम्बन किया था। उनके साथ अनेक बलोचो सिन्धुदेशमें आये थे। आतिथेयता और अभ्यागतकी अभ्यर्थनाके लिए तो तालपूरवंशीय राजा बड़े प्रसिद्ध थे, किन्तु वे इतने पढ़े लिखे न थे। खैरपुरके तालपूरगण अपनी सेनाको यथेष्ट जागोर देते थे। ये लोग बड़े मितव्ययो थे, किन्तु घोड़े तथा अस्त्र शस्त्र खरीदते समय मितव्ययताको ओर ध्यान नहीं देते थे। शिकार खेलनेमें भो इनका प्रचुर अर्थ खर्च होता था।

तालपूर मोरगण बहुमूल्य लुङ्गो तथा काश्मोरो शाल पहनते थे। सिन्धुदेशमें आज कल जैसो टोपोका व्यवहार है, वे लोग उसो तरहको टोपो पहनते थे। इनको

समय यह स्थान विशेष समृद्धिशाली था। भग्नदुर्ग, पहाड़के चारों ओर सुशोभित दुर्भेद्यदुर्गप्राचीर, प्रासाद और अट्टालिकाएं प्राचीन समृद्धिका विलक्षण परिचय देती है। सर ह्यिड रोजने १८५७ ई०में यहांका प्राचीन दुर्ग धूलमें मिला डाला। नगरकी आय प्रायः ६००) रु० है। यहां अनेक प्रकारके अन्न और कपासका व्यवसाय चलता है। पुलिसका खर्च निभानेके लिये प्रत्येक गृहस्थसे कुछ कुछ कर लिया जाता है। यहां एक प्रकारका कम्बल तैयार होता है।

तालवैताल (हिं॰ पु॰) दो देवता या यक्ष। प्रवाद है कि राजा विक्रमादित्यने इन्हें सिद्ध किया था और ये बराबर उनकी सेवामें रहते थे।

तालभृत् (सं॰ पु॰) तालं बिभर्ति ध्वजरूपेण भृ-क्विप्। बलराम।

तालमखाना—(हिं॰ पु॰) गीली या सीड़ जमीन पर होनेवाला एक पौधा। यह औषधके काममें आता है।

| | |
|---|---|
| संस्कृत | अतिच्छत्रा। |
| कर्णाटकी | कालवङ्कबीज। |
| तामिल | निमली। |
| बम्बई } मन्द्राज } | तालमखाना, कोलश्रण्डा। |
| सन्याल² | गोकुल जनम। |

यह एक तरहका छोटा कण्टकवृक्ष है। यह भारतमें सर्वत्र विशेषतः पानी या दलदलोंके निकट होता है। इसके बीज, जड़, पेड़ सभी दवाईके काममें आते हैं। यह कण्टकारी, गोखरू आदिकी जातिका है। मुसलमानी और आयुर्वेदशास्त्रमें इसका बहुत व्यवहार देखनेमें आता है। इसके शैत्य और मूत्रकारक गुण अति प्रसिद्ध है। मूत्रकृच्छ्र, उदरी वात और लिङ्गसम्बन्धी रोगोंमें इसका व्यवहार किया जाता है। इसके बीज कामवर्द्धक हैं। इसकी जड़का उबाला हुआ पानी आधा आध चम्मच दिनमें दो बार पीनेसे मूत्रकृच्छ्र और अश्मरी रोगमें फायदा पहुंचता है। मलवार प्रदेशमें चिकित्सकसे बिना परामर्श लिए ही लोग उक्त रोगोंमें इसका व्यवहार करते हैं। यूरोपीय डाक्टरोंने भी फिलहाल इसकी परीक्षा की और निम्न प्रकार गुण बतलाए हैं।

बीज—स्निग्धकारक, मूत्रकारक, बलकारक और लिङ्गदोष-प्रशमनक है।

मूल—स्निग्धकारक, तिक्त, मूत्रकारक और बलकारक है।

पत्र—स्निग्धकारक और मूत्रकारक हैं।

बम्बई प्रदेशमें इसके बीजोंका रोजगार होता है।

पर्याय—कोकिलाक्ष, काकेक्षु, इक्षुर, भिक्षु, काण्डेक्षु, इक्षुगन्धा, शृङ्खली, शूरक, शृगालघण्टी, वज्रास्थि, शृङ्खला, वनकण्टक, वज्र विक्षुर, शुक्लपुष्प, छत्रक और अतिच्छत्र। अतिच्छत्र देखो।

तालमर्द्दक (सं॰ पु॰) वाद्यभेद, एक प्रकारका बाजा।

तालमूलिका (सं॰ स्त्री॰) तालमूली देखो।

तालमूलिका (सं॰ स्त्री॰) तालमूली स्वार्थे कन् टाप, ह्रस्व। तालमूली, मूसली।

तालमूली (सं॰ स्त्री॰) तालस्य मूलमिव मूलमस्याः, बहुव्री॰। स्वनामख्यात क्षुपविशेष, मूसली। संस्कृत पर्याय—तालिका, तालमूलिका, अर्शोघ्नी, मूषली, ताली, खलिनी, सुवहा, तालपत्रिका, गोधापदी, हेमपुष्पी भूताली और दीर्घकान्दिका। गुण—शीत, मधुर, वृष्य, पुष्टि, बल और कफप्रद, पिच्छिल, पित्त, दाह और श्रमहारक है। इसके दो भेद हैं, श्वेत और कृष्ण। श्वेत अल्पगुणयुक्त और कृष्ण रसायन होता है। श्वेत तालमूली सफेद मूसली और कृष्ण तालमूली काली मूसलीके नामसे मशहूर है। गुण—मधुर, रम्य, वृष्य, उष्णवीर्य और बृंहण, गुरु, तिक्त, रसायन तथा गुदज रोगादिनाशक है। (भावप्रकाश)

तालमेल (हिं॰ पु॰) १ तालसुरका मिलान। २ उपयुक्त योजना, मिलान, मेल जोल। ३ अनुकूल संयोग, अच्छा मौका।

तालयन्त्र (सं॰ क्ली॰) मत्स्यतालुवत् द्वादशाङ्गुल परिमित यन्त्रभेद, बारह अंगुलोंका एक यन्त्र जिसका आकार मछलीके तालू सा होता है। कान, नाक और नाड़ीके शल्य निकालनेके लिये यह यन्त्र व्यवहृत होता है।

तालरस (सं॰ पु॰) ताड़के पेड़का मद्य, ताड़ी।

तालरेचनक (सं॰ पु॰) तालेन रेचयति रिच्-णिच्-ल्यु स्वार्थे-कन्। नट।

तालिकट—तालकट देखो।

तालिका ( सं० स्त्री० ) तालिक स्त्रियां टाप्। १ चपेट, चपत, तमाचा। २ तालमूली, मूसली। ३ मञ्जिष्ठा, मजीठ। ४ ताली, कुंजी। ५ तालपत्र या कागजका पुलिंदा। ६ सूची, फिहरिस्त।

तालिकोट—बम्बई प्रदेशके अन्तर्गत बीजापुर जिलेके मुद्दे-बिहाल उपविभागका एक प्रधान नगर। यह अक्षा० १६° २८' उ० और देशा० ७६° १८' पू०में कलाद्गी नगरसे ६० मील उत्तर-पूर्वमें अवस्थित है। १५६५ ई०की २५ वीं जनवरीको इस नगरसे प्राय: ३० मील दूर कृष्णा नदीके दाहिने किनारे विजयनगरके राजा रामराज और उनके तीन भाइयोंके साथ निजामशाही, कुतुबशाही और आदिलशाही राज्यके मुसलमानोंका युद्ध हुआ था। इस युद्धमें बीजापुरका हिन्दू राज्य बिलकुल नष्ट हो गया निजामशाहीने विजयी हो कर तालिकोट अधिकार किया। महाराष्ट्रके अभ्युदयके समय इस जगह बड़े बड़े मकान मन्दिर इत्यादि बनाये गये थे।

तालित (सं० क्ली०) ताड्यते यत् तड-णिच्-क्त डस्य लत्वं। १ वाद्यभाण्ड, एक प्रकारका बाजा। २ रञ्जित वस्त्र रंगा हुआ कपड़ा। ३ गुण, रस्सी, डोरी।

तालिन् (सं० पु०) तलेनपिं णा प्रोक्तं अधीयते शौनकादि० णिनि। १ तलोक्ताध्येता, वह जो तलऋषिका कहा हुआ अध्ययन करता है। (वि०) ताली वाद्यत्वेनास्त्यस्य इनि। दत्तताल। २ (पु०) ३ शिव, महादेव।

"वैणवी पणवी ताली खली कालंकट: कट: ।"

( भारत अनु० १७ अ० )

तालिब ( अ० पु० ) वह जो अन्वेषण करता हो, तलाश करनेवाला।

तालिबअली—बिलग्राम-वासी एक कवि। रस पचकी इन्होंने अनेक कविताएं रची हैं। ये १८०३ ई०में विद्यमान थे।

तालिबइल्म ( अ० पु० ) विद्यार्थी, छात्र।

तालिबशाह—हिन्दीके एक कवि। इनका जन्म १७६८ ई०में और मृत्यु १८०० ई०में हुई थी। इनकी कविता खड़ी बोली मिश्रित है।

तालियामार ( हिं० पु० ) पानी काटनेवाला जहाज या नावका अगला भाग।

तालिश ( सं० पु० ) तलतीति तल-गतौ इश-णित्। इश: कर्प्यादि पडिलस्तलेश्च णित्। उण् १।३२९। पर्वत, पहाड़।

ताली ( सं० स्त्री० ) तालेन तन्नियोगेन निर्वृत्ता अण्। १ ताड़ी। तल-ण्यन्तात् अच् ङीप्। २ वृक्षभेद, एक प्रकारका पेड़। ३ भूम्यामलकी, भूम्यांवला। ४ तालमूली, मुसली। ५ अरहर। ६ तालीशपत्राख्य वृक्ष, एक प्रकारका छोटा ताड़ जो बंगाल और बरमामें होता है। ७ तालोद्घाटनयन्त्र, कुंजी। ८ ताम्रवल्लीलता। ९ छन्दोभेद, एक वर्णवृत्त। १० मेहराबके बीचोबीचका पत्थर या ईंट।

ताली ( हिं० स्त्री० ) १ करतलध्वनि। २ छोटा ताल, तलैया। ३ पांवके मध्य उंगलीका पोर। ४ चाबी।

तालीका (अ० पु०) १ मकानकी कुर्की। २ वह फिहरिस्त जो कुर्क किए हुए असबाबके लिये बनाई जाती है।

तालीपत्र ( सं० क्ली० ) ताल्या इव पत्रमस्य। तालीशपत्र।

तालीम ( अ० स्त्री० ) शिक्षा, उपदेश।

तालीयक ( सं० पु०-क्ली० ) करताल।

तालीश (सं० क्ली०) तालीव रोगान् श्यति शो-ड। स्वनामख्यात वृक्षविशेष।

तालीशपत्र ( सं० क्ली० ) तालीशं रोगनाशकं पत्रं यस्य। भूम्यामलकी, भूम्यांवला। यह तमाल या तेजपत्तेकी जातिका होता है और हिमालय पर सिन्धुसे ले कर सिकिम तक बहुत होता है। इसके संस्कृत पर्याय—शुकोदर, धात्रीपत्र, अर्कवेध, करिपत्र, करिच्छद, नील, नीलाम्बर, ताल, तालीपत्र, तमाह्वय और तालीशपत्रक। इसका गुण—तिक्त, उष्ण, मधुर, कफ, वात, कास, हिक्का, क्षय, श्वास और छर्दिदोष, गुल्म, आम और अग्निमान्द्यनाशक तथा लघु और अरुचिकर है। इसके पत्ते तेजपत्तेसे लम्बे होते हैं। इसकी लकड़ी बहुत खरी होती है।

तालीशपत्री ( सं० स्त्री० ) तालीशपत्र।

तालीशाद्यमोदक ( सं० पु० ) चक्रदत्तोक्त मोदकभेद, चक्रदत्तके मतानुसार एक प्रकारका मोदक। इसकी प्रस्तुतप्रणाली—तालीशपत्र १ तोला, मिर्च २ तोला, सोंठ ३ तोला, पीपल ४ तोला, वंशलोचन ५ तोला, दारचीनी ॥ (आधा) तोला, इलायची ॥ ( आधा ) तोला,

होता है तथा उससे पिपासा, खाद और काश होता है; इसको गलशुण्डीरोग कहते हैं। सूज जाना, मोटा घाव होना, वेदना, दाह और पक जाना ये सब तुण्डी-केरीके लक्षण हैं। तालूमें सूजन, स्तब्धभाव (भारीपनका होना) और ललाई होनेसे उस रोगको अध्रुष समझें। यह रोग रक्तके द्वारा होता है। इसमें अत्यन्त ज्वर होता है, तालुदेश कछुवेको तरह ऊंचा हो जाता है। वेदना घटती और सूजन बढ़ती रहनेसे उसको कच्छपी रोग कहते हैं। यह श्लेष्माके द्वारा उत्पन्न होता है। तालुमें पद्माकार शोफ होने पर उसको रक्तजन्य अर्बुद कहते हैं। अर्बुदका लक्षण पहले लिखा जा चुका है। तालुके भीतर श्लेष्मा द्वारा मांस दूषित हो कर वेदनाहीन जो सूजन होती है, उसको मांससंघात कहते हैं। तालुदेशमें वेदनाहीन स्थायी और वेरकी तरहकी जो सूजन होती है, वह कफमेदजन्य पुप्पुटरोग है। वातपित्तके कारण तालुके सूख और फट जाने पर, तथा उससे तालुश्वास होने पर, उसे तालुशोष कहते हैं। पित्तके द्वारा तालूका पक जाना यह तालुपाकका लक्षण है।

तालुपात (सं० पु०) एक रोग जो छोटे बच्चोंके तालुमें होता है।

तालुपीड़क (सं० पु०) तालुपात रोग।

तालुपुप्पुट (सं० पु०) तालुगत रोगभेद, तालुमें होनेवाला एक रोग।

तालुयन्त्र (सं० क्लो०) बारह उँगलोका एक यन्त्र जो मछलीके तालुमा होता है। ताडयन्त्र देखो।

तालुर—तालूर देखो।

तालुविद्रधि (सं० पु०) तालुगत शोथविशेष। त्रिदोषके कारण तालुमें दाहरोग मिल जानेसे यह रोग उत्पन्न होता है।

तालुविशोषण (सं० क्लो०) तालुका सूख जाना।

तालुशोष (सं० पु०) सुश्रुतोक्त तालुगत रोगभेद, एक रोग जिसमें तालू सूख जाता है और उससे फटकर घावसे हो जाते हैं।

तालू (हिं० पु०) १ तालू देखो। २ खोपड़ीके नीचेका भाग, दिमाग। ३ घोड़ोंका एक ऐब।

तालूफाड़ (हिं० पु०) हाथियोंका एक रोग। इसमें हाथीके तालुमें घाव हो जाता है।

तालूर (सं० पु०) तालयति तल-णिच् बाहुलकात् ऊर आवर्त्त, जलका भंवर।

तालूषक (सं० क्लो०) तल वा उपक। तालू।

तालेवर (हिं० वि०) धनाढ्य, धनी।

तालेश्वर नदी—जशोर जिलेकी एक नदी। यह नरेन्द्रपुरके निकट अठारा-बांकाकी शाखा नदी चित्रासे निकल है और तालेश्वर ग्रामके निकट भैरव नदीमें मिली है। इसकी लम्बाई लगभग ५ मील होगी। वर्षाऋतुमें इसकी चौड़ाई करीब ५० गजकी हो जाती है। छोटी छोटी नावें इसमें सब दिन आती जाती हैं।

ताल्प (सं० वि०) तल्पके वंशज।

ताल्लुक (हिं० पु०) तअल्लुक देखो।

ताल्वर्बुद (सं० पु०) रोगविशेष, एक रोग। इसके होनेमें तालूमें एक कमलके आकारका बड़ासा अङ्कुर या कांटा सा निकल आता है। इसमें बहुत पीड़ा होती है।

ताव (हिं० पु०) १ वह गरमी जो किसी वस्तुको तपाने या पकानेके लिये पहुँचाया जाय। २ अधिकारयुक्त क्रोधका आवेश, घमण्ड लिए हुए गुस्सेको झोंक। ३ अहङ्कारका आवेश। ४ तत्काल होनेकी आवश्यकता। ५ कागजका एक तख्ता।

तावक (सं० वि०) तव इदं युष्मद् अण्, एकवचने तव कादेशः। त्वत् सम्बन्धनीय, तेरा, तुम्हारा।

तावकीन (सं० वि०) तव इदं युष्मद् खञ्। युष्मदस्मदोरन्यतरस्यां खञ्। पा ४।३।१। एकवचने तवकादेश। त्वदीय, तुम्हारा।

तावत् (अव्य तत्परिमाणमस्य तत् डावतु। १ साकल्य। २ अवधि। ३ मान। ४ अवधारण, निश्चय। ५ प्रशंसा। ६ पक्षान्तर ७ संग्राम। ८ अधिकार। ९ तदा, तब तक। १० वाक्यालङ्कार। (त्रि०) तत्परिमाणमस्य तद्-वतुप्। ११ परिमाणविशिष्ट, उतने परिमाणका।

तावत् शब्द क्रियाका विशेषण होनेसे वह क्लीवलिङ्ग होता है।

तावत्क (सं० त्रि०) तावता क्रीतः संख्यात्वात् कन्। उतनी कीमतमें खरीदा हुआ।

तावत्कृत्वस् (सं० त्रि०) तावत्कृत्व इति वत्वन्तात् क्रियाभ्यावृत्तिगणने कृत्वसुच्। उतनी संख्या, उतना अंक।

तावतिक (सं॰ त्रि॰) तावता क्रीतः, तावत् क्रीतार्थे ठन् । पा ५।१।२२ । उतनेमें खरीदा हुआ।

तावतिथ (सं॰ त्रि॰) तावतो पूरणः डट्, या "वतो रिथुक्" इति सूत्रेण थुक् । तावत्का पूरण।

तावन्मात्र (सं॰ त्रि॰) तावदेव तावत्-मात्रच् । "प्रमाणे द्वयसज्दघ्नञ्मात्रचः" पा ५।२।३७ उतना ही परिमाण, उतनेका।

तावफन्द (हिं॰ पु॰) एक प्रकारकी औषध जिसके प्रयोगसे चांदीका खोटापन तपाने पर भी प्रकाश न हो ।

तावमाव (हिं॰ पु॰) परिस्थिति, मौका।

तावर (सं॰ स्त्री॰) धनुर्गुण, धनुषकी डोरी ।

तावरी (हिं॰ स्त्री॰) १ जलन ताप । २ धूप, घाम । ३ ज्वर, बुखार । ४ मूर्छा ।

तावान (फा॰ पु॰) दण्ड डांड़ ।

तावि—बम्बई प्रदेशके काठियावाड़का एक छोटा राज्य ।

ताविष (सं॰ पु॰) तवति गच्छति स्वामिभिरत्र तव गतौ बाहु॰ तव-टिषच् । ततो दीर्घः । उण् १।४८ । १ स्वर्ग । २ समुद्र ।

ताविषी (सं॰ स्त्री॰) तवति सौन्दर्यं गच्छति तव टिषच् दीर्घः ङीष् । १ देवकन्या । २ नदी । ३ पृथिवी ।

तावीज (अ॰ पु॰) १ यन्त्र मन्त्र या कवच । यह सोने चांदी तांबे आदिके चौकोर या आठ पहले सम्पुटके भीतर रख कर गलेमें या बांह पर पहना जाता है । इससे रोग दुःख या अपदेवताकी दृष्टि दूर होती है । पहले यूरोपमें भी तावीज पहननेकी प्रथा थी । मिउटेरोनमी के ११वें अध्यायके १८वें पदमें इस विषयका आभास पाया जाता है, उसमें लिखा है—'Therefore shall ye lay up these my words in your heart in your soul and bind them for a sign upon your hand that they may be as frontlets between your eyes" हिन्दुओंमें ग्रहशान्ति और अभिचारकर्मके लिये रोग शोक दुःख आदि नाश करनेके लिये और ग्रहदोष शान्तिके लिये अनेक देवदेवी तथा उपदेवताके कवच धारण करनेकी प्रथा प्रचलित है।

२ अलङ्कारविशेष । यह सोना या चांदीका बना कर बांहमें पहना जाता है ।

ताषीय (सं॰ पु॰) ताविष पृषो॰ दीर्घः । १ स्वर्ग । २ समुद्र । ३ कांचन, सोना ।

ताषीयी (सं॰ स्त्री॰) ताविषी पृषो॰ दीर्घः । १ चन्द्रकन्या । २ इन्द्रकन्या ।

तासुरि (पु॰) तस्करादि ।

ताश (हिं॰ पु॰) १ खेलनेके लिये मोटे कागजका चौखूटा टुकड़ा जिस पर रंगोंकी बूटियां या तसवीरें बनी रहती हैं, खेलनेका पत्ता । (Playing card)

इसके एक जोड़ेमें बावन पत्ते होते हैं जो चार रंगोंमें विभक्त रहते हैं । रंगोंके नाम हुकुम, चिड़ी, पान और ईंट हैं । एक एक रंगके तेरह तेरह पत्ते होते हैं । इस प्रकार चारों रङ्गके पत्ते मिला कर बावन होते हैं । प्रत्येक रंगके तेरह पत्तोंमेंसे पहलेसे दस तक तो बूटियां होती हैं जिन्हें क्रमशः इक्का, दुक्की (या दुड़ी) तिक्की चौकी, पञ्जी, छक्का सत्ता अट्ठा नहला और दहला कहते हैं ; शेष तीन पत्तियोंमें क्रमशः गुलाम बीबी और बादशाहकी तसवीरें होती हैं ।

इन बावन ताशोंसे कई तरह अनेक प्रकारके खेल खेले जाते हैं, जिनमें साधारणतः रंगसार खेल सबसे प्रसिद्ध है । इस खेलमें विशेष कर चार मनुष्य खेलते हैं । खेलनेके समय पहले तासको अच्छी तरह फेरफार कर पांच पांच ताश एकको बांटते हैं । इस खेलमें किसी रंगकी अधिक बूटियांवाला पत्ता उसी रंगकी कम बूटियोंवाले पत्तेको मार सकता है । इसी प्रकार दहले को गुलाम मार सकता है और गुलामको बीबी, बीबीको बादशाह और बादशाहको इक्का । रंगसारमें एक सबसे श्रेष्ठ माना जाता है और वह सब पत्तोंको मार सकता है । इसी प्रकार रंगसे मार कर जब हाथके पांचों ताश खर्च हो जाते हैं तब फिर पांच पांच ताश बांट दिये हैं । इसी क्रमसे बावनों तासके खर्च जाने पर खेलनेवाले अपने अपने जीते हुए ताशोंको उठा कर रख लेते हैं । अब खेल फिर पहले जैसा शुरू होता है । अन्तमें जिसके पास अधिक ताशके पत्ते आ जाते हैं, उसीकी जीत समझी जाती है । कोट पीस नामक एक दूसरा खेल है । इसमें चार मनुष्य एक साथ खेलते हैं । दो दो मनुष्यका जोड़ा या गोइयां होता है । दाहिनी ओरसे चार

चार ताश पहली बार बाँटे जाते हैं। पहले जिसको ताशके पत्ते दिये जाते हैं, वह उन्हें ले कर जिस रंगके पत्तोंको बलवान् या अधिक देखता है, वही रंग बोलता है। सब पत्तोंके बट जाने पर वे पहले रंगमार जैसा खेल खेलते हैं। लेकिन खेलते समय दूसरेके पास उस रंगका पत्ता न रहे तो रंगसे मार सकता है। 'रंग'की दुक्की 'बदरंग'के एक्केको भी मार सकती है। इस प्रकार जब हाथके सब पत्ते खतम हो जाते हैं, तब जिसके पास जीते हुए ताशके अधिक पत्ते रहते हैं, वही जीतता है। 'गेम' नामका एक तीसरा खेल है। यह भी 'कोट-पीस' की तरह खेला जाता है। फर्क इतना ही है, कि 'कोटपीस'में चार मनुष्य खेलते हैं, लेकिन इसमें छः। तीन तीन आदमीका जोडा या गोइयाँ होता है। इसमें चारो रंगकी दुक्की अलग रख दी जाती हैं। शेष अड़तालीस ताश छहोंके बीच आठ आठ करके बाँट देते हैं। इसमें 'हाथ' बोलनेके लिये कहा जाता है अर्थात् कितनी बार वह स्वयं वा अपने जोड़ेसे ताश काट सकता है। पांचसे ले कर सात हाथ बोल सकते हैं। जब हाथ में ऐसे ऐसे पत्ते आ जांय कि उनसे लगातार आठ बार काट सके, दूसरा एक बार भी काट न सके, तब वैसी हालतमें 'गेम' बोला जाता है। छहों खेलनेवालोंको जब बराबर बराबर ताशके पत्ते मिल जाते हैं, तब वे क्रमसे 'हाथ' बोलते हैं; कोई पांच, कोई छः और कोई सात। जो जिस तरहका अपना ताश देखता है, बोल उठता है। जिसकी संख्या अधिक रहती है, पहले वही 'रंग' बोलता है। बाद 'रंगमार' जैसा खेल शुरू होता है। जो जितना हाथ बोलता है, उतना जीत लेने पर उस अङ्कको कागज पर लिख लेता है अथवा उसको याददाश्त रखी जाती है। अगर वह उतना हाथ न जीत लेता तो उसे 'पेनैलटी' लगती है अर्थात् उसके विरुद्ध पचका उससे दूना हाथ होता है। इसी प्रकार खेलते खेलते जिसके बावन हाथ पहले होते हैं, उसीको जीत होती है, तब एक गेम कहलाता है। यदि हाथ बोलते समय 'गेम' कहा जाय और जीत न सके, तो दूसरेका दो 'गेम' होना साबित होता है। ताश खेलते समय खिलाड़ीको अपने ताश इस तरह छिपाये रखना चाहिये कि दूसरा कोई उसके ताशको देख न सके। ऐसा नहीं करनेसे उसकी पोल खुल जाती है और अन्तमें हार भी उसीको होती है।

'गुलाम चोर' नामका एक और खेल है। इस खेल-का जैसा नाम है, वैसी इसकी करनी भी है। इसमें चार खिलाड़ी रहते हैं, उपर्युक्त खेलों जैसा जोड़ा नहीं रहता। सभी एक दूसरेके विपक्ष रहते हैं। खेलके प्रारम्भमें बावन पत्तोंमेंसे किसी एक पत्तेको चुरा रखते हैं। पीछे सब पत्ते आपसमें बाँटे जाते हैं। बाद हरएक खिलाड़ी अपने पासके पत्तोंका जोड़ा लगा कर अर्थात् चिड़ीकी दुक्कीके साथ हुकुमकी दुक्की, तिक्कीके साथ तिक्की, इत्यादि इसी प्रकार पानके साथ ईंटकी बूटियोंके संख्यानुसार पत्तोंका जोडा लगा कर अलग रखते हैं। अब बचे हुए पत्तोंको वे अपने अपने सामने इस तरह पकड़े रहते हैं कि कोई दूसरा उसे देख न सके। बाद एक खिलाड़ी दूसरेके हाथसे पत्ता खींच कर, अगर उसके पास उसका जोड़ा रहता है तो उसीके साथ मिला कर अलग रख देता है, या नहीं तो अपने हाथके पत्तोंमें ही उसे उलट पुलट कर दूसरेको खींचने कहता है। इस प्रकार खेलते खेलते सब पत्तोंका जोडा लग जाता है, केवल एक ही पत्ता जिसका जोड़ा चुरा कर रखा गया है, बच जाता है। जिसके हाथमें वह पत्ता रह जाता है, वह चोर समझा जाता है। इसीको 'गुलाम चोर' कहते हैं। इस-के सिवा और भी ताशके कई खेल हैं जिनका विस्तारके भयसे उल्लेख नहीं किया गया।

ताशका खेल पहले पहल किस देशमें निकला, इसका ठीक पता नहीं है। कोई मिस्र देशको, कोई बाबिलोनियाको, कोई अरबको और कोई भारतवर्षको इसका आदि स्थान बतलाते हैं। फिर बहुतोंका कहना है कि फ्रान्सके राजा ६ठे चार्लस वायुरोगग्रस्त थे। उन्हींके जी बहलानेके लिये ताशके खेलकी सृष्टि हुई। सेक्सपियरमें ताशके खेलका उल्लेख है। अभी जो 'ग्रेट मुगल' मार्काका ताश मिलता है, वह पहले पहल यूरोपसे इस देशमें लाया गया था। साहब, बीबी, गुलामकी तसवीरोंसे भारतवासीको उतना खुश न देख कर, उसके बदले तरह तरहकी देवदेवियोंकी तसवीरें हो गई हैं। फिलहाल बेलजियमसे जो 'कदम्बकेलो' नामका

बादशाहने शिल्पकार्यके राजाओंको खूब भड़कीली 'तसवीरें' दी हैं; वे रेशम और रेशमके कपड़ोंका निरीक्षण कर रहे हैं। खुवरा ताशोंमें भार ढोनेवाले जन्तुओंको प्रतिमूर्त्तियां हैं। फिर एक प्रकारके ताशमें वंशोराज सिंहासन पर बैठ कर गान सुन रहे हैं। वजीर गायक और वादकोंको तदबोर कर रहे हैं। अवशिष्ट ताशोंमें गायक और वादकोंकी प्रतिमूर्त्तियाँ चित्रित हैं। और एक प्रकारका ताश है जिसमें रौप्यराज रौप्यमुद्रा वितरण कर रहे हैं। वजोर दानका तदारुक कर रहे हैं शेष ताशोंमें रौप्यमुद्रायन्त्रके कर्मचारियोंकी तसवीरें हैं। एक दूसरे प्रकारके ताशमें असिराज तलवार चला रहे हैं। वजोर आयुधागारका तदारुक कर रहे हैं। अन्य दश ताशोंमें आयुधागारके कर्मचारियोंको प्रतिमूर्तियां चित्रित हैं। ताजपति—राजा राजचिह्न प्रदान कर रहे हैं, वजोरको घोड़ा दिया है, घोड़ेमें भी राजचिह्न है। कोतदास्पति-राजा हाथो पर और वजोर में नगाड़ो पर जा रहे हैं। अन्यान्य ताशोंमें कोई भृत्य तो बैठा हुआ है, कोई शराब पो रहा है, कोई गान कर रहा है और कोई देवताको उपासनामें हो मस्त है। आईन-इ-अकबरीमें लिखा है, कि बादशाह अकबर जिस ताशसे खेलते थे, उसमें बारह रंग थे और १४४ पत्ते रहते थे। अबुल फजलने उन सब ताशोंको भारतवर्षसे हो प्राप्त किया था। वे सब ताश यदि भारतवर्षके न होते, तो उनमें भारतोय नाम नहीं रहता। पहले हर एक रङ्गके केवल बारह हो पत्ते होते थे। 'गुलाम' तो पाश्चात्य देशोंको नई सृष्टि है। आजकल जो ताश खेले जाते हैं, वे यूरोपसे हो आते हैं।

दशावतार ताश देखो।

ताशा ( अ० पु० ) एक प्रकारका बाजा जिस पर चमड़ा मढ़ा हुआ रहता है। इसे गलेमें लटका कर दो पतली लकड़ियोंसे बजाते हैं।

ताष्ट ( सं० त्रि० ) तष्टृ-ष्ण। विश्वकर्माका बनाया हुआ।

तासला ( हिं० पु० ) भालुओंके गलेकी वह रस्सी जिसे पकड़ कर कलन्दर उसे नचाते हैं।

तासीर ( अ० स्त्री० ) प्रभाव, गुण, असर।

तासुन ( सं० पु० ) तस बाहुलकात् उनण्। १ शणवृक्ष, सनका पेड़। तस्येदं अण्। २ तसम्बन्धो।

तासुनी ( सं० स्त्री० ) तासुन स्त्रियां ङीप्। शणनिर्मित मेखला, सनकी डोरी।

तास्कर्य ( सं० क्लो० ) तस्करस्य भाव तस्कर-ष्यञ्। तस्करता, चोरी।

तासान्ह ( सं० क्लो० ) सामभेद।

ताहम ( फा० अव्य० ) तोभी, तिसपर भी, फिर भी।

ताहीरपुर—१ बङ्गालका एक विख्यात परगना। यह दिनाजपुर जिलेमें अवस्थित है। इसका परिमाण लगभग ७६२ वर्गमील है। यह परगना केवल एक जमींदारी है।

२ राजसाही जिलेके अन्तर्गत एक विख्यात जमींदारी। यहांके जमींदारने बङ्गदेशमें विशेष ख्याति प्राप्त को है और गवर्मेण्टसे उन्हें उपाधि भी मिली हैं। जमींदार वारेन्द्र श्रेणोके भादुड़ोग्रामोण ब्राह्मण हैं।

ति (सं० अव्य०) इति वेदे। पृषा० साधुः। इति शब्दार्थ।

तिक ( सं० पु० ) तिक्-क। ऋषि भेद, एक ऋषिका नाम।

तिककितवादि ( सं० पु० ) पाणिनिका एक गण। तिक कितव, वङ्गरभण्डोरथ, उपकलमक, फलकनरक, वकनख-गुदपरिणद्ध उब्जककुभ, कलङ्कशान्तमुख, उत्तरशलङ्कट, कृष्णाजिनकृष्णसुन्दर, भ्राष्टककपिष्ठल और अग्निवेशदशेरुक ये शब्द तिककितवादिगण-भुक्त है।

तिकड़ी ( हिं० स्त्री० ) १ वह जिसमें कड़ियां हों। २ तोन तोन रस्सियोंको एक साथ लेकर चारपाई आदिको बुनावट।

तिकादि ( सं० पु० ) पाणिनिका एक गण। अपत्य अर्थमें तिकादि शब्दके बाद फिञ् होता हैं। तिक, कितव, संज्ञा, बाला, शिखा, उरस्, शाट्य, सैन्धव, यमुन्द, रूप्य, ग्राम्य, नील, अमित्र, गोकक्ष, कुरु, देवरथ, तैतिल, औरस, कौरव्य, भौरिकि, मौलिकि, चोपत, चैटयत, शैकयत, क्षैतयत, ध्वाजवत्, चन्द्रमस शुभ, गङ्गा, वरेण्य, सुयामन्, आरब्ध, वाह्यक, खल्य, वृष, लोमक, उदन्य और यज्ञ इन शब्दको लेकर तिकादिगण बना है।

तिकानी ( हिं० स्त्री० ) एक प्रकारको तिकोनी लकड़ी जो पहियेके बाहर धुरोके पास पहियेको रोकनेके लिये लगी होती है।

तिक्तगन्धिका ( सं० स्त्री० ) तिक्तगन्धा देखो ।

तिक्तगुञ्जा ( सं० स्त्री० ) गुञ्जेषु तिक्ता राजदन्तादित्वात् पूर्वनिपातः । करञ्जकंजा, करंजुआ । इसके पर्याय—क्षुद्ररमा, रमधा और विदपकंटो ।

तिक्तघृत ( सं० क्लो० ) सुश्रुतोक्त घृतभेद, सुश्रुतके अनुसार कई तिक्त औषधियोंके योगसे बना हुआ एक घृत । इसके प्रस्तुतप्रणाली—त्रिफला, पटोल, निम्ब, वासक, कटुकी, दुरालभा, त्रायमाणा और पर्पट प्रत्येकका दो दो पल जलमें डलवाते हैं । जब जलका चौथा भाग रह जाय तो नीचे उतार लेते हैं । त्रायमाणा, मूर्वा इन्द्रयव, चन्दन, भूनिम्ब और पिप्पली प्रत्येकका आध तोला ले कर उक्त क्वाथमें पीसते हैं । उसी चूर्णके साथ प्रस्थ परिमित घृत पाक करना चाहिये । इससे कुष्ठ, विषमज्वर गुल्म, अर्श, ग्रहणी, शोफ, पाण्डु, विसर्प और षण्डता रोग जाते रहते हैं । ( सुश्रुत चिकि० ९ अ० )

तिक्ततण्डुला ( सं० स्त्री० ) तिक्तस्तण्डुलोऽन्तः यस्यं यस्याः । पिप्पली, पीपर । इसके पर्याय—चपला, शौण्डी, वैदेही, मागधी, कणा, क्षणोपकुल्या, मगधी और कोल हैं । ( वैद्यकरत्नमाला )

तिक्तता ( सं० स्त्री० ) तिक्तस्य भावः तिक्त-तल्-टाप् । तिक्तरस, तिताई ।

तिक्ततुण्डी (सं० स्त्री०) तिक्ततुम्बी पृषोदरादित्वात् साधुः । कुटुतुम्बोलता, कड़ुई तरोईकी लता ।

तिक्ततुम्बो ( सं० स्त्री० ) तिक्ता तुम्बो । कड़ुआ कद्दू, तितलौकी ।

तिक्तदुग्धा ( सं० स्त्री० ) तिक्तं दुग्धं निर्यासो यस्याः । १ चोरिणीवृक्ष, खिरनी । २ अजशृङ्गी, मेढ़ासिंगी ।

तिक्तधातु ( सं० पु० ) तिक्तः तिक्तरसप्रधानो धातुः । पित्त ।

तिक्तपत्र ( सं० पु० ) तिक्तानि पत्राणि यस्य । १ कर्कोटक, ककोड़ा, खेखसा । (वि०) २ तिक्तपत्रक वृक्षमात्र, वह वृक्ष जिसकी पत्ती कड़ुई हो । (क्लो०) ३ तिक्तं पत्रं । कड़ुई पत्ती ।

तिक्तपर्णिका (सं० स्त्री०) गोरक्षकर्कटी, कचरो, पेहँटा ।

तिक्तपर्णी ( सं० स्त्री० ) गोरक्षकर्कटी, कचरी ।

तिक्तपर्वा ( सं० स्त्री० ) तिक्तं पर्वग्रन्थि यस्याः, बहुव्रो० । १ दूर्वा, दूब । २ हिलमोचो, हुलहुल । ३ गुडूची, गुर्च, गिलोय । ४ यष्टिमधुलता, जेठीमधु, मुलेठी ।

तिक्तपुष्पा ( सं० स्त्री० ) तिक्तानि पुष्पाणि यस्याः । १ पाठा । ( वि० ) २ तिक्तपुष्प वृक्षमात्र, वह पेड़ जिसमें कड़ए फूल लगते हैं । (क्लो०) ३ तिक्त फूल, कड़ुआ फूल ।

तिक्तफल ( सं० पु० ) तिक्तानि फलानि यस्य । १ कतक वृक्ष, रीठा । (वि०) २ तिक्तफलक वृक्षमात्र, वह पेड़ जिसमें कड़ए फल लगते हैं । ३ तिक्त फल, कड़ुआ फल ।

तिक्तफला ( सं० स्त्री० ) तिक्तानि फलानि यस्याः । १ यवतिक्ता लता, भटकटैया । २ वार्त्ताकी, कचरी । ३ षड्भुजा, खरबूजा ।

तिक्तभद्रक ( सं० पु० ) तिक्तस्तिक्तरसप्रधानो भद्रकः तत, स्वार्थे कन् । पटोल, परवल ।

तिक्तमरिच (सं० पु०) तिक्तो मरिच इव । कतक वृक्ष, रीठा ।

तिक्तयवा ( सं० स्त्री० ) तिक्तः यव इन्द्रयव रसोऽस्त्यस्य अच । १ शङ्खिनी । २ यवतिक्ता लता ।

तिक्तरसा ( सं० स्त्री० ) तिक्तः रसो यस्याः । ब्राह्मीशाक ।

तिक्तरोहिणिका ( सं० स्त्री० ) तिक्तरोहिणी स्वार्थे कन्-टाप पूर्वह्रस्वश्च । कटुका, कुटकी ।

तिक्तरोहिणी ( सं० स्त्री० ) तिक्ता सती रोहति रुह-णिनि ङीप् । कटुका, कुटकी ।

तिक्तला ( सं० स्त्री० ) शङ्खिनी ।

तिक्तवर्ग (सं० पु०) तिक्तानां वर्गः, ६-तत् । तिक्तरसात्मक द्रव्य समूह ।

तिक्तवल्ली ( सं० स्त्री० ) तिक्ता वल्ली । १ मूर्वालता, मुर्रा, मरोरफली । २ तिक्तलता मात्र, कड़ुई बेल ।

तिक्तबीजा ( सं० स्त्री० ) तिक्तं बीजं यस्याः । कटुतुम्बी, कड़ुआ कद्दू, तितलौकी ।

तिक्तशाक ( सं० पु० ) तिक्तः शाको यस्य । १ खदिरवृक्ष, खैरका पेड़ । २ वरुणद्रुम, वरुणवृक्ष । ३ पत्रसुन्दर वृक्ष । ( क्लो० ) ४ एक प्रकारका कड़ुआ साग ।

तिक्तशाकतरु ( सं० पु० ) श्वेतप्रसूनक वृक्ष ।

तिक्तशाकद्रु (सं० पु०) वरुणवृक्ष ।

तिक्तसार (सं० पु०) तिक्तः सारो निर्यासोऽस्य । १ खदिर, खैर । २ विटखदिर वृक्ष । ( क्लो० ) ३ दीर्घरोहिषक तृण, रोहिस नामकी घास । ३ तिक्तसारक वृक्षमात्र, वह

पेड़ जिसका रस तीता हो। ४ तिक्तमार कड़ुआ रस।

तिक्ता (स॰ स्त्री॰) तिक्तमित्रसमोऽस्त्यस्या अच् मत्वर्थे। १ कटुरोहिणो कुटको। पर्याय—कटम्बी, कटुका, तिक्ता, कृष्णभेदा, कटुम्भरा, अशोका, मत्स्यशकला, चक्राङ्गो, शकुलादनी, मत्स्यपित्ता, काण्डरुहा रोहिणो और कटुरोहिणो है। २ पाठा। ३ यवतिक्ता लता। ४ षड्भुजा, करवल्ला। ५ छिक्कनी, नकछिकनी। ६ मृता कस्तूरी।

तिक्ताख्या (सं॰ स्त्री॰) तिक्तं ति आख्या यस्याः। कटुतुम्बी। कड़ुआ कद्दू, तितलौकी।

तिक्ताङ्गा (स॰ स्त्री॰) तिक्त अङ्ग यस्याः। पातालगरुड़ीलता छिरे टा।

तिक्तापत्ता (स॰ स्त्री॰) मलामिद, एक प्रकारको बेल। (Menispermum glabrum)

तिक्ताश्या (स॰ स्त्री॰) तिक्तेति आख्यो यस्याः। कटुतुम्बो, तितलौकी।

तिक्तिका (स॰ स्त्री॰) तिक्त स्वार्थे कन् टाप् अत इत्वम्। १ कटुतुम्बो, तितलौकी। २ काकमाची। ३ कटुका, कुटको।

तिक्तिरो—भारतं लोगोंका एक प्राचीन तुम्बा बाजयन्त्र। यह देखनेमें बहुत कुछ यूरोपीय बगपाइप (Bagpipe) जैसा होता है; भारतमें तुमड़ोके नामसे प्रख्यात है। आहितुण्डिक लोग इसका व्यवहार करते हैं। इसका दूसरा नाम पूंगी है। इस यन्त्रके निम्नभागमें छिद्रयुक्त दो नल परस्पर बराबर संयुक्त रहते हैं और ऊपरके भाग में एक बड़ीसे कटुतुम्बी संयोजित रहती है। यही वायुकोष है, इसका ऊपरी भाग नलाकार और कुछ नत रहता है। इसीमें एक छिद्र रहता है। तिक्ततुम्बी होनेके कारण इसका नाम तिक्तिरो हो गया है।

यूरोपीय संगीतशिल्पवित्‌ बेलकृत (?) रचित Travels in Siberia साइबेरिया-भ्रमण नामक ग्रन्थमें तित्ति (Titty) नामसे इसका उल्लेख किया है और यूरोपके Bag pipe के साथ तुलना की है। किन्तु आधुनिक तिक्तिरी और सम-पाइपमें यही अन्तर है कि बगपाइपका वायुकोष चर्मनिर्मित होता है। प्राचीन कालमें सम्भवतः कभी कभी तिक्त कद्दूके अभावमें चर्म द्वारा यह यन्त्र तैयार करते थे, सुतरां आधुनिक बगपाइप उस समयकी तिक्तिरीके समान कहा जा सकता है। यह कभी कभी नाकसे बजाया जाता है इसीसे इसका दूसरा नाम नासाच भी हो है। इसके एक नलमें एक व गनी पत्थर दे कर और दूसरेमें ५ छिद्र होते हैं। नलके सब से नीचेके दो छिद्र मोम द्वारा बन्द रहते हैं, जो ऊपरवाले नलके दोनों तरफ होते हैं। दूसरी नलोके पांच छेदोंमेंसे दूसरा और चौथा खुला रहता है और तीन मोम द्वारा बन्द रहते हैं। प्रथम नलसे मात्र सुर बजाये जाते हैं, दूसरा नल केवल सुर लेनेके लिये बजाया जाता है। यह तिक्तयन्त्र प्रायः दक्षिणके समस्त प्रधान देशोंमें अति प्राचीन कालसे व्यवहारमें लाया जाता है। कोम्बट्र सोनेराट (Combotour Sonnerat)ने सौपवेज् ऐन्ड इन्डेस ओरियन्टल्स (Voyages and Indes Orientales) नामक ग्रन्थमें इस Tourte नामसे वर्णित है। किन्तु ग्रन्थमें लिखा है कि उन्होंने यह यन्त्र मछोगियाके लोगोंमें देखा था। औस्लो साहब (Sir William Ously) पारस्यमें ऐसा एक यन्त्र देखा था; वहां यह "नैर अम्बाना" (Nei Ambana) नामसे प्रसिद्ध है। मिसके प्राचीन "जुगारा" (Zouggarah) एवं आधुनिक "अर्गूल" और जुम्मारा (Jummarah) यन्त्र इसी तरहका होता है। दो विभिन्न प्रकारके नल और बिना तुम्बोका 'जाम' नामक एक यन्त्र है, नापिलमें 'जामपोनिया' नामसे एक ऐसे ही यन्त्रका उल्लेख है, वही अब आधुनिक इटलीके "जामपोना" (Zampogna) और फ्रेञ्चके 'मार्पेपा'को तरह है।

तित्र (त्रि॰ वि॰) जो तीन बार होता गया था।

तित्रा (त्रि॰ वि॰) तित्र देखो।

तित्राई (त्रि स्त्री॰) तीखापन, तीखापन, तेजो।

तित्रूटा (त्रि॰ वि॰) त्रिकोणयुक्त, जिसमें तीन कोने हों, तिकोना।

तिखना (त्रि॰ क्रि॰) दृष्टि डालना, देखना।

तिगर—सिन्धु प्रदेशके अन्तर्गत शिकारपुर जिलेके मेहर उपविभागके अन्तर्गत एक तालुक। इसका भूपरिमाण ३०१ वर्गमील है।

तिमरिया—उड़ीसाके करद राज्योंमेंसे एक छोटा राज्य।

यह अक्षा० २०° २४ से ३०° ३२´ उ० और देशा० ८५° २६´ से ८५° ३५´ पू०में अवस्थित है। इसके उत्तरमें धेंकानल राज्य, पूर्वमें आठगढ राज्य, पश्चिममें बडम्बा राज्य और दक्षिणमें महानदी है। करद राज्योंमें यह सबसे छोटा होने पर भी यहां बहुत मनुष्योंका वास है। भूपरिमाण ४६ वर्गमील और लोकसंख्या प्रायः २२६२५ है। हिन्दुओंकी संख्या सबसे अधिक है। यहां पार्वतीय और जङ्गली अंश छोड कर और सब जगह अच्छी फसल होती है। मोटा चावल, तमाकू, रुई, ईख और तेलहन सरसों आदि यहांके प्रधान उत्पन्न द्रव्य हैं। प्रायः ४०० वर्ष पहले सुरतुङ्ग नामक किसी उत्तर-भारतीय मनुष्यने जगन्नाथतीर्थसे लौटते समय यहां आ कर इस देशके असभ्य आदिमें निवासियोंको भगा राज्य स्थापन किया। ये ही वर्तमान राजवंशके आदिपुरुष हैं। पहले यहां तीन गढ़ थे, उन्हीं तीन गढोंसे इसका नाम तिगडिया वा तिगरिया हुआ है। महाराष्ट्रके अभ्युदयके समय इस राज्यके कई अंश पार्श्ववर्ती राजाओंने अधिकार कर लिये थे। इसमें कुल १०२ ग्राम लगते हैं। राज्यकी आय १८,०००) और राजस्व ८८२) रु० है। इसकी सैन्य संख्या ३०० है। राज्यमें १२ स्कूल हैं। सबसे कुछ पहिले यहांके राजा वनमाली क्षत्रियवर चम्पतसिंह महापात्र थे।

तिगित (सं० वि०) निशित, चोखा, तेज।

तिगुना (हिं० वि०) तीन बार अधिक, तीन गुना।

तिगुचना (हिं० क्रि०) तिगुना देखो।

तिग्म (सं० क्ली०) तेजयति उत्तेजयति तिज मक्। युजिरुचितिजांकुश्च। उण् १।१४५। १ वज्र। २ पिप्पली। ३ पुरुवंशीय एक क्षत्रिय। (मत्स्यपु० ५०।८४) ये राजा तिमि नामसे प्रसिद्ध हैं। तिमि देखो। (वि०) ४ तीक्ष्ण, तेज। ५ तीक्ष्णस्पर्शयुक्त।

तिग्मकर (सं० पुं०) तिग्मः करः किरणो राजग्राह्यो वा यस्य। १ सूर्य। २ उग्रराजग्राह्य नृप, एक भयङ्कर राजा। तिग्मः करः कर्मधा०। ३ प्रखर किरण, तेज प्रकाश।

तिग्मकेतु (सं० पु०) ध्रुववंशीय वत्सरके औरस और सुवीथीके गर्भसे उत्पन्न एक पुत्रका नाम। (भागवत० ४।१३।१२)

तिग्मजम्भ (सं० वि०) तीक्ष्णमुख, जिसका मुंह तेज हो।

तिग्मता (सं० स्त्री०) तिग्मस्य भावः तिग्मभावे तल् टाप्। तीक्ष्णता।

तिग्मतेजस् (सं० वि०) तिग्मं तेजः यस्य। तीक्ष्ण तेजयुक्त, अत्यन्त तेज।

तिग्मदीधिति (सं० पु०) तिग्मा दीधितिर्यस्य, बहुव्री०। तिग्मांशु, सूर्य।

तिग्मभृष्टि (सं० वि०) तिग्माभृष्टिर्यस्य, बहुव्री। तीक्ष्ण तेजयुक्त, अत्यन्त तेज।

तिग्ममन्यु (सं० वि०) तिग्मः मन्युर्यस्य। १ उग्रक्रोधक, जिसे बहुत गुस्सा हो। (पु०) २ महादेव, शिव। (भारत १३।१७।४९)

तिग्मरश्मि (सं० पु०) तिग्मा रश्मयो यस्य। १ सूर्य। (वि०) २ प्रखररश्मिक, जिसकी किरण बहुत तेज हो। (क्ली०) ३ प्रखर रश्मि, तेज किरण।

तिग्मरुच (सं० वि०) तिग्मा रुक् यस्य। तिग्मरुचि, तेज कान्ति।

तिग्मवत् (सं० वि०) तीक्ष्णयुक्त, अत्यन्त तेज।

तिग्मशृङ्ग (सं० वि०) तीक्ष्णशृङ्ग, तेज सींगोंवाला।

तिग्मशोचिस् (सं० वि०) तिग्मं शोचिः यस्य। तीक्ष्णज्वाल, तेज लपट, तेज आंच।

तिग्महेति (सं० वि०) तिग्मा तीक्ष्णा हेतयो यस्य, बहुव्री०। तीक्ष्णज्वाल, तेज आगकी शिखा, तेज लौ।

तिग्मांशु (सं० पुं०) तिग्मा अंशवो यस्य। १ सूर्य। (वि०) २ प्रखर किरणयुक्त, जिसकी किरण तेज हो। (क्ली०) ३ प्रखर किरण, तेज प्रकाश।

तिग्मात्मन् (सं० पु०) उर्वके पुत्र, एक राजकुमार।

तिग्मानीक (सं० वि०) तिग्मं तीक्ष्णं अनीकं यस्य। तीक्ष्ण मुख, तेज मुंहवाला।

तिग्मायुध (सं० वि०) तिग्मं तीक्ष्णं आयुधं यस्य। तीक्ष्णायुध, तेज हथियार।

तिग्मेषु (सं० वि०) तीक्ष्णवाण, तेज तीर।

तिङ्‌ुद (सं० पु०) इङ्गुदी वृक्ष।

तिजरा (हिं० पु०) वह बुखार जो तीसरे दिन आता हो, तिजारी।

तिजवांसा (हिं० पु०) किसी स्त्रीके तीन महीनेका गर्भ होने पर उसके कुटुम्बसे किये जानेका उत्सव।

हुए हैं। तिब्बती लोग इन समस्त पार्वतीय प्रदेशोंके मनुष्योंको मोन कहते हैं। लदाकके लोग अपनेको भोटिया बतलाते हैं। गोबि-मरुके दक्षिणमें ग्रोप नामक जाति वास करती है। ये उइगुर जातिसे उत्पन्न हुए हैं। होर या होर-प जाति मङ्गोलियाके इलुथ जातिसे उत्पन्न है। ये उत्तर-तिब्बतमें वास करते हैं। मुसलमान लोग साधारणतः खचो नामसे विख्यात हैं।

वेशभूषा—धनी और सम्भ्रान्त लोग ग्रीष्मकालमें चीना-साटन और शीतकालमें इसी साटनके नीचे पशुके रोएँ लगा कर पहनते हैं। साधारण लोग ग्रीष्ममें रोएँके बुने हुए कपड़े और शीतमें रोएँके चमड़े पहनते हैं। सभी लोग जूता पहनते हैं। साधारण लोग शीतमें प्रायः स्नान नहीं करते तथा कपड़े भी सर्वदा नहीं धोते हैं, इसी कारण उनके शरीरमें थोड़ा जल पड़नेसे ही चमड़ा फट जाता है। शहरके लोग जो प्रायः घरसे बाहर नहीं जाते स्नान नहीं करते हैं और वे स्नान करनेको अपयश समझते हैं। यहां कोई भी साबुनका व्यवहार नहीं करता; एक प्रकारके वृक्षके निर्यासको जलमें डाल कर उसीसे कपड़ा साफ करते हैं।

व्यवसाय—पार्वतीय प्रदेशके सभी मनुष्य व्यवसाय करते हैं। ये मार्चसे नवम्बर मास तक उपत्यकामें रहते हैं। इन लोगोंकी स्त्रियां कुछ कुछ कृषिकार्य करती हैं। उत्पन्न अनाजोंमेंसे कुछ चावल, आटा, रुई और चीनी तैयार कर तिब्बतको ले जाते और वहांसे सुहागा, नमक और पशम लाते हैं। नवम्बरसे मार्च तक वे पर्वतको छोड़ कर अलकनन्दाके किनारे कर्णप्रयाग और नन्दप्रयाग-में आ कर नजीबाबादके वणिकोंके साथ वाणिज्य करते हैं। ये दमरा गौको बोझ ढोनेके काममें नियुक्त करते हैं। यह पशु १५०से २०० पौण्ड अर्थात् २॥ मन बोझ ढो सकती है। तिब्बतमें पर्वत और नदीमें स्वर्णरेणु पाया जाता है, किन्तु सुहागाका आदर वाणिज्य व्यापारमें बहुत अधिक है। बहुत दिन हुए, कि यहां चायका व्यवसाय चल रहा है। लगभग चार सेर चायका एक बण्डल २४) रुपयेमें बिकता है। भेड़ और बकरीके रोएँके लिए इन दो प्रकारके पशुओंका पालन ही यहांके निम्न श्रेणीके अधिवासियोंका मुख्य व्यवसाय है। पशु-पालक उन्हें चरानेके लिए १४।१६ हजार फुट ऊपर तक चले जाते हैं, इससे अधिक ऊपर जानेका साहस नहीं होता।

धर्म—बौद्धधर्म ही समस्त देशका प्रधान धर्म है। छोटे तिब्बतके लोग सिया मुसलमान हैं। दलई-लामा बौद्धधर्मके सर्वप्रधान याजक हैं और वे लासा नगरमें रहते हैं। तशिलामा द्वितीय याजक हैं और वे साम्पु (ब्रह्मपुत्रके किनारे) तशिल्हुनपो नगरमें रहते हैं। साधारण याजक (श्रमण) "गइलङ्ग" नामसे पुकारे जाते हैं। इनके बाद "तोहब" वा "तुप्प" गण धर्मशास्त्र-व्यवसायके शिक्षार्थी हैं। ये ८।१० वर्षकी अवस्थामें किसी धर्म मन्दिरमें शिक्षाके लिये प्रवेश करते हैं। १५ वर्षकी उमरमें इन्हें "तुप्प" उपाधि और २४ वर्षमें "गइलङ्ग" उपाधि मिलती है। बौद्धधर्मके लोग यहां दो सम्प्रदायोंमें विभक्त हैं—"गेलुग्प" और "शम्मर"। प्रथम सम्प्रदायके याजक पीले वस्त्र पहनते हैं और विवाह नहीं करते; किन्तु द्वितीय सम्प्रदायके याजक लाल वस्त्र पहनते और विवाह करते हैं। लामा, गइलङ्ग और तुप्पोंके सिवा इनमें और भी कई एक संन्यासी हैं जो सभी तरहके काम काज करते हैं।

उत्सव—किसी गोम्प वा गुम्फके लामाकी मृत्यु-तिथिके उपलक्ष्यमें प्रति वर्ष उसी गुम्फमें उत्सव और रोशनी की जाती है। तशिल्हुनपो गुम्फमें प्रतिवर्ष तीन बार इसी तरहका उत्सव होता है। जिस दिन यहां पहले पहल बौद्धधर्म प्रचार हुआ था, उसी तिथिके अनुसार प्रतिवर्ष लासा नगरमें 'लासा मिउङ्लुम' नामक उत्सव होता है। इसके सिवा कनसुपेच, जुसुपेच, गेसुपेच, मिसुपेच, गोसुङ्गपेच, गैजिपेच, लम्पेच, चिन्दूपेच दुःपेच, कम्युरपेच और लुक्कोपेच नामके बारह वार्षिक उत्सव हैं। इन लोगोंमें बार्हस्पत्य-संवत्सर प्रचलित है। १०२५ ई०से इन लोगोंका अब्द शुरू हुआ है।

६२८से ६४२ ई०के मध्य शाक्यकालमें, दूसरे अशोककालमें (शाक्यकी मृत्युके ११० वर्ष बाद) और तीसरे कनिष्ककालमें (शाक्यकी मृत्युके ४०० वर्षसे भी अधिक समय बाद) भारतवर्षमें जो बौद्धग्रन्थ संगृहीत हुए थे, तिब्बतवासी बौद्धोंके ग्रन्थ भी उन्हींके मतानुयायी थे।

अप्रचलित हो गया और अयन महायानका मत बहुत जल्द फैलने लगा। राजा थि-स्रोन-दे-त्सन आकुल हो कर भारतवर्षसे पण्डित कमलशीलको लाये। कमलशीलसे तर्कमें चीन पण्डित परास्त किये जाने पर उनका मत धीरे धीरे लुप्त होने लगा। कमलशील तिब्बतमें पुनः शिक्षा प्रचार करने लगे। शान्तरक्षित और कमलशील दोनों स्वतन्त्र-माध्यमिक मतावलम्बी थे। इनके बाद और कई एक योगाचार्य पण्डित यहां आये थे, किन्तु वे स्वतन्त्र माध्यमिक मतको विरुद्ध कुछ विशेष नहीं कह सके। राजा रल-पचनके राजत्वकालमें पण्डित जिनमित्रने आ कर अनेक धर्मग्रन्थोंका देशीय भाषामें अनुवाद किया था।

इसके बाद जब लन्‌दर्म नामके राजा सिंहासन पर बैठे, तब उनके यत्नसे कुछ समयके लिये बौद्धधर्म तिब्बतसे जाता रहा। इस समय तीन संन्यासी पल-छेन-छु-वोरिसे भाग कर आमदो देशमें गोन-प-रब-सल नामक लामाके शिष्य हुए। इनके बाद और भी दश मनुष्य लामाका शिष्यत्व ग्रहण कर संन्यासी हो गये। लुम छुल-थिम इनमें प्रधान थे। लनदर्मकी मृत्युके बाद वे लौट कर अपने अपने सङ्घाराममें पहुंचे और पुनः बौद्धधर्मके संस्कारमें प्रवृत्त हुए। उन्होंने श्रमणोंकी संख्याको बढ़ानेके लिये उ और तसन् प्रदेशमें कार्य आरम्भ किया। इस तरह पुनः आमदो प्रदेशके लामा गोन परब सल और लुमे छुल-थिम द्वारा तिब्बतमें बौद्धधर्म प्रतिष्ठित हुआ। लह-लामाके समयमें लोचव वरिण छेन सन्‌पो भारतमें शास्त्रादि सीखनेको आये। उन्होंने लौट कर सूत्र और तन्त्रशास्त्रका अनुवाद किया।

लन्‌दर्म राजाके पूर्ववर्त्ती कालको 'न दर' और परवर्त्ती कालको 'छि-दर' कहते हैं।

रिणछेन सनपोने तान्त्रिक मतावलम्बीके अनेक आचार व्यवहारका भी संस्कार किया। धर्मकी दुहाई देकर बहुतोंने अश्लील व्यवहार अवलम्बन किया था। ये प्रसङ्ग माध्यमिक मतावलम्बी थे।

राजा लह-लामाने भारतवर्षसे धर्मपाल और उनके तीन शिष्योंको बुलाया। पूर्व भारतसे धर्मपाल अपने शिष्य सिद्धिपाल, गुण पाल और प्रज्ञापालके साथ इस देशमें आये। इनसे ग्यल वे-शेरब टोसिस होकर नेपालमें विनयशास्त्र सीखनेके लिये हीनयान मतावलम्बी पण्डित प्रेतकके निकट पहुंचे। इन्होंके शिष्य तोटुल्व (उत्तर देशीय विनयवित्) कह कर प्रसिद्ध है। इसके बाद राजा लहदके समयमें काश्मीरके पण्डित शाक्यश्री बुलाये गये। उनसे कई एक शास्त्र अनुवाद कराया गया। उन्होंने जो आचार-विधि प्रचार की, वह 'पञ्छेन डोम ग्युग' नामसे मशहूर है। आमदो देशीय पञ्छेनने दूसरे प्रकारकी आचार विधि निबद्ध की जो 'लछेन डोम ग्युग' नामसे प्रसिद्ध है। इस तरह विनयशास्त्र ही तिब्बतीय बौद्धधर्मके प्राचीर रूपमें और डोमग्युब वा आचार-विधि बौद्धधर्मके आनुष्ठानिक आवरण-रूपमें प्रतिष्ठित हुई।

कालक्रमसे नाना पण्डितोंके नाना व्याख्याबलसे तिब्बतीय बौद्धधर्म भारतवर्षके १८ प्रकारके वैभाषिक मतकी नाईं नाना साम्प्रदायिक मतोंमें विभक्त हो गया। इन लोगोंमें अनेक मत प्रवर्त्तयिताके नामसे, अनेक मतप्रचारके प्रथम स्थानके नामसे और अनेक मत प्रवर्त्तकके भारतीय गुरुके नामसे प्रसिद्ध हो गये तथा बहुतसे मत अपने अपने क्रिया विशेष नामसे भी अभिहित हुए।

समस्त साम्प्रदायिक मत पुनः पुरातन और संस्कृत (गेलुग्‌प) इन दो भागोंमें विभक्त हो गये हैं। पुरातन सम्प्रदायमें निंम-प, कह्‌दम्प, कह्‌ग्युंप, थि-च्छे-प, जोनंप और निछेप ये सात शाखायें हैं। पुरातन सम्प्रदाय साधारणतः दो भागोंमें विभक्त है- निंम-प और शर्मंप। इस भेदकी कथा नाकि तन्त्रशास्त्रमें लिखी गई है। जो सब ग्रन्थ पण्डित स्मृतिके पहले तिब्बतीय भाषामें अनूदित हैं, वेही निंसप और जो रिन्छेन-ससंपोसे अनूदित हैं, वेही शर्मंप कहलाते हैं। मञ्जुश्रीमूल तन्त्रोंके राजा थि-स्रोनके राजत्व कालमें अनूदित होने पर भी वे शर्मतन्त्रमें गिने जाते हैं। इस तरह औरभी दो एक गोलमाल रहने पर भी रिन्छेन्-ससंपोही शर्म तन्त्रके प्रतिष्ठाता कह कर सर्वत्र स्वीकृत हुए। लोचव रिन्छेन्-ससंपोने प्रज्ञापारमिता, मातृ और पितृ तन्त्रका प्रचार किये। सर्वोपरि योगतन्त्र

पण्डित विमलमित्र इस श्रेणीके प्रतिष्ठाता हैं। इनकी श्रेणीका मूलशास्त्र दो प्रकारका है—मूलतन्त्र और शास्त्रतन्त्र। भारतीय पण्डित दनरक्षितने काश्मीरके धर्मबोधि और वसुधर नामक दो पण्डितोंको उक्त दो पुस्तकोंकी शिक्षा दी। पीछे इन्होंने ही इसे तिब्बतमें प्रचार किया।

सेम-ड्योग श्रेणी भारतीय पण्डित ज्ञानाचार्यके अवतार वैरोचन लोचवसे स्थापित हुई। एयग्याव (तामन) इस श्रेणीके तान्त्रिक देवता हैं। ये क्रोधप्रदर्शक और दैत्यविनाशक हैं। इन लोगोंके मतानुसार जम्पल-कु, पद्मसुंग, थुग्सदुचि, योतनन और कुर्पचिनले नामक पञ्च देवोपासना मोक्षसाधक है। जम्पल-कु नामक देवताकी पूजा शाक्तिधर्मसे प्रवर्त्तित है। इस देवताको मञ्जुश्रीके प्रतिरूप मानते हैं, किन्तु प्रतिमाकी आकृति भयङ्कर अनेक मस्तकयुक्त और बांहमें बुरी तरहसे अङ्कित स्त्री मूर्त्ति है। थंडग नामक देवोपासना हुङ्कार नामक तान्त्रिक योगीसे प्रतिष्ठित है। न्यग्रोध, कुर्प और दुचि उपासना विमलमित्रसे स्थापित हुई है।

अनुत्तरयानतन्त्र ही अभी नेपालमें प्रचलित है। इसका दार्शनिक भाव बहुत बड़ा है। अभियोग इसका प्रधान अनुष्ठान है। इसके सेमदे, लोङदे और मनङगदे नामक तीन प्रकारके शास्त्रग्रन्थ हैं। सेमदे ग्रन्थ १८ हैं, जिनमेंसे ५ वैरोचनसे और १३ विमलमित्रसे बनाये गये हैं। लोङदे ग्रन्थ ८ हैं, जिनके रचयिता वैरोचन और पमिक्रम गोनचे हैं। नामा धर्मबोधि और धर्मसिंह इस शास्त्रके प्रधान उपदेशक थे। मनङदे शास्त्रके तीन ग्रन्थ सुन्दर आलङ्कारिक भाषामें बने हैं। विमलमित्रने इसे राजा थिस्रोनको सिखाया। बुद्ध वज्रधरसे पहले पहल भारतवर्षके पण्डित आनन्दगर्भने इसे पाया था। पीछे उन्होंने यह अपने शिष्य श्रीसिंहको दिया। उन्हींसे पद्मसम्भवने इसे पाया।

इतिहास—शाक्यसिंहके पहले कुरु पाण्डवके युद्ध कालमें रूपति नामक एक क्षत्रिय राजा युद्धमें भय खाकर तुषाराहत तिब्बतको भाग गये। वे कौरवके पक्षके सेनापति थे। दुर्योधनके भयसे वा पाण्डवके पश्चादनुसरणके भयसे उन्होंने स्त्रीके भेषमें एक हजार अनुचरोंके साथ पुंग्रल देशमें आश्रय लिया। यहांके आदिम अधिवासियोंने उनको राजा मान लिया। वे धर्मसम्मत और शान्तप्रिय व्यवहारसे उन लोगोंके यथायोग्य हो कर राज्य करने लगे। इसके बाद ईसा जन्मसे पांच सौ वर्ष पहले तक तिब्बतका और कोई इतिहास जाना नहीं जाता और न तो किसी प्रकारका सुना जाता है। ई० सन्‌से पूर्व थोड़ी शताब्दीका विवरण पढ़नेसे मालूम होता है, कि रूपति वंश ध्वंस होने पर तिब्बत कई एक छोटे छोटे भागोंमें विभक्त हो गया।

भोट-पण्डित बुमानकी गणनाके अनुसार बुद्ध निर्वाणके ४१० वर्ष बाद अर्थात् ११६ ई०की पहले भारतवर्षसे तिब्बतके प्रथम राजा गञ्-थि तनम्पोने जन्म लिया। उनका भारतीय नाम क्या था, वह तिब्बती इतिहासमें नहीं लिखा है। उनके पिता प्रसेनजित्‌ कोशल देशके राजा थे। प्रसेनजित्‌के पञ्चम पुत्रने एक अद्भुत आकारमें जन्म ग्रहण किया। उसकी आंखें उसका माथ यव, भौंह लाल नीलवर्ण, दांत धवल समान और उंगलियां हंसके पावोंकी नाईं चमड़ेसे संयुक्त थीं। जन्मोपरान्त शिशुके सभी दांतोंका पूर्ण विकास हो गया था, और वे शंखके जैसा सफेद दीख पड़ते थे। प्रसेनजित्‌ने इस पुत्रको कुलक्षण समझ कर उसे तांबेके बरतनमें रख गङ्गामें बहा दिया। एक कृषकने उसे निकाल कर प्रतिपालन किया। वह कृषक भोलाभाला मनुष्य था, अतः उसने यह पुत्र उसके औरससे उत्पन्न हुआ है ऐसा कभी भी प्रचार न किया, वरन्‌ वह उसे राजकुमार कहा करता था। जब लड़का बड़ा हुआ तब उसने अपना जन्मवृत्तान्त सुन मन ही मन बहुत क्षुब्ध हो प्रतिज्ञा की, "राजपुत्र होकर मैंने जन्म लिया है, किन्तु अदृष्ट दोषसे कृषकके घरमें कृषक-वृत्तिसे समय व्यतीत करता हूं, इससे मरना ही अच्छा है। यदि राजा हो सकूं तभी मैं अपना जीवन रख सकता हूं, अन्यथा इस कष्टदायक जीवनको किसी हालतसे रख नहीं सकता।" कुछ दिन बाद वह बालक प्रतिपालकके घर और जन्मभूमिको छोड़ कर चुपके जङ्गलमें भाग गया। जङ्गली फलसे जीवन धारण कर वह लड़का कुछ दिन पीछे हिमालय पर्वतको पार कर उससे और भी उत्तरकी ओर आने

और पात्र ) भरे थे। इन्होंने ही इस तरह तिब्बतके राजाओंमें सबसे पहले देव प्रसाद प्राप्त किया तथा तिब्बती लोगोंसे देवसम्मान पाया है। एक समय राजा मन्त्रीके साथ इन द्रव्योंकी आलोचना कर रहे थे, इतनेमें आकाशसे देववाणी हुई, कि उनसे निम्न चौथे पुरुषके बाद पाँचवें राजाके समय इन समस्त विषयोंका अर्थ प्रकाशित होगा। इस पर राजाने यत्नपूर्वक उन्हें सं-बन-पो ( अपरिज्ञात द्रव्य ) नाम देकर राज-प्रासादमें रख दिया और उसी दिनसे वे प्रतिदिन उनकी पूजा करने लगे। ५६१ ई०को १२० वर्षकी अवस्थामें उनकी मृत्यु हुई। इनके प्रपौत्र जन्मके ही अंधे थे, किन्तु कोई उत्तराधिकारी न रहनेके कारण अनेक तर्कवितर्कके बाद अन्ध राजकुमार ही राजसिंहासन पर बैठे। इनके अभिषेकके समय उन समस्त देवदत्त द्रव्योंकी पूजा करनेसे उनका अन्धत्व दूर हो गया। आंखके खुलते समय सबसे पहले इन्हें मालूम पड़ा, कि लग्नि पर्वत पर एक भेंड़ भागा जा रहा है। इसी कारण इनका नाम तग्नि नन सिग रखा गया। इनके बाद इनके पुत्र नम-रि-स्त्रोन तसन राजा हुए। उनके राजत्व कालमें तिब्बती लोगोंने चीनसे चिकित्साशास्त्र और अङ्कशास्त्र पहले पहल सीखा। इस समय पशुपालन और गोधनका इतना आदर था और अधिकता भी इतनी थी, कि राजाने अपना राजप्रासाद बनाते समय गाय और चमरीके दूधसे सभी ममाला भिंगो दिया था। इन्होंने ( ल्हासाके निकटवर्ती २० मील विस्तृत ) व्रगसुम-दिनम नामक झदके किनारे एक सुन्दर द्रुतगामी और बलशाली घोड़ा पाया। यह घोड़ा उनका बहुत प्यारा था और इसका नाम दोवंचं रखा गया। एक दिन इस घोड़े पर सवार हो एक दुर्दान्त चमरीका शिकार कर लौटते समय राजाने विख्यात च्यम गि छ नामक लवण क्षेत्रका सबसे पहले आविष्कार किया। ६३० ई०में इनकी मृत्यु होने पर इनका पुत्र सुविख्यात गम्रुतकर्मा स्रोन-तुसन-गम्पो राजा हुए। इनके समय तिब्बतमें एक नया युग आविर्भूत हुआ।

स्रोन-तुसन-गम्पोने ६००से ६१७ ई०के मध्य जन्म ग्रहण किया था। इनके सिर पर एक उभड़ा हुआ छोटा चिह्न था, जिसे लोग अमिताभ बुद्धकी मूर्त्तिका चिह्न अनुमान करते थे। यह चिह्न बहुत साफ साफ दीखता तथा उससे ज्योति भी निकलती थी, इसी कारण राजा उसे एक लाल साटनकी टोपीसे सदा ढके रहते थे। तेरह वर्षकी अवस्थामें राजसिंहासन पर बैठे। इनके राजत्वकालमें अनेक पर्वतगुहा और पर्वतके नाना स्थानोंमें अवलोकितेश्वर, तारा, हयग्रीव प्रभृति देवताओंकी स्वयम्भू मूर्त्तियां आविष्कृत हुईं। इनके अलावा बहुतसे उत्कीर्ण शिलालिपि भी पाये गये, जिनमें 'ओं मणिपद्मे हुं' यह षडक्षर मन्त्र भी खोदा हुआ था। राजा उक्त देवमूर्त्तियोंका दर्शन कर अपने हाथसे पूजन करते थे। अभी जिस जगह पोताला प्रासाद अवस्थित है, उस जगह राजाने लो-तुनका एक प्रासाद निर्माण किया। ये बहुतसे मन्त्रतन्त्र थे और विद्याबलसे इन्होंने अनेक भूत-प्रेतोंको वश कर उनका एक मन्त्रतन्त्र बना लिया था। ज्ञान और बलवीर्यसे राजाने अधिक प्रसिद्धि पाई थी। प्रतिवेशी राजगण इन्हें बहुमूल्य उपहार भेजते थे। राजा भी उन लोगोंकी सभामें दूत प्रेरण करते। इनके राज्यकालके पहले भी तिब्बतमें कोई लिखन-प्रणाली-सम्बलित भाषा नहीं थी, किन्तु राजा विदेशी राजाओंको उन्हींके देशोंकी भाषामें पत्रादि लिख कर मित्रता रखते थे। संस्कृत, चीन और नेवारी (नेपालकी) भाषामें उनका पूरा प्रवेश था। राजाने आस पासके कई एक प्रदेशोंको लड़ाईमें जीत कर अपने राज्यमें मिला लिया। अन्तमें वे लड़ाईकी ओरसे ध्यान हटाकर धर्मोन्नतिकी ओर विशेष ध्यान रखने लगे।

राजा स्वयं बौद्धप्रिय और भक्त थे। वे स्वराज्यमें बौद्धधर्म प्रचारके लिये विशेष यत्नवान् हुए। उन्होंने देखा, कि लेखनप्रणालीविशिष्ट भाषाके बिना धर्म प्रचारकी सुविधा नहीं हो सकती तथा देश शासनके लिये राजविधि भी प्रचारित नहीं हो सकती है। यह स्थिर कर उन्होंने अनुके पुत्र थोन्-मि-सम्भोटको १६ सहचरोंके साथ भारतवर्षमें संस्कृत भाषा और बौद्धधर्म-शास्त्र सीखनेके लिए भेजा। राजाने उन लोगोंको संस्कृत अक्षरके आधार पर तिब्बतीय भाषाके उच्चारणके अनुसार उस भाषाके लिए उपयुक्त वर्ण निकालनेकी चेष्टा करनेको कहा।

मृत्यु हो गई। अतः स्त्रोन तुमन पुनः राजदण्ड धारण करनेको बाध्य हुए। शेषावस्थामें उन्होंने अपना समय केवल शास्त्रचर्चा, धर्मचिन्ता और मन्दिर प्रतिष्ठामें बिताया। बुढ़ापेमें यथासमय वे अमिताभके धर्मकार्यमें संयुक्त हुए। उनकी दो प्रधान स्त्रियां भी तुषित लोकमें जा कर उनके साथ मिलीं। इस लोकको छोड़नेके पहले राजा हयग्रीव और यमपूजाविधि प्रचार कर आये।

उनके बाद मन-स्त्रोन् मन तुमन राजा हुए। इधर चीनराजने देवावतार भोटराजका मृत्यु सम्वाद पाकर तिब्बत पर अधिकार करनेके लिये बहुतसी सेनाएँ भेजीं। लासाके निकट घमसान युद्ध हुआ। युद्धमें चीन-सैन्य परास्त हुई। तिब्बतीय सेनाने भी चीन राज्य पर आक्रमण करनेके लिये शत्रुओंका पीछा किया था। किन्तु इस बार वे चीनासे सम्पूर्ण रूपसे पराजित हुए। इस युद्धमें वृद्ध सेनापति गरने प्राणत्याग किया।

चीनाने आकर लासा नगरी पर आक्रमण किया। तिब्बती लोगोंने बहुत कष्टसे चीन राज-नन्दिनीसे लाई हुई सोनेकी शाक्यमूर्त्तिको छिपा रखा।

चीनाने राजभवन जला डाला। अक्षोभ्य मूर्त्ति भी वे अपने साथ लेते आते थे, किन्तु बहुत भारी होनेके कारण एक दिनके पथ पर ला उसे वहीं छोड़ कर चले गये।

२७ वर्षकी अवस्थामें मनस्त्रोनकी मृत्यु हुई। पीछे उनका छोटा लड़का दु-स्त्रोन्-मनपो राज्यसिंहासन पर बैठा। दु-स्रोनके राज्य कालमें ७ महावीर तिब्बतमें आविर्भूत हुए थे।

दु-स्त्रोनके पीछे उनके पुत्र मेग-अगत्सोम राजा हुए। उन्होंने अपने प्रपितामह स्त्रोनसनका लिखा हुआ एक ताम्रानुशासन पाया था। उसके पढ़नेसे वे जान गये, कि उन्हींके समयमें तिब्बतमें बौद्धधर्म समधिक प्रबल होगा। अभी उस अनुशासन-वाक्यको सुसिद्ध करनेके लिये उन्होंने कैलासवासी भारतीय पण्डित बुद्धगुह्य और बुद्धशान्तिको बुला भेजा। दोनों पण्डितोंने आनेसे अस्वीकार किया, किन्तु जो दूत उन्हें बुलाने गये थे वे पांच भाग महायान-सूत्रान्त कण्ठस्थ कर आये। पीछे उन्होंने ही उसे तिब्बती भाषामें प्रचार किया। राजाने पांच बड़े बड़े मन्दिर निर्माण कर उनके प्रत्येकमें एक भाग करके महायानसूत्रान्त रखा। इसके सिवा उन्हींके यत्नसे सेरढ़ोड तम्प प्रभृति कई एक शास्त्र अनुवादित हुए। उस समय भी तिब्बतमें कोई संन्यासाश्रम ग्रहण नहीं करता था। वे भिक्षुसङ्घ स्थापन करनेके लिये नेपाल (लियुल) से बहुतसे बौद्धसंन्यासीको लाये थे। उन्होंने एक अत्यन्त वृहत् वैदुर्य्यमणिको पाया था। प्रवाद है, कि उस तरहका बड़ा वैदुर्य्य और किसीके पास न था। उन्होंने जन-राजकुमारी चि-तसुकके साथ विवाह किया। उस रानीसे उनके जोनतसा लापोन नामक एक अत्यन्त रूपवान् पुत्र उत्पन्न हुआ। राजाने उस पुत्रके विवाहके लिये अपने राज्यके चारों तरफ एक रूपवती कन्या ढूंढनेको आदमी भेजा, किन्तु उपयुक्त कन्या कहीं भी न मिली। अन्तमें चीनसम्राट् वैकुनके निकट दूत भेजा गया। उनकी कन्या काइम ग्न सङ्गामान्या सुन्दरी थी। राजकुमारीने भी तिब्बतके राजकुमारके अनुपमरूपकी कथा सुन उनसे विवाह करनेकी इच्छा प्रगट की। बाद वह पिताकी आज्ञा ले तिब्बतको चली। किन्तु तिब्बत पहुंचनेके पहले ही तिब्बतके किसी सामन्तने विश्वासघातकतासे राजकुमारको मार डाला था। राजा अगतसोमने शोकसे यह निदारुण सम्वाद चीन राजकुमारीको कहला भेजा। यह सुन कर राजकुमारीको शोक-सीमा न रही और वह फिर चीन देशको न लौटी। तिब्बतका तुषार राज्य और शाक्यमूर्त्ति देखनेके लिये वह यहीं ठहर गई। भोटराजने उस कन्याका खूब सत्कार किया। इसी राजकुमारीके यत्नसे ही तीन वर्षके बाद पुनः अक्षोभ्य मूर्त्ति निकाली गई।

उस चीनकुमारीके रूप पर भोटराज भी मोहित हो गये। उन्होंने उससे विवाह करनेकी इच्छा प्रगट की। पहले तो चीन राजकुमारी सहमत न हुई, लेकिन पीछे न मालूम क्या सोच कर राजासे विवाह करनेको राजी हो गई। इस तरह पुत्रकी जगह पिताने चीनराजकुमारीका पाणि ग्रहण किया।

नई रानीसे थि-स्त्रोन दे-तसन नामक एक पुत्र उत्पन्न हुआ। सभी इस राजकुमारको मञ्जुश्रीका अवतार मानने लगे। तिब्बतके इतिहासमें इन्होंने विशेष

८४५ से ८६० ई०के मध्य रल-पचनका जन्म हुआ। इनके समयमें तिब्बती भाषाका एक युगान्तर उपस्थित हुआ। इन्होंने मगध, उज्जयिनी, नेपाल, चीन प्रभृति नाना स्थानोंमें लोगोंको भेज कर असंख्य बौद्धधर्म ग्रन्थ संग्रह किये। तिब्बती भाषामें उन समस्त पुस्तकोंको अनुवाद कर प्रकाश करनेके लिये उन्होंने भारतवर्षसे तत्कालीन विख्यात बौद्ध पण्डित जिनमित्र, सुरेन्द्रबोधि, शिलेन्द्रबोधि, दानशील और बोधिमित्रको बुलाया। पहले जिस अनुवादमें भ्रम था और जो असम्पूर्ण था, उसीका संशोधन करनेके लिये रत्नरचित, मञ्जुघोषवर्मा, धर्मरचित, जिनसेन, रत्नेन्द्रशील, जयरचित, कव-पलतसेग, चोटस्यल-तपन प्रभृति पण्डित नियुक्त हुए थे। व्यवसायियोंको सुविधाके लिये राजा रल-पचनने चीन देशकी तौल और मापका अपने राज्यमें प्रचार कर दिया। भारतीय बौद्ध याजकगण जिस तरह विधि और रीतिनीतिका पालन करते थे, उन्होंने यहांके याजकोंमें भी वैसे ही नियम प्रचलित किये। वे जानते थे, कि याजकोंके ही हाथमें धर्म शासन है। इसीसे वे उपयुक्त मनुष्योंको देख कर उन्हें याजक बनाने लगे।

इन्हींके समयमें चीन और तिब्बतमें विवाद छिड़ा था। चीन पर आक्रमण करनेके लिये राजा रल-पचनने बहुतसी सेनायें भेजीं। चीन और तिब्बतके युद्धमें रक्त की नदी बह चली थी। दोनों देशके ज्ञानियोंने इस अनर्थकर रक्त-पातके निवारणके लिये खूब चेष्टा की। उन्हींके यत्नसे लड़ाई रुक गई और सन्धि भी हुई। इस समय गुङ्गुमेरु नामक स्थानमें एक पत्थरका स्तम्भ गाड़ कर दोनों राज्यकी सीमा निर्दिष्ट हुई। एक प्रस्तर स्तम्भमें वह सन्धि-पत्र खोदा गया था।

रलपचनके समय तिब्बतमें अनेक सुनियम प्रचलित हुए थे। इस समय संन्यासी और याजकमण्डलीके प्रति राजाका विशेष लक्ष्य था, जिससे कि वे शास्त्रविधि लङ्घन न कर सकें। अन्तमें किसी दुष्टने गला घोंट कर राजाके प्राण लेलिये। ८०८ से ८१४ ई०के मध्य राजाके भाई लन्दर्मकी उत्तेजनासे यह दुर्घटना घटी थी।

अब दुष्ट लन्दर्म राजा बन बैठे। उनके समान बौद्ध विद्वेषी राजा और कोई देखे नहीं गये थे। वे सदा घूम कर कहा करते थे कि बुद्धकी प्रधानता होनेसे उनके असत्य उपदेशमें आ कर ही भारत और चीनके मनुष्योंने अपनी सुख शान्ति खो दी है। बौद्ध पण्डित उनके दौरात्म्यसे देश छोड़ कर भग चले। लन्दर्मने किसी श्रमणको तो गृहस्थ बनाया और किसीको उनके वास्ते पशु शिकार कर लाने वनको भेजा। जहां जितने बौद्ध ग्रन्थ पाये गये, वे जला और फाड़ दिये गये। कितने बौद्ध मन्दिर उनके आदेशसे विध्वस्त हुए। जिस मन्दिरको तोड़नेकी सुविधा न थी, उसके सामने दीवार खड़ा कर उसका दरवाजा बन्द कर दिया गया। उनके मन्त्री और खुशामदी टट्टुओंने फिर दीवारमें बहुतसी बुरी तसवीरें अङ्कित कर दीं। ये सब अत्याचार धार्मिक तिब्बतवासियोंको असह्य मालूम पड़ने लगे। लहलुन पल पल-दोर्जे नामक एक साधु पापिष्ठ राजाके हाथसे धार्मिकोंको बचानेके लिये एक दिन रणनृत्य करते करते राजाके निकट जा पहुंचे और एक तीक्ष्ण शर द्वारा उन्हें विद्धकर वहांसे बहुत शीघ्र चम्पत हो गये। उस शराघातसे ही राजाकी प्राणवायु उड़ गई। उनके साथ साथ तिब्बतीय राजाओंका एकाधिपत्य भी जाता रहा।

लन्दर्मके दो रानियां थीं। छोटी रानी गर्भवती थी। इससे बड़ी रानीको बहुत ईर्षा हुई। उन्होंने भी गर्भ होनेका एक ढोंग रचा। यथा समय छोटी रानीके एक पुत्र-रत्न उत्पन्न हुआ, जिसका नाम नम-दे होद-सुन रखा गया। बड़ी रानीने उसका वध अथवा हरण करनेकी चेष्टा की थी, किन्तु उस नवजात शिशुके निकट एक जलती हुई बत्ती रहनेके कारण उनका उद्देश्य सफल न हुआ। इससे बड़ी रानी और भी क्षुब्ध हो गई और उसी समय उन्होंने बदला लेनेके लिये एक गरीब लड़केको ला कर उसे अपने पुत्रसा प्रचार किया। बड़ी रानीसे सभी भय खाते थे, इस कारण किसीके सन्देह होने पर भी वे उस पुत्रके विषयमें कोई बात नहीं छिड़ते थे। उस बालकका नाम यिदे-युमतेन पड़ा।

पहले बौद्ध मन्त्रिगण ही राज्यशासन करते रहे। उन्होंने पुनः सभी बौद्धकीर्त्तियोंको स्थापन करनेकी यथेष्ट चेष्टा की थी। लन्दर्मके दौरात्म्यसे जो सब मन्दिर अङ्गहीन हो गये थे, मन्त्रिगण उनका संस्कार कराने लगे।

स्वर्णादि बहुमूल्य उपहार दिये और पोछे तिब्बतमें बौद्ध धर्मका प्रचार, यो वृद्धि, ध्वंस और पुनः प्रचारकी चेष्टा का सारा विवरण उनसे कह सुनाया। कातर हृदयसे उन्होंने यह भी कहा, "अभी आपके सिवा और कोई दूसरा मनुष्य नजरमें नहीं आता जो तिब्बतको इस धर्म विप्लवसे उद्धार कर सके, अतः आपको एक बार तिब्बत आनेका कष्ट दिया जाता है।"

लोचव और उनके अनुयायी पण्डित अतिश का शिष्यत्व ग्रहण कर उनको सम्मति पानेके लिए दासकी नाईं सेवा करने लगे। अन्तमें अतिश तारादेवोकी आकाशवाणी-से तिब्बत जानेको राजी हुए। वे तिब्बतका बहुत उपकार और एक महासाधक (उपासक) का विशेष सहायता करेंगे, इस प्रकारकी आकाशवाणी होनेसे उन्होंने ५८ वर्षकी अवस्थामें १०४२ ई०को अपने प्राणको उपेक्षा करके विक्रमशीलके सङ्घारामका परित्याग कर तिब्बतमें प्रस्थान किया। नह-रि प्रदेशके थोलिङ्ग सङ्घाराममें अतिश रहते थे। उन्होंने राजाको तन्त्रसूत्र सिखाया, वाद उ और तसन प्रदेशमें धर्म प्रचार किया। उन्होंने कई एक शास्त्र ग्रन्थ प्रणयन किये, जिनमेंसे लमदोन (सत्यपथ-प्रदीप) प्रधान है। ७५ वर्षकी अवस्थामें १०५५ ई०को अतिशको मृत्यु हुई। छोट-दे के पुत्र अत्सेटके राजत्व कालमें अतिशने उ, तसन और खम प्रदेशोंके समस्त लामा और श्रमणको एकत्र कर कालगणनाके नूतन नियमका प्रचार किया। उत्तर भारतके मध्यम प्रदेशमें षष्टि-संवत्सरको वर्षचक्रकी गणनाके जो नियम अतिशने पाये थे, वे ही इस समय प्रचारित किये गये। तिब्बती लोगोंने इसका नाम रब-जून रखा। १२०५ ई० तक अतिशके मतसे हो शिक्षा दो गई थो। इस समय विख्यात लोचवने बहुतसे संस्कृत ग्रन्थ तिब्बतोय भाषामें अनूदित किये। तेरहवीं शताब्दीमें पण्डित सर्प, मिल-गोनपो, काश्मोरीय पण्डित शाक्यश्री और अन्यान्य भारतोय पण्डितोंने तिब्बतमें बौद्ध धर्मप्रचारके लिए अशेष सहायता को। तसेदसे निम्न नवम पुरुषमें राजा तग-प-देके* राजत्वकालमें मैत्रेय बुद्धको एक प्रतिमा बनाई गई जिसमें १२००० टोलपद (अर्थात् १५ लाख रुपये) खर्च हुए थे। उन्होंने मञ्जुश्री देवको एक प्रतिमा बनवाई थी जिसमें ७ म्रे अर्थात् एक मन सोना लगा था। इनके पुत्र असोदे पिताको अपेक्षा भक्तिमान् थे और प्रतिवर्ष बुद्धगयाके विश्रामस्थ ( दोर्जे-टन ) नामक बौद्धपोठमें पूजा भेजते थे। इस प्रथाको इन्होंने अपने जोवन काल तक जारी रखा था। इनके पौत्र अननमल्लने 'कह ग्यु र' नामक धर्मशास्त्रको सम्पूर्ण रूपसे सोनेके अक्षरोंमें लिखवाया था। अननमल्लके पुत्र रिहुमल्लने लासा नगरमें बहुत खर्च करके बुद्धमूर्त्तिको प्रतिष्ठा को, तथा उनके मन्दिरके गुम्बजको स्वर्णमण्डित करा दिया था। रिहुमल्लके पुत्र सङ्-ह-मल शाक्य-प लामाओंसे बौद्धधर्ममें दीक्षित हो राज सिंहासन पर बैठे। इस वंशके अन्तिम राजा अपुत्रक थे। उन्होंने पर-तब-मलके आत्मोय सो-नम-दे का नाम पुण्यमल रख कर राजगद्दो पर बिठाया।

बाद तसेग-प राजाके पुत्र पलदेके वंशधरोंने गुणथन्, लुग्यवल, चित-प, लहतसे, ननलुन और तसकोर प्रदेशों में छोटा छोटा राज्य स्थापन कर वहां राज्य किया। कि-दे के वंशधरोंने सु, जन, तनग, य-रु-लग और ग्यल-तसे जिलोंमें छोटा छोटा राज्य बसाया। छोदके चार पुत्र थे—फवदेसे, थिदे, थिकुन और नग-प। प्रथम और

---

* तसेदकी वंशावली —

(१) तसेद
|
(२) परदे
|
(३) दाशि दे (१म)
|
(४) भदे
|
(५) नागदेव
|
(६) तसल-फ्युग
|
(७) कशि-दे (२य)
|
(८) प्राग-तसन-दे
|
(९) तग-प-दे
|
(१०) असो-दे
|
(११) जे-दर-मल (१म)
|
(१२) अनन मल
|
(१३) रिहु-मल
|
(१४) संग-ह-मल
|
(१५) जे-दर मल (२य
|
(१६) अ-जिन-मल
|
(१७) कलश-मल
|
(१८) पर-तब-मल
|
इसके बाद वंशलोप।

मनुष्योंसे भर जाता है। संध्याके बाद हो अरुणाचलेश्वर और अपीतकुचाम्बल देवोकी उत्सवमूर्त्ति नाना मणिमुक्ताके अलङ्कारसे भूषित कर कंधे पर मण्डप स्थानमें लाई जातो है। मूलस्थानसे घृतपूत कपूरका प्रकाश कपड़ेसे ढाक कर प्राङ्गणके मध्यस्थलमें लाया जाता है। उसी समय एक प्रकारको आतशबाजो होती है और तब कपूरके प्रकाशका आवरण अलग किया जाता है। आतशबाजोके ऊपर जाने पर अरुणाचलका सर्वोच्चशृङ्ग प्रकाशमय हो जाता है। वहाँ एक कुण्ड है जिसे स्थलपुराणके मतसे भगवतोकी तपस्याका अग्नि-कुण्ड कहते हैं। इस कुण्डमें पहलेसे घो, नया कपड़ा और कपुर इत्यादि दिये जाते हैं और वहां एक मनुष्य रोशनो ले कर हमेशा खड़ा रहता है। मन्दिर-प्राङ्गणसे आतशबाजो ऊपर उठने पर हो उस कुण्डमें आग उत्पन्न हो जातो है और यह प्रकाश बहुत दूरसे देखनेमें आता है। यहांके बहुतसे लोग इस दिन उपवासी रहते और प्रकाशको देख जलग्रहण करते हैं। इस मन्दिरका खर्च निभानेके लिये वृटिश-सरकार प्रति वर्ष ८ हजार रुपये देती है। मन्दिरके अभिभावक 'धर्म-कर्त्ता' नामसे पुकारे जाते हैं। प्रवाद है, कि गौतम मुनिने यहां तपस्या की थो। वे चिरजोवी हैं, अभो भी हर एक रातको वे अरुणाचलेश्वरको पूजा कर जाते हैं।

२०से ४० तक ब्राह्मणकुमार यहां वेद अध्ययन कर सकते हैं। नित्य प्रति जो नियमित भोग चढ़ाया जाता है, उसे अभ्यागत ब्राह्मण और पूजक लोग पाते हैं। दाक्षिणात्यके नियमानुसार इस मन्दिरमें भी देवनर्त्तको हैं जिनको संख्या लगभग ५० है।

यहां बहुतसे धर्मक्षेत्र हैं, जहां ब्राह्मण यात्री तीन दिन तक बिना खर्चके भोजन पाते हैं। शूद्र जातिके लिये पृथक् धर्मशाला भो है जहां वे केवल रह सकते हैं, किन्तु भोजन नहीं मिलता। रसोई करनेके लिये स्वतन्त्र घर हैं।

इस देशके नटकोटा शेठो प्रधान धनो हैं। उन्होंने अनेक स्थानके अनेक देवालय और यात्रियोंके सुविधाके लिये बहुतसे छत्र बनवा दिये हैं।

तिरुभुवत्तुर—दक्षिण-आर्काट जिलेके विल्वपुरम् शहरसे ३ कोस पूर्वमें अवस्थित एक स्थान। यहां एक प्राचीन शिवमन्दिर है, जिसमें बहुतसे शिलालेख देखे जाते हैं।

तिरुवयार (तिरुवाडी)—मन्द्राजके अन्तर्गत तञ्जोर तालुक और जिलेका एक शहर। यह अक्षा० १०° ५३' उ० और देशा० ७९° ६' पू०में तञ्जोर शहरसे ६ मोल उत्तर कावेरी नदीके किनारे अवस्थित है। लोकसंख्या प्रायः ७८२१ है। तञ्जोरके प्रथम आक्रमणके समय शिवाजोने यहां स्कन्धावार स्थापित किया था। यहां पत्थरका एक प्राचीन शिवमन्दिर है। मंदिर देखनेमें सुंदर और कारुकार्य-विशिष्ट है। इसकी गिनती प्रधान तीर्थोंमें की गई है। उत्सवके समय हजारों यात्री एकत्रित होते हैं। उत्सवका नाम सरथस्नान है। इस स्थानके देवताका नाम तिरुनन्दि वा त्रिनंदिकेश्वर है। एक तो उत्सव, दूसरे पञ्चनाथी नामकी पुष्करणीमें स्नान करनेके लिये यात्रियोंकी संख्या और भी बढ़ जाती है। यात्री बहुत दूर दूर देशोंसे आया करते हैं। दशहराके दिन गङ्गास्नान करनेमें जो फल मिलता है, वही फल पञ्चनाथीमें भी स्नान करनेका है। शिवमंदिरके प्राङ्गणमें यह पुण्य सरसी अवस्थित है। कहते हैं न्यायमिश्र नामक किसी ऋषिने यहां स्वयम्भू शिवलिङ्गकी तपस्या की थी। तपस्यासे सन्तुष्ट हो कर शिवजीने उनसे कहा, 'लिङ्गमूर्त्तिके समीप उत्तरकी ओर तीन गोष्पद चिह्न हैं। उन्हींको खोदनेसे आपकी मनस्कामना पूरी होगी।' तदनुसार ऋषिने जब उन्हें खोदा, तो पहलेमें ईंटोंका, दूसरेमें चूना सुरखीका और तीसरेमें सोनेका ढेर मिला। बाद ऋषिने उसी सामानोंसे स्वयम्भू लिङ्गके ऊपर वर्त्तमान मन्दिर बनवाया। सरथस्नानके विषयमें प्रवाद है, कि त्रिशूली नामके कोई ब्राह्मण थे। शैशवकालमें जब वे जङ्गलमें खेल रहे थे, एक ऋषिकी दृष्टि उन पर पड़ गई। कौतुक करनेके लिये बालक त्रिशूलीने ऋषिके भिक्षापात्रमें अर्थदानके बहाने एक लोष्ट्र डाल दिया। ऋषि बिना कुछ कहे चल दिये। वयःप्राप्त होने पर त्रिशूली इस सामान्य घटनाको भूल गये। क्रमशः विवाहादि कर संसारधर्ममें प्रवृत्त हुए। बहुत दिन बीत गये, पर उनके एक भी सन्तान न हुई। अतः वे बहुत दुःखित हो नाना धर्मानुष्ठान और व्रतनियमादि करने लगे। एक

तिरुवल्ल—उत्तर-आर्काट जिलेके वेल्लुर शहरसे ५ कोस उत्तर-पूर्वमें अवस्थित एक ग्राम और रेलवे स्टेशन। यहांके विश्वनाथेश्वर स्वामीका मन्दिर अत्यन्त बड़ा है। उसकी दीवार पर बहुतसे अस्पष्ट शिलालेख खुदे हुए हैं।

तिरुवल्लुवर—एक प्रसिद्ध तामिल कवि और दार्शनिक त्रिवल्लूवर देखो।

तिरुवाङ्कोड़—मन्द्राज प्रदेशके त्रिवाङ्कुड़ राज्यका एक ग्राम। यह अक्षा० ८° १५´ उ० और देशा० ७७° १८´ पू० त्रिवन्द्रम् शहरसे २४ मील दक्षिण-पूर्वमें अवस्थित है। यहांको जनसंख्या १८३८ है। यह त्रिवाङ्कुड राज्यको प्राचीन राजधानी है। यहां एक प्राचीन शिवमन्दिर है जिसमें बहुतसे शिलालेख भी खुदे हुए हैं। त्रिवाकड देखो।

तिरुवालूर—१ मन्द्राज प्रदेशके तञ्जोर जिलेके अन्तर्गत नागपट्टन तालुकका एक शहर। यह अक्षा० १०° ४६´ उ० और देशा० ७९° ३९´ पू०में तञ्जोर-नागपट्टन रेलपथ पर अवस्थित है। यहांकी लोकसंख्या प्रायः १५४३६ है। यहां डिपुटी तहसीलदार और जिलेके मुनसिफ रहते हैं। यहां चावलकी कल, हाई-स्कूल तथा बहुतसे प्राचीन देव-मन्दिर हैं।

२ चेङ्गलपट्ट जिलेमें और एक विष्णुधाम है, वह भी तिरुवल्लूर नामसे प्रसिद्ध है। यह मन्द्राजसे १३ कोसकी दूरी पर अवस्थित है। यहांकी लोकसंख्या प्रायः पाँच हजारसे अधिक नहीं होगी। यहां एक रेल-स्टेशन भी है। यहांकी विष्णुमूर्त्ति देखनेके लिये दूर दूरके मनुष्य आते हैं। यहां हृत्तापनाशिनी नामका एक तीर्थ है। प्रवाद है, कि शालिहोत्रज ऋषिने बहुत समय तक इस हृत्तापनाशिनीके किनारे कठोर तपस्या की थी। तपस्यासे सन्तुष्ट होकर विष्णुने उन्हें दर्शन दिया। ऋषिने वर मांगा कि इस सरोवरमें स्नान करनेसे महा-पापीका भी पाप दूर हो। विष्णु उनके मस्तक पर हाथ रख 'ऐसा ही होगा' कह कर अन्तर्द्धान हो गये। तभीसे यह तीर्थ हृत्तापनाशिनी नामसे प्रसिद्ध है। यहांकी अनन्तशायी चतुर्भुज विष्णुमूर्त्तिका एक हाथ शालि-होत्रज ऋषिके मस्तक पर रखा हुआ दीख पड़ता है। एक मन्दिरमें कनकवल्ली देवी विराजमान है। कहा जाता है कि यह मूर्त्ति स्वर्ण सीताके अनुरूप है। यहां भी कई एक शिलालेख देखे जाते हैं।

तिरूर—मन्द्राजके मलवार जिलेके अन्तर्गत पोनाई तालुकका एक ग्राम। यह अक्षा० १०° ५३´ उ० और देशा० ७५° ५६´ पू०में अवस्थित है। लोकसंख्या लगभग ४४४४ है। यह एक रेलवेष्टेशन है।

तिरूरङ्गाडी—मन्द्राजके मलवार जिलेके अन्तर्गत अर्णाड तालुकका एक शहर। यह अक्षा० ११° २´ उ० और देशा० ७५° ५६´ पू०में अवस्थित है। लोकसंख्या प्रायः ५४०० है। यहां डिपुटी-तहसीलदार और सहकारी मजिष्ट्रेटकी अदालत तथा प्रसिद्ध माविल्ल फकीर तारामल टङ्गलकी एक समाधि है। मछली, सुपारी और नारियल यहांका वाणिज्यद्रव्य है।

तिरैंदा (हिं० पु०) समुद्रमें तैरता हुआ पीपा। समुद्रका पानी जहां छिछला रहता है वहीं पर संकेतके लिये यह रखा जाता। २ मछली मारनेकी वंसीमें बंधी हुई पांच छः अंगुलकी लकड़ी। यह लकड़ी पानीमें तैरती रहती है और इसके डूबनेसे मछलीके फंसनेका पता लगता है।

तिरे (हिं० पु०) फीलवानोंका एक शब्द। जिसे वे बहाते हुए हाथियोंको लिटानेसे प्रयोग करते हैं।

तिरोअह्न (सं० वि०) अहनि भवं अह्नः भवेच्छन्द-सीतियत्। तिरोहितोऽह्नः। एक दिनसे अधिकका।

तिरोगत (सं० वि०) अदृश्य, गायब।

तिरोजन (सं० अव्य०) मनुष्यसे पृथक्।

तिरोध (सं० स्त्री०) तिरस्-धा-क्विप्। अन्तर्धान, अदर्शन।

तिरोधातव्य (सं० वि०) तिरस-धा-तव्य। आच्छादन-योग्य, ढाकने लायक।

तिरोधान (सं० क्ली०) तिरस् धा-भावे ल्युट्। अन्तर्धान, अदर्शन, गोपन।

तिरोधायक (सं० पु०) गुप्त करनेवाला, छिपानेवाला। आड़ करनेवाला।

तिरोभवित्व (सं० त्रि०) तिरस् भू-त्वच्। १ तिरोभाव, अन्तर्द्धान। २ गुप्तभाव, गोपन, छिपाव।

तिरोभाव (सं० पु०) तिरस् भू-भावे घञ्। १ अन्तर्धान,

मेढक, (जलचर—) मकरादि जन्तु; (नभचर—) गोध, बगला, मोर, हंस, कौवा, पेचक इत्यादि।

तिर्यग (सं० पु०) तिर्यग ग, कुटिलगामी पशुपनशादि, वे पशुपची जिनको चाल टेढ़ी हो।

तिर्यगतिक्रम (सं० पु०) जैनमतानुसार दिग्व्रतके पांच अतीचारोंमेंसे तीसरा अतीचार। पर्वतादिकी गुफाओं तथा सुरंग आदिमें टेढ़ा जाना, जिससे व्रतमें दोष लगे, तिर्यक्-अतिक्रम कहलाता है। (तत्त्वार्थसूत्र ७।३०)

तिर्यगन्तर (सं० क्ली०) दो द्रव्योंके मध्यस्थानका परिमाण।

तिर्यगयन (सं० क्ली०) तिरश्चां अयनं, ६ तत्। १ पशुपक्षियोंकी गति तिर्यक् अयनं कर्मधा०। २ वक्रगति, टेढ़ी चाल।

तिर्यगागत (सं० त्रि०) तिर्यक् वक्रभावेन आगतः। जो वक्रभावसे आता हो।

तिर्यगीक्ष (सं० त्रि०) तिर्यक् ईक्ष-अच्। वक्रभावसे देखना, जो तिरछी नजरसे देखता हो।

तिर्यगीश (सं० पु० कृष्णका एक नाम।

तिर्यगेकादश—जैनमतानुसार ग्यारह तिर्यक् प्रकृतियोंका नाम। तिर्यंचगति आदि २, एकेन्द्रियादि जाति ४, आताप उद्योत, स्थावर, सूक्ष्म और साधारण—ये ११ तिर्यक प्रकृतियां हैं। इनका उदय तिर्यञ्चगतिमें ही होता है, इसीसे 'तिर्यगेकादश' ऐसा पड़ा है।

(गोम्मटसार कर्मकाण्ड ४१४) देखो।

तिर्यग्ग (सं० त्रि०) तिर्यक् गच्छति तिर्यक्-गम-ड। कुटिलगामी, जिसकी गति टेढ़ी हो।

तिर्यग्गत (सं० त्रि०) तिर्यक् वक्रभावेन गतः। वक्रगामी।

तिर्यग्गति (सं० स्त्री०) तिरश्चां गतिः, कर्मधा०। १ वक्रगति, तिरछी या टेढ़ी चाल। कर्मवश पशु-योनि-प्राप्त। तिर्यग्गति देखो। (त्रि०) २ तिर्यक् गति यस्य। ३ वक्रगमन शील, जिसकी चाल टेढ़ी हो।

तिर्यग्गम (सं० क्ली०) तिर्यक् गम गमनं। वक्रगमन, टेढ़ी चाल।

तिर्यग्गमन (सं० क्ली०) तिर्यक् गम्-ल्युट्। १ वक्र गमन, टेढ़ी चाल (त्रि०) तिर्यक् गमनं यस्य। २ वक्र। ३ गतिशील वायु।

तिर्यग्ज (सं० त्रि०) तिर्यक् जन ड। १ जो पक्षी इत्यादिमें उत्पन्न हो। (पु०) पक्षी इत्यादिकी जाति।

तिर्यग्जन (सं० पु०) तिर्यक् जनः कर्मधा०। कुटिल, कपटी मनुष्य आदमी।

तिर्यग्जाति (सं० स्त्री०) तिरश्चां जाति ६-तत्। पशुजाति।

तिर्यग्दिश् (सं० स्त्री०) तिर्यक् दिश्-क्विप्। उत्तरदिशा।

तिर्यग्धार (सं० पु०) तिर्यक् धृ-घञ्। वक्रधार, जिसका किनारा तेज हो।

तिर्यग्नासा (सं० स्त्री०) तिर्यक् नासा यस्य, बहुव्री०। वह जिसकी नाक तिरछी या टेढ़ी हो।

तिर्यग्भागव्यतिक्रम (सं० पु० ) सागारधर्मामृत नामक जैन ग्रन्थमें वर्णित अतीचार-भेद।

तिर्यग्यवोदर (सं० क्ली०) जौका दाना (Barley corn)

तिर्यग्यान (सं० क्ली०) तिर्यक् यानं यस्य, बहुव्री०। कुलीर, केकड़ा।

तिर्यग्योन (सं० पु०) शुकसारिकादि पक्षी-जाति, तोता और मैना पक्षीकी जाति।

तिर्यग्योनि (सं० स्त्री०) पशुपक्ष्यादि तिर्यक् जाति। गृहस्थ यदि ब्रह्मचारियोंका वेश धारण कर भिक्षादि द्वारा जीविका निर्वाह करें, तो वे तिर्यग्योनिको प्राप्त होते हैं। पशु, पक्षी, मृग, सरीसृप और स्थावर इन्हीं पांच भागोंमें तिर्यक्योनि विभक्त है।

तिर्यग्योन्यन्वय (सं० पु०) तिर्यक् योनीनां अन्वयः ६-तत्। पशुपक्ष्यादि जाति।

तिर्यग्विद्ध (सं० त्रि०) तिर्यक् भावेन विद्धः। सुश्रुतोक्त एक प्रकारका शिरावेध। तिर्यक् (वक्र)-भावसे अस्त्रपात होनेसे यदि समस्त अङ्ग कट जांय, केवल थोड़ा ही बच रहे तो उसे तिर्यक् विद्ध कहते हैं। यह तिर्यग्वेध अत्यन्त दूषणीय है। (सुश्रुत चिकि० ८अ०) २ जो तिर्यक्-भावसे विद्ध किया गया हो।

तिर्यङ्नास (सं० पु०) वह जिसकी नाक टेढ़ी हो।

तिर्यच् (सं० पु०) तिरो अञ्चति तिरस् अञ्च क्विप्, तिरसः तिरि आदेशः अञ्चेर्न लोपश्च। विहङ्ग प्रभृति, पक्षी इत्यादि। पाप करने पर मनुष्य पक्षी-योनिमें जन्म लेता

है। (भाग० ११।११।१२५) (त्रि०) २ वक्रगामी, जिसकी गति टेढ़ी हो।

तिर्यंच (सं० पु०) जैनमतानुसार मनुष्य, देव और नारकियोंके सिवा जगत्‌में जितने भी जीव हैं, वे सब तिर्यंच हैं। तिर्यंच जीवके दो भेद हैं—त्रस और स्थावर।

जैनधर्म शब्दमें जीव-तत्त्व प्रकरण देखो।

तिर्यगानुपूर्वी (सं० स्त्री०) जैनमतानुसार जीवकी एक गति। इसमें इसे तिर्यग्योनिमें जाते हुए कुछ काल तक रहना पड़ता है।

तिर्यंची (सं० स्त्री०) तिर्यंच् स्त्रियां ङीप्। तिरछी, पशु पक्षियोंकी स्त्री मादा पशु या पक्षी।

तिल (सं० पु०) तिलति स्निह्यति तैलेन यद्वा भवति तिल-क। स्वनामख्यात शस्यविशेष (Sesamum Indicum)। इसके पर्याय—होमधान्य, पवित्र, पितृतर्पण, पापघ्न, पूतधान्य, जटिलक और वनमुद्ग।

तिलकी गिनती 'धान्य'में की गई है। इसका व्यवहार भारतमें प्राचीन है, यहां तक कि जब और किसी बीजसे तेल नहीं निकाला गया था तब तिलसे निकाला गया। इस कारण उसका नाम ही "तैल" (तिलसे निकाला हुआ) पड़ गया। पर आज कल अन्यान्य दूसरे बीजोंसे (सरसों पोस्त, बादाम आदि) जो निर्यास निकलता है, वह भी "तैल" नामसे ही प्रसिद्ध हो गया है। अभी 'तेल' शब्दसे तिलका तेल न समझ कर सरसोंका तेल ही समझा जाता है।

तिल पौधमण्डलका शस्य है। पाश्चात्य उद्भिद्‌शास्त्रवेत्ताओंका अनुमान है कि तिलका आदि स्थान अफ्रीका महाद्वीप है। आज तक केवल १२ जातिके तिल पाये गये हैं। अफ्रीकामें आठ बारह प्रकारके तिलोंमेंसे आठ प्रकारके तिल अपने आप उपजते हैं। तैलप्रद बीजकी खेती अफ्रीकामें भी बहुत पहलेसे प्रचलित है। ग्रीक लाटिन और अरबीय प्राचीन ग्रन्थकारोंके ग्रन्थोंमें सिसेम वा सिसेमम शब्द (अरबीय सिम्‌सिम्) पाया जाता है। थियोफ्रेस्टस और डायस्कोरिडिस्‌ने लिखा है, कि "मिस्रमें सिसेम नामक द्विदल बीजकी खेती होती है।" ग्रीको कुछ और भी लिख गये हैं—कि तिल भारतवर्षसे इस देशमें लाया गया है। अरबीय "सिमसेम" वा "सिमसम" शब्दसे ही ग्रीक 'सिसेम' शब्द निकला है।

पाश्चात्य पण्डित लोग जो कुछ कहें पर तिलका व्यवहार भारतवर्षमें बहुत पहलेसे चला आ रहा है। यूरोप जब अफ्रीकाका विवरण बिलकुल नहीं जानता था, अफ्रीकावासी जब अरबीय सभ्यता विस्तार नहीं हुई थी तभीसे भारतमें तिलका व्यवहार प्रचलित है। इसीसे प्राचीन ग्रन्थोंमें इसका उल्लेख है (अथर्ववेद २।८।३, ६।१४०।२, शुक्ल यजुर्वेद १८।१२ और शतपथब्राह्मणमें ८।१।१।४)। इसके सिवा हिन्दूके श्राद्ध और तर्पणादिमें बहुत प्राचीन कालसे तिलका व्यवहार चला आ रहा है। एतद्भिन्न भारतवर्षके विभिन्न स्थानोंकी विभिन्न भाषाओंमें इस शस्यके जितने भी नाम प्रचलित हैं, उन सभोंमें तिल यह नाम एक प्रकार अविकृत भावसे ही लिया गया है। किसी दूसरे शस्यके नामोंकी इस प्रकार समता भारतवर्षमें नहीं है। तिड्‌म्, तिल्कि आदि कल्पित नाम यद्यपि अरबीय 'सुन्‌सुम्' शब्दका रूपान्तर है, तो भी यही आदिम नाम है, ऐसा नहीं कह सकते। भारतीय आयुर्वेद शास्त्र सबसे प्राचीन है। उसमें भी तिलके आविर्भावके गुणभेद आदि बतलाये गये हैं। पौधमण्डलका शस्य मान कर मध्यभारतके किसी स्थानमें जङ्गली तिल यद्यपि नहीं भी मिलता है, तो भी हिमालय, अफगानिस्तान फारस, अरब मिस्र आदि देशोंमें जो इसकी खेती होती है, उससे अनुमान किया जाता है कि वह भारतका आदि शस्य न भी हो, पर यह आर्यों द्वारा इस देशमें पहले पहल लाया गया था, इसमें सन्देह नहीं। इसका आर्य-नाम तिल और ईरानी नाम 'सिम सिम' देख कर अनुमान किया जाता है कि बहुत पहले तिल एक ऐसे स्थानमें उपजता था जहांसे इसकी खेती पूर्व और पश्चिमकी ओर फैलती फैलती बहुत दूर तक फैल गई है। अ डिकण्डोल इन्होंके आधार पर कहते हैं कि इसकी स्रोत नदीके किनारेसे ले कर उत्तर-भारत तक मध्यएशियाके किसी स्थानमें इसका आदि वास था। उसी स्थानसे आर्य लोग इसे भारतवर्षमें, पीछे भारतीय द्वीपपुञ्जमें लाये। भारतमें प्रचार होनेके पहले तिल अरब वा यूरोपमें नहीं भेजा जाता था, यह सब भाषातत्त्वके प्रमाणसे पता चलता है। विलवाके गर्भमें पहुंचने तक भी भारतीय पक्ष ग्रन्थोंका विवरण न पढ़ कर्मसे फिर

प्रति बीघे २॥ सेर लगता है। तिलके पक जाने पर उसे काट लेते और आँटिया बाँध कर धूपमें सुखाते हैं। जब ढोंढी फट जाती है तब तिल झड़ने लगता है बाद उसे परिष्कार कर अलग रख देते हैं। तिलका डंठल जलानेके काममें आता है। अपक्व हृष्टि हो या धूप लगती अधिक हो, तो इसका बहुत नुकसान होता है। आखिरमें हृष्टि होनेसे तो यह फसल बिलकुल हो नहीं लगती। ज्वार या कपासके साथ बोनेसे प्रति बीघे आध मन तीन सेर और यदि अलग बोया जाय तो १॥ मनसे २ मन तक उपजता है।

सिन्धुप्रदेश—यहाँका तिल एक प्रधान शस्य है। सब जिलोंमें इसकी खेती होती है। अपरपारकी जिलेकी जमीन तिलके लिए बहुत उपयोगी है। इस जिलेमें प्रति अठारह दिन तिलका खेत सींचा जाता है। साढ़े चार महीनेमें तिल पकता है और प्रति बीघे ४॥ मन उपजता है। शिकारपुर जिलेमें तिल आषाढ़ मासमें खरब ऊसर जमीनमें बोया जाता है। हर एक खेतमें आठ बार जल देना पड़ता है। यहाँ पाँच महीनेमें तिल पकता और प्रति बीघे बीस सेर उत्पन्न होता है।

बम्बई प्रदेशके गुजरात, खानदेश, पूना, नासिक, कर्ना-टक कोङ्कण, रत्नगिरि आदि स्थानोंमें तिलकी खेती होती है। कनाड़ामें अधिक वर्षा होनेके कारण वहाँ बिलकुल तिल नहीं होता। उक्त स्थानोंमें कृष्ण और श्वेत दोनों प्रकारके तिल उपजते हैं। धूसर तिल केवल गुजरातमें ही होता है। यहाँ बाजरेके साथ मिला कर इसे बोते हैं। काठियावाड़ प्रदेशमें श्वेत, कृष्ण और रक्त तीनों प्रकारके तिल पाये जाते हैं। श्वेत तिलका तेल अन्य किस्मोंके तेलसे सुस्वादु और अधिक तैलद होता है। वहाँ मुरकिया तिल काफी उपजता है।

मन्द्राज प्रदेशके गोदावरी जिलेमें तिलको काट कर आँटियामें बाँधते और ताड़के पत्तोंसे ढक कर आठ दिन धूपमें रख छोड़ते हैं। पीछे आँटियोंको झाड़नेके कारण आधा तिल नीचे गिर पड़ता है और जो कुछ रह जाता है वह भी दो तीन दिन तक धूप खानेसे बाद झड़ जाता है। कोयम्बतोर जिलेमें काला दुमट और काली सूखी जमीनमें तिल उपजता है। यहाँ 'कार' और 'टइ' ऐसे दो प्रकारके तिल मिलते हैं। प्रथम कारका तिल ही उत्कृष्ट होता और ग्रीष्मकालमें उपजता है। उत्तर अर्काट जिलेमें बड़े और छोटे-के भेदसे दो प्रकारका तिल होता है। यहाँ काठकी पीठ कर तिल निकालते हैं। इस ढेंकीमें ४ सेर तिलमें १ सेर तेल निकलता है। यहाँ सभी प्रकारके तिलोंके तिलके तेलका ही आदर अधिक है। यह तेल रसोईमें तथा सभी कामोंमें व्यवहृत होता है। यहाँसे अधिकांश तिल यूरोपको भेजा जाता है।

महिसुरमें 'गौर एलु' 'कार एलु' और 'गुर एलु' ऐसे तीन प्रकारके तिल उपजते हैं। तिलकी खेती जो जला कर जो राख बनती है उसे वे खादकी तरह खेतमें डालते हैं।

तिलका व्यवसाय —तिलका व्यवसाय बहुत विस्तृत है। बङ्गाल और आसाममें जो तिल पैदा होता है उसमेंसे कुछ तो बङ्गालमें ही खप जाता है और अधिकांश मन्द्राज भेजा जाता है। मन्द्राजमें जो कुछ उपजता तथा बङ्गालसे जितना भी आता है उसमेंसे बारह आना हिस्सा अमेरिकाको रवाना होता है। इसीसे मन्द्राजमें तिलका व्यवसाय खूब चलता है। अयोध्या और युक्तप्रदेशकी उपजमेंसे कुछ तो बम्बई और कुछ बङ्गालको भेजा जाता तथा अवशिष्टांश वहीं देशमें खर्च होता है। मध्यभारतका समस्त तिल बम्बई भेजा जाता है। बम्बईमें जो कुछ उपजता तथा जो कुछ आमदनी होती है उसमेंसे अधिकांश उसी देशमें खर्च होता है और जो बचता है, वह यूरोपको रवाना होता है। सिन्धुप्रदेशका अधिकांश तिल यूरोप जाता है। यूरोपमें तिलसे कोट आयल, अलिभ आयल आदि तैयार हो कर, फिर इस देशमें आते हैं। त्रिपुराके पार्वत्यप्रदेश तथा काश्मीर प्रदेशसे भी तिल भारतवर्षमें आता है।

तिलकी भूसी मवेशी आदिको खिलाई जाती है। पञ्जाब तथा सिन्ध प्रदेशके गरीब मनुष्य भूसीको आटेमें मिला, रोटी बना कर खाते हैं। पश्चिममें इसकी बिकता है।

तिलका भैषज्यगुण —तिल अर्शरोगका रामबाण है। रक्तस्रावी अर्शमें, तिलको पानीमें मक्खन मल कर

उसका प्रलेप देनेसे रोगी बहुत जल्द आरोग्य हो जाता है। तिलका लड्डू, तिलकुट, तिलका बड़ा आदि तिल-द्रव्य अर्श रोगीका पथ्य है। तिल और तिलका तेल आमाशय तथा मूत्र-रोगमें बड़े कामकी चोज है। यह स्निग्धकारक है। रज-रोध रोगमें तिलका चूर्ण कमर-भर गरम जलमें डाल कर यदि उसमें रोगी खड़ा रहे, तो वह बहुत जल्द आरोग्यता प्राप्त कर सकता है। तिल-सिद्ध जलमें चीनी मिला कर रखनेसे खांसी जाती रहती है। तिल और तीसी-सिद्ध जलसे कामोद्दीपन होता है तथा वन्ध्यादोष भी दूर हो सकता है। अग्नि-दग्ध स्थानमें तिल पीस कर लगानेसे चंगा हो जाता है। तिलका फूल चक्षुरोगका अव्यर्थ महौषध है। मृदु विसूचिका, आमाशय, दमा, पीनस, श्वेत-प्रदर और मूत्र नालीके रोगोंमें इसकी पत्तियोंको भिगो कर जलके साथ खानेसे बहुत उपकार होता है। दो ताजी पूर्ण-पुष्ट पत्तियां लगभग डेढ़ पाव जलमें डाल कर कुछ समय तक छोड़ देनेसे वह जल पीने योग्य हो जाता है। यदि पत्तियां सूखी हों, तो गरम जल देना उचित है। भारतवर्षमें तिलकी पत्तियां छोटी होती हैं, अतः वे बहुत लगती हैं। डाक्टर एमर्स कहते हैं (मार्च १८७५) कि 'मैंने तिलकी पत्तियोंको भिगो कर उसका पानी जितने आमाशय रोगोंमें प्रयोग किया है, सभी आरोग्य हो गये हैं।' गर्भिणीके लिये तिल अपथ्य है। इससे गर्भस्राव होनेकी सम्भावना है। तिलकी पत्तियोंको जलमें भिगो कर यदि वह जल बालमें लगाया जाय, तो बालकी वृद्धि होती है। भुने हुए तिलसे अन्त्रमें शिथिलता आ जाती है।

कलमें चीनी प्रस्तुत करते समय चीनीकी मैल काटनेके लिये तिल व्यवहृत होता है।

आयुर्वेदके मतसे—तिल चार प्रकारका होता है, कृष्ण, शुक्ल, रक्तवर्ण और एक जो छोटा छोटा होता है, उसे जंगली तिल कहते हैं। तिलके गुण—कटु, तिक्त मधुर-कषाय-रस, गुरु, कटु, मधुर, विपाक, स्निग्ध, उष्ण-वीर्य, कफघ्न, पित्तनाशक, बलकारक, बालका, हित सम्पादक, शीतलस्पर्श, चर्मके, हितकर, स्तन्यवर्द्धक, व्रण हितकारक, और दांतोंका दृढ़तासम्पादक, ईषत मूत्रकारक, मलशोधक, वायुनाशक और अग्नि तथा बुद्धिप्रदायक है। उक्त चार प्रकारके तिलोंमेंसे कृष्णतिल सबसे उत्तम, शुक्लतिल मध्यम और रक्तवर्णादि तिल अधम माना गया है। (भावप्रकाश)

जंगली तिलको उपतिल कहते हैं। इस तिलके गुण—अलङ्कार, बालकी हितकर, कषाय, उष्ण, तीक्ष्ण मधुर, तिक्त, बलकारक, कफ, वात, व्रण और कण्डूनाशक, कान्तिप्रद, वस्ति, अभ्यङ्ग, पान, नस्य, कर्ण और अक्षि-पूरणमें हितकर है। (राजनि०)

तिल तेल—सरसोंकी नाईं तिल भी घानीमें पेर कर तेल निकलता है। तिलतेल स्वच्छ, परिष्कार और तरल होता है। इसका वर्ण मलिन पीताभ रक्त है। इसमें गन्ध नहीं होती, पुराना होने पर भी यह न तो गाढ़ा होता और न महो बू हो निकलती है। भारतमें तिल-तैल रन्धनमें, गात्र मर्दनमें तथा दीपमें व्यवहृत होता है। देशी साबुन भी तिलतेलसे बनाया जाता है। यूरोपमें यह केवल दीप और साबुन बनानेके काम आता है। बादामके तेल और घीमें तिलका तेल मिला रहता है। भारतमें जो यूरोपीय "अलिभ आयेल" भेजा जाता है, उनमें अधिकांश यह तिलका तेल ही रहता है। चीनमें बादाम, तिल और कुसुमफूलको एक साथ पीस कर एक प्रकारका तेल बनाया जाता है, जिसे 'गोरा तेल' कहते हैं। सभी प्रकारके फुलेल तिलके तेलसे ही बनते हैं। तीन गुण फूल और तीन गुण तेलको एक साथ मिला कर बोतलमें भर रखें और बोतलके मुंहको कागसे बन्द कर धूपमें कुछ काल तक छोड़ दें, तो एक प्रकारका सुन्दर फुलेल तैयार हो जाता है। अथवा एक स्तर फूलके ऊपर तिल और फिर द्विगुण फूलके ऊपर तिल रख कर उसे फूलोंसे ढके रहें, तो थोड़ी देर बाद तिलमें फूलोंकी गन्ध आ जाती है। अब इस तिलसे जो तेल निकलेगा, वह बहुत सुगन्धयुक्त होगा। व्यवसायी लोग अतरमें तिलका तेल मिला कर अतरकी दरमें बेचते हैं।

तिलतैलका भेषज गुण—सभी प्रकारके जख्मोंमें यह व्यवहृत होता है। ख्रोट ऑयल वा अलिभ ऑयल जिस तरह व्यवहृत होता है, यह भी उसी तरह व्यवहृत होता। मेहरोगमें तिलका तेल बहुत उपकारी है।

वाम बाहु पर श्रीधर, वाम कन्धरमें हृषीकेश, पृष्ठ पर पद्मनाभ और कटि पर दामोदरका नाम लेकर तिलक लगाना उचित है। (पद्मपु०) तिलके लगाते समय ललाट पर प्रथम ऊर्ध्वपुण्ड्र धारण करना चाहिए। फिर ललाटादि पर क्रमशः तिलक लगाना चाहिए। (पद्मपु०।

सम्प्रदायानुसार सर्वार्थसिद्धिके लिए मस्तक पर करीटमन्त्र (न्यासपूर्वक) धारण करना चाहिए।

किरीटमन्त्र—"ओं श्रीकिरीटकेयूरहारमकरकुण्डल-चक्र-शंख-गदा-पद्महस्त पीताम्बरधर श्रीवत्सांकित-वक्षःस्थल-श्री भूमि-सहित-स्वात्मज्योतिर्दीप्तिकरायतहस्रादित्यतेजसे नमो नमः।"

(हरिभक्तिवि० ४ वि०)

ललाटादि द्वादश अङ्गोंके तिलक हरिमन्दिरके नामसे प्रसिद्ध है।

वाम पक्षः, नेत्रान्त, मुण्ड और स्कन्ध, इन स्थलों पर शङ्ख चिह्नित तिलक करना चाहिए। इसी प्रकार दक्षिण नेत्रान्त आदि स्थल पर चक्र-चिह्नित तिलक लगाना चाहिए।

ऊपर लिखे अनुसार द्वादश अङ्गों पर विष्णुका नाम लेकर तिलक लगानेवाले वैष्णवको प्रति दिन प्रेम और भक्तिकी प्राप्ति होती है। (हरिभक्तिवि०)

जो वैष्णव गलेमें तुलसीकाष्ठकी माला धारण करते, द्वादश अङ्गों पर पूर्वोक्त प्रकारसे तिलक लगाते और श्रीकृष्ण पर दृढ़ भक्ति रखते हैं, उनके द्वारा जगत् मात्र पवित्र होता है।

मध्यदेश-छिद्रयुक्त ऊर्ध्व पुण्ड्राख्य तिलक हरिमन्दिरके नामसे प्रसिद्ध है। यह तिलक नासिकामूलसे लेकर शिरोमध्यगत पर्यन्त लगाया जाता है।

ऊर्ध्वपुण्ड्रके बीचमें पीली रेखा होने पर, वह रामानुजतिलक कहलाता है। (पद्मपु०)

जो लोग रामोपासक हैं, उनके तिलकमें यदि ऊर्ध्वपुण्ड्रक तथा भ्रूद्वयके बीचमें बिन्दु हो तो उसे हरिके मत्स्यादि अवतारोंको उपासकोंका तिलक समझना चाहिये।

ब्राह्मणोंको ऊर्ध्वपुण्ड्रक करना चाहिए, क्षत्रियोंके लिए भी ऐसी ही व्यवस्था है वैश्यों और शूद्रोंको मण्डलाकृति तिलक लगाना चाहिए। जो ऊर्ध्वपुण्ड्रके बीचमें छिद्र नहीं करते हैं, वे नराधम हैं; एवं उनके ललाट पर वह तिलक कुत्तेके पैरके समान है। यदि किसी द्विजातिके मस्तक पर इस प्रकारका तिलक दीख पड़े तो कृष्णके नामका स्मरण कर वस्त्रसे मुँह ढक लेना चाहिये।

ललाटके दक्षिणमें ब्रह्मा, वामपार्श्वमें महेश्वर और बीचमें विष्णु वास करते हैं, इसलिए बीचका अंश शून्य रखना चाहिए। गोल, टेढ़ा, छिद्रहीन, छोटा, लम्बा और विस्तृत, ये षड्लक्षणयुक्त तिलक निरर्थक हैं।

त्रिपुण्ड्रका प्रमाण दीर्घ होगा; नासिकाके मूलसे लेकर ब्रह्मान्त्र तक; शूद्रके लिए इसका प्रमाण एक अङ्गुल और ब्राह्मणोंके लिए चार अङ्गुल है। नासिकको तीन भागोंमें विभक्त करने पर जो भाग होता है वह अर्थात् भ्रूद्वयके मध्यभागके अधःस्थानको विद्वानोंने मूल कहा है।

ब्रह्मचारी, वानप्रस्थ, गृहस्थ और यतिगण जो ऊर्ध्वपुण्ड्रक करते हैं, उसका नाम है हरिमन्दिर। वैष्णव विप्र, भूपाल, वैश्य, शूद्र और भक्तजनोंके ऊर्ध्वपुण्ड्रको भी हरिमन्दिर है। नर वा नारी यदि कृष्णपदमें चित्त लगानेकी इच्छा करें, उन्हें यत्नपूर्वक तुलसी माला और हरिमन्दिर (तिलक) धारण करना चाहिए। दण्डाकार दो रेखायें मूलदेशमें कोणक (अर्थात् कोणयुक्त और मध्यमें छिद्रयुक्त होने पर उसे ऊर्ध्वपुण्ड्र कहा जा सकता। (पद्मपु०)

अधोमुख पद्मकलिकाके आकार, मध्यदेश छिद्रयुक्त और दो युग्म रेखाएं होने पर, उसे ऊर्ध्वपुण्ड्र-तिलक कहते हैं। तीर्थ-मृत्तिका, यज्ञकाष्ठ, विल्व, अश्वत्थ और तुलसी मूलकी, मृत्तिका गोष्पदमृत्तिका, गङ्गा-मृत्तिका, महानिम्ब, तुलसीकाष्ठ-मृत्तिका, कस्तूरी, कुङ्कुम फला, सिन्दूर रक्त चन्दन, गोरोचन, गन्धकाष्ठ, जल, अगुरु, गोमय और धात्रीमूलके द्वारा सन्ध्या आदि सम्पूर्ण कार्योंमें तिलक लगाया जा सकता है।

प्रति दिन स्नान करनेके बाद तिलक लगाना सभी वर्णोंका कर्त्तव्य है। नित्य, नैमित्तिक, काम्य ये तीन प्रकारके कर्म तथा पैत्रादि कर्म विना तिलकके निष्फल होते हैं। तिलक और दर्भके विना स्नान, संध्या

होते, वैसा ही भलो होने पर भी उसकी क्षमता नहीं जाती। इस पर एक कहावत भी प्रचलित है—"तेली खसम किया रूखा खाये।"

बंगालमें दो प्रकारके तैलजोवी या तेली पाये जाते हैं; तेली और 'कोलू'। इनकी उत्पत्तिके विषयमें दो प्रवाद प्रचलित हैं,—

(१) महादेव सर्वदा भस्म लगा कर रहते थे। सहसा एक दिन उन्हें तेल लगानेकी इच्छा हुई। इच्छा होनेके साथ ही उनके दाहिने हाथके पसोनेसे एक दिव्य पुरुष उत्पन्न हुआ। यही पुरुष तेलियोंके आदिपुरुष रूपनारायण या मनोहरदास थे। शिवजीका वर पा कर इन्होंने पहले पहल कोल्हू बनाया। कोई कोई ऐसा कहते हैं, कि पहले कोल्हूमें दो बैल जोते जाते थे और उनकी आँखोंमें अँधोटी नहीं लगायी जाती थी। 'कोलु'ओंने एक बैल जोतना और उसकी आँखोंमें अँधोटी बाँधना शुरू कर दिया, जिससे वे पतित हो गये।

(२) एक दिन भगवतीने स्नानके समय हल्दी मल कर, उस उबटनसे दो पुरुषोंकी सृष्टि की और उनसे शीघ्र ही तेल बना लानेके लिए कहा। एक पुरुष बहुत ही जल्दी तेल बना कर ले आया और दूसरेको उससे दूनी देर हो गई। भगवतीने देरीका कारण पूछा, तो उसने उत्तर दिया कि 'पेषणोंसे सबको भिगो कर तेल संग्रह किया था, इससे देर हो गई।' जो जल्दी आया था, उसने कहा 'मैंने पेषणोंके बीचमें एक छेद कर दिया था जिससे मूत्राधारकी तरह तेल पात्रमें आप टपकता था, इसलिए जल्दी आ गया।' भगवतीको क्रोध आ गया। मूत्र-निर्गमकी भाँति जो तेल सञ्चित हुआ है, वह उनके लिए लाया गया, यह बात उन्हें सह्य न हुई। उन्होंने शेषोक्त व्यक्तिको अभिशाप दिया, जिससे वह पतित हो गया।

इनमेंसे प्रथम व्यक्ति तेलियोंके आदिपुरुष थे और द्वितीय व्यक्ति 'कोलु'ओंके। बंगालमें 'कोलू'लोग तेलकार और विशुद्ध तेली लोग तैलिक कहाते हैं। तिली देखो। बंगालके तेलियोंमें दो प्रधान श्रेणी विभाग हैं—एक एकादशतेली और दूसरा द्वादशतेली। इन श्रेणी-विभागोंके सम्बन्धमें एक प्रवाद है कि—आदि तेली मनोहरदास व्यापारी बन कर नाना देशोंमें वाणिज्य करनेके लिए गये थे। इनको दो स्त्रियाँ थीं। सहसा एक दिन घर पर खबर आई कि मनोहर मर गये। इस खबरके पाते ही ज्येष्ठा पत्नीने अलङ्कारादि त्याग दिये और विधवाके सदृश रहने लगीं, परन्तु कनिष्ठाको इस संवाद पर विश्वास न हुआ और इसलिए वह सधवाकी भाँति रहने लगी। कुछ दिन बाद जब मनोहर घर आये, तो भ्रम दूर हो गया। इन दोनों स्त्रियोंसे गर्भजात सन्तान दो श्रेणियोंमें बँट गई। ज्येष्ठ पत्नीकी सन्तान एकादशतेली कहलाने लगी और कनिष्ठाकी द्वादशतेली।

पूर्व-बङ्गालमें और एक श्रेणीके तेली रहते हैं, जो 'घानी' या 'गाड़ुआ' कहलाते हैं। इनका कोल्हू 'कोलु'ओंके कोल्हूसे भिन्न प्रकारका होता है, उसमें तेल टपकनेके लिए छेद नहीं रहता।

बङ्गालमें 'घानीतेली' और 'कोलु'ओंके सिवा अन्य तेली (एकादश, द्वादश आदि) कोल्हू नहीं चलाते। अधिकांश लोग अनाज वगैरहकी महाजनी करते हैं। कोई कोई सोना या मूङ्गेका रोजगार भी करते हैं और कोई कोई दाल-चावलकी दुकान भी।

तेलियोंमें जो लोग तेल बेचते हैं, वे सिर्फ तिलसे ही तेल निकालते हैं। अन्यथा करने पर जातिच्युत किये जाते हैं। वे लोग तेल पेरनेके लिए दो प्रकारके कोल्हुओंमेंसे किसीका भी व्यवहार नहीं करते। पहले तिलको जरा उबालते हैं और फिर मुसलमानोंसे कुटवा लेते हैं। वे तिलको कूट कर सिर्फ छिलका अलग कर देते हैं; उसके बाद तेली लोग उसे एक बड़े मट्टीके बरतनमें डाल कर ऊपरसे गरम पानी छोड़ देते हैं। बारह घण्टे भीगनेके बाद सवेरे एक बांसकी सोटी-से घोटते हैं। फिर उसमें थोड़ासा गरम पानी छोड़ देते हैं और कुछ देर तक यों ही रहने देते हैं। उसके बाद ही पानीके ऊपर तेल बहने लगता है, जिसे कपड़ेसे उठा कर अन्य पात्रमें निचोड़ लेते हैं।

जो लोग ऊपर लिखे अनुसार तेल बनाते हैं, वे बंगालमें सच्छूद्र समझे जाते हैं। युक्तप्रदेशमें जो लोग उक्त प्रकारसे दूसरोंसे तिल कुटवा कर तेल बनाते हैं, वे

भी अन्यान्य तेलियोंसे श्रेष्ठ माने जाते हैं। ये लोग अपनेको विशुद्ध वैश्य समझते हैं।

इनमें स्थानभेदके कारण और भी अनेक श्रेणियां पाई जाती हैं और उनमें बहुतसी ऐसी भी हैं, जिनमें परस्पर ब्याह-शादी नहीं होती।

दाक्षिणात्यमें सतारा जिलेमें तेलियोंके दो विभाग हैं—एक लिङ्गायत और दूसरा मराठा। इन दोनोंमें परस्पर ब्याह-शादी या खाना-पीना आदि नहीं होता। ये लोग तिल, नारियल और अण्डीसे तेल निकालते हैं तथा तेल और घी बेचा करते हैं। लिङ्गायत लोग देवताको नहीं पूजते। जङ्गम ब्राह्मण लोग इनके पुरोहित हैं। मराठा तेली महाराष्ट्रीय हिन्दू हैं। इन-गतोंके विवाहकी रीति प्रायः कुनबियोंके समान है। ये लोग रजस्वला स्त्रीको चार दिन तक नहीं छूते। छह दिनसे छोटे लोग मुर्देको गाड़ते हैं और दस दिनका अशौच मानते हैं। ये जातीय व्यवसायके सिवा अन्य किसी प्रकारका रोजगार नहीं करते।

पूना जिलेके तेली शनिवारे सोमवारे परदेशी और लिङ्गायत इन चार श्रेणियोंमें विभक्त हैं। शनिवारे और सोमवारे तेली उक्त दो वारोंको कोई भी काम नहीं करते। इन लोगोंका आचार कुनबियों जैसा है। परस्पर खाना पीना या शादी-ब्याह नहीं होता। इनके घर घर 'घाना' (कोल्हू) चलता है सभी मह-परिच्छदधारी हैं। स्त्रियां अति सुन्दरी होती हैं, माथे पर कुङ्कुम नहीं लगातीं। ये लोग नारियल तिल, खोपा बादाम (मूँगफली) सरसों आदिका तेल निकालते हैं। इनमें स्मार्त्त हैं तथा गणपति मारुति आदि गृहदेवता भी हैं। देशीय ब्राह्मणगण इनका पौरोहित्य करते हैं। बच्चा होने पर पांचवें दिन ये 'सट्वाई' (षष्ठी) देवीकी पूजा करते हैं। १२वें या १३वें दिन बच्चेका नामकरण होता है। रजोदर्शनसे पहले लड़कियोंका विवाह नहीं होता और पुत्रोंका विवाह २०।२१ वर्षकी अवस्थामें होता है। विधवाओंका विवाह भी इनमें प्रचलित नहीं है। ये मुर्देको जलाते हैं और दस दिनका अशौच मानते हैं। किरासिन तेलके प्रचारसे इनका जातीय व्यवसाय बिलकुल नष्ट हो गया है। अब ये गाड़ी चलाते तथा खेतीबारी और मजदूरी करते हैं। बहुतसे मांस-मछली और शराब भी पीते हैं।

अहमदाबाद जिलेकी तेलीजाति कुनबी जातिका अंश समझी जाती है। तेलका व्यवसाय करनेके कारण वे शायद ये पतित हुए होंगे। इनमें दिवाकर, दोलये, गायकवाड़, चौहाण्के, मंगर, सेलन्दार, काठेवाड़ और कम्बु कवार—ये आठ विभाग हैं। इनमें परस्पर एक दूसरेसे शादी-ब्याह नहीं होता। ये लोग चोटीके सिवा तमाम मस्तक मुड़ाते हैं, पर दाढ़ी और मूँछ नहीं मुड़ाते। इनका व्यवसाय पूनाके तेलियोंके समान है। ये वैष्णव हैं और मोढ़ ब्राह्मण लोग इनका पौरोहित्य करते हैं।

प्राचीन हिन्दू-शास्त्रोंमें तेलीके विषयमें इस प्रकार पाया जाता है। मनुसंहितामें लिखा है—

"सूनाचक्रध्वजवतां वेशेनैव च जीवताम्।" (४।८४)

अर्थात् जो पशुमारणमांसविक्रयजीवी हैं जो तिलादि बीजोंसे तेल निकाल कर बेचते हैं अर्थात् तैलिक हैं, मद्यविक्रेता शौण्डिक और वेश्याकी आयसे जो जीविका निर्वाह करते हैं, उनसे दान लेनेका निषेध है। कारण—'दशसूनासमं चक्रं दशचक्रसमो ध्वजः' (मनु ४।८५) अर्थात् दशसूनाघात या मांसविक्रेतामें जो दोष है, वही दोष चक्रवान् या तैलिकमें है।

याज्ञवल्क्यसंहितामें लिखा है—

"पिशुनानृतिनोश्चैव तथा चाक्रिकबन्दिनाम्।
एषामन्नं न भोक्तव्यं सोमविक्रयिणस्तथा॥" (१।१६१)

अर्थात् पिशुन, मिथ्यावादी, चाक्रिक वा तैलिक, बन्दी और सोमविक्रयी, इन लोगोंका अन्न न खाना चाहिए।

विष्णुसंहितामें इस प्रकार लिखा है—

"चर्म्मिसौचिकचाक्रिकवस्त्रनिर्णेजकान्न।" (५१।१५)

अर्थात् चमार, सौचिक, तैलिक और वस्त्रधोतकारी (धोबी) इन लोगोंका अन्न अभक्ष्य है।

तेंद (अ० पु०) ऐपमेद, एक राजाका नाम।

तेलौनी (हिं० स्त्री०) तेल रखनेकी छोटी प्याली, मलिया।

**तेवट** (हिं० स्त्री०) सात दीर्घ अथवा १४ लघु मात्राओंका एक ताल।

**तेवन** (सं० क्ली०) तेव भावे ल्युट्। १ क्रीडा, खेल। २ केलिकानन, प्रमोदकानन।

**तेवर** (हिं० पु०) कुपित दृष्टि, क्रोधभरी नजर। भ्रुकुटी, भौंह।

**तेवरसी** (हिं० स्त्री०) १ ककड़ी। २ खीरा। ३ फूट।

**तेवरा** (हिं० पु०) दूनमें बजाया हुआ रूपक ताल।

**तेवरना** (हिं० क्रि०) १ भ्रममें पड़ना, सन्देहमें पड़ना। २ विस्मित होना, आश्चर्य करना। ३ मूर्च्छित हो जाना, बेहोश हो जाना।

**तेवरी** (हिं० स्त्री०) त्योरी देखो।

**तेवहार** (हिं० पु०) त्योहार देखो।

**तेवार** (तेयार) मध्य भारतका एक छोटा ग्राम। यह जब्बलपुरसे ६ मील पश्चिम, बम्बईके रास्ते पर अवस्थित है। यहांके अधिकांश अधिवासी पत्थर काट कर अपनी जीविका निर्वाह करते हैं। प्राचीन नगर करणबेलके ध्वंशावशेषसे तथा मन्दिरोंसे ही ये लोग पत्थर काट लाते हैं। इस गांवके पूर्वमें बाल-सागर नामक एक सुन्दर बड़ा तालाब है। सीढ़ियां चौकोन पत्थर और लोहेकी बनी हुई हैं। तालावके बीचमें एक छोटा द्वीप है। उस द्वीप पर एक आधुनिक मन्दिर विद्यमान है। गांवके पश्चिम प्रान्तमें एक बड़े वृक्षके नीचे कारुकार्यविशिष्ट बहुतसे छोटे छोटे पत्थरके खण्ड एकत्र हैं। उनमेंसे अधिकांश अच्छे दिखाई पड़ते हैं। और बहुतसे टूट फूट भी गये हैं। ये सब पत्थरके खण्ड करणबेल नगरके ध्वंशावशेषसे लाये गये हैं। इस ग्रामके दक्षिण-पश्चिम पाव कोसकी दूरी पर प्राचीन करणबेल शहरका खण्डहर अवस्थित है। एकत्र पत्थरोंमेंसे एकमें "वज्रपाणि" बुद्ध मूर्ति खोदी हुई है। वह एक चौकोन पत्थर पर उत्कीर्ण है। इसके पीछे "ये धर्म हेतु" इत्यादि लिखा हुआ है। चन्द्रातपके नीचे वज्रपाणि उपविष्ट हैं। इनके बायें बगलमें वज्रधर मनुष्य मूर्ति और दहिने बगलमें हाथ जोड़े हुई एक मनुष्य मूर्ति नीचे घुटनेके बल बैठी हुई है। बोधिमंचके नीचे एक लम्बी चौड़ी शिलालिपि है। इसके अलावा एक दूसरी प्रतिमा भी एक बड़े पत्थर पर खोदी हुई है। शय्या पर एक पुरुष-मूर्ति सोई हुई है, जिसका दाहिना घुटना उठा हुआ है और उस पर बायां हाथ रखा हुआ है। दाहिना हाथ सिरके ऊपर है। मूर्तिके चारों बगल बहुतसी मनुष्य मूर्तियां हाथ जोड़े खड़ी हैं। सिरके निकट हाथ जोड़े हुई एक स्त्री मूर्ति बैठी है और पैरके नीचे पुरुष मूर्ति खड़ी है। इनके भी पीछे शिलालिखित दो पंक्तियां हैं किन्तु उनके अक्षर प्रायः लुप्त हो गये हैं। सोई हुई मूर्तिका आकार पुरुषाकार होने पर भी ग्रामके लोग उन्हें त्रिपुरा देवी कहा करते हैं। और भी एक पुत्तलिकाकी प्रतिमा है। वे कुम्भीर पर चढ़ी हुई चार हाथवाली देवी मूर्ति हैं। स्थानीय मनुष्य "नर्मदा माई" नामसे इनकी पूजा करते हैं। शायद यह किसी प्राचीन मन्दिरकी गङ्गाकी प्रतिमा है। इसके सिवा शिव, कृष्ण और भैरवादिकी मूर्तियां भी हैं। एक बड़ी शिला पर उलंगिनी गोपियोंसे घिरी हुई वंशीवदन कृष्णकी मूर्ति बड़ी ही खूबीसे खोदी हुई है।

जैनोंके दिगम्बर सम्प्रदायकी आदिनाथकी मूर्तिका शिलाफलक भी विद्यमान है।

करणबेल और तेवार ग्राम बहुत प्राचीन कालसे इतिहास पुराणादिमें मशहूर है। इन दोनों ग्रामका प्राचीन नाम त्रिपुर नगर है, जहां किसी समय चेदि राजाओंकी राजधानी थी। कहा जाता है, कि महादेवने जिस जगह त्रिपुरको मारा था, वही जगह त्रिपुर नामसे विख्यात है। नर्मदाके उत्पत्ति-स्थलस्थ प्रदेशमें पहले पौराणिक युगमें प्रबल पराक्रान्त हैहयवंशके राजा राज्य करते थे। चेदिराज्य भी यहां तक विस्तृत था। महाभारतमें उपरिचर, शिशुपाल, भीष्मक आदिके नाम पाये जाते हैं। उपरिचर वसुकी राजधानीका नाम महाभारतमें नहीं है, किन्तु शुक्ति नदीके किनारे अवस्थित थी ऐसा लिखा है। कालक्रमसे चेदिराज्य दो भागमें विभक्त हुआ एक भाग महाकोशल कहलाया जिसकी राजधानी मणिपुरमें थी। दूसरा भाग चेदि नामसे ही मशहूर था और उसकी राजधानी वर्त्तमान तेवारी वा त्रिपुर नगरीमें थी। हेमकोषमें त्रिपुरनगरका दूसरा नाम चेदिनगरी लिखा है। चेदि नाम क्यों पड़ा इसका पता नहीं

तैजनिलव ( सं० स्त्री० ) एक प्रकारका छोटो याला।

तैजस ( सं० क्ली० ) तेजसो विकारः तेजस्-अण। १ घृत, घी। २ धातु द्रव्यमात्र। ( मनु ५।११ ) ३ तीर्थ विशेष। ( भारत ८।४६।१०२ )

४ सांख्योक्त रजोगुणोत्पन्न एकादशेन्द्रियादि।

"सात्विक एकादशकः प्रवर्तते वैकारादहंकारात्।

भूतादेस्तन्मात्रः स तामसस्तैजसादुभयं॥"

( सांख्यका० २५ )

वैकृत ( अर्थात् सात्विक अहङ्कार )-से एकादशक (अर्थात् एकादश इन्द्रिय), तामससे तन्मात्र और तैजससे दोनों ही प्रवर्तित होते हैं। अहङ्कारका जब सात्विक अंश प्रबल होता है, तब उसको वैकृत संज्ञा होती है, फिर उसे सात्विक अहङ्कार कहा जा सकता है। इस वैकृत ( सात्विक ) अहङ्कारसे ही एकादश इन्द्रियों-की उत्पत्ति हुई है। इसलिये इन्द्रियोंमें सत्वांश अधिक होनेके कारण वे अपने विषयको ग्रहण करनेमें समर्थ होती हैं। तामस भूतादिसे तन्मात्र हुआ है अर्थात् जब तम द्वारा सत्त्व और रजः अभिभूत होता है, तब उस अहङ्कारको तामस कहते हैं। सांख्याचार्योंने इस तामस अहङ्कारको भूतादि कहा है। भूतादिसे पञ्च तन्मात्रकी उत्पत्ति होती है। तैजससे इन दोनों (अर्थात् एकादश इन्द्रिय और पञ्च तन्मात्र)-का प्रवर्तन हुआ है। रज द्वारा जब सत्व और तम अभिभूत होता है, तब वह अहङ्कार ही तैजस संज्ञा पाता है। पूर्वोक्त सात्विक अहङ्कार जब वैकृत हो कर एकादश इन्द्रियों-की उत्पन्न करता है, तब उसे तैजस अहङ्कारकी सहा-यता लेनी पड़ती है। सात्विक निष्क्रिय है, तैजस अहङ्कारके साथ बिना मिले उसमें कार्य करनेकी शक्ति नहीं आती। इसलिए तैजसके साथ मिल कर एका-दश इन्द्रियोंको उत्पन्न करता है। इसी तरह भूतादि तामस अहङ्कार भी निष्क्रिय है, वह तैजसके साथ मिल कर तन्मात्रोंको उत्पन्न करता है। इसलिए तैजससे ही इन दोनों ( एकादश इन्द्रिय और पञ्च तन्मात्र ) की उत्पत्ति होती है। तैजस ही एकमात्र इनकी उत्पत्तिमें कारण है। तैजसको सहायताके विना सत्व और तम कोई भी कार्य नहीं कर सकते।

( सांख्यद० )

५ पराक्रम। ६ शरीरकी वह शक्ति जो आहारको रस और रसको धातुमें परिणत करती है।

(पु०) ७ सूक्ष्म शरीर व्यष्टि परिच्छिन्न चैतन्य। (वेदान्तसा०) ८ सुमतिके एक पुत्रका नाम। ( ब्रह्माण्डपु० ३१ अ० ) ९ बहुत तेज चलनेवाला घोड़ा। १० भगवान्। ११ एक प्रकारकी शारीरिक शक्ति। यह शक्ति आहारको रसमें और रसको धातुमें परिणत करती है। (त्रि०) १२ तेजः-सम्बन्धी, तेजसे उत्पन्न।

तैजसावर्त्तनी ( सं० स्त्री० आवर्त्ततेऽत्र आवृत-ल्युट्, स्त्रियां ङीप्, तैजसानां आवर्त्तनी। मूषा, सोना गलानेकी घरिया।

तैजसी ( सं० स्त्री० ) गजपिप्पली।

तैतल ( सं० पु० ) ऋषिभेद, एक ऋषिका नाम।

तैतिक्ष (सं० त्रि०) तितिक्षा शीलमस्य, तितिक्षा छत्रादि त्वात् ण। तितिक्षाशील, क्षमाशील।

तैतिक्ष्य ( सं० पु०-स्त्री० ) तितिक्षस्य ऋषेः गोत्रापत्यं गर्गा यञ्। तितिक्ष ऋषिके वंशज।

तैतिर ( सं० पु० क्ली० ) तैत्तिर पृषो० साधुः। तित्तिर पक्षी, तीतर। २ गण्डक, गैंडा।

तैतिल ( सं० पु०) १ गण्डक, गैंडा। ( क्ली० ) २ ग्यारह करणोंमेंसे चौथा करण। फलित ज्योतिषके मतसे इस करणमें मनुष्यका जन्म होनेसे वह कलाकुशल, रूपवान्, वक्ता, गुणी, सुशील और कामी होता है। ३ देवता।

तैतिलन ( सं० पु० ) गोत्रप्रवर्त्तक ऋषियोंका प्रवरभेद।

तैत्तिर ( सं० क्ली० ) तित्तिराणां समूहः तित्तिर-अण्। अनुदात्तादेरञ्। पा ४।२।४४। १ तित्तिर पक्षी, तीतर। २ गण्डक, गैंडा।

तैत्तिरि ( सं० पु० ) १ कुकुरवंशके एक राजाका नाम। २ ऋषिभेद, कृष्ण यजुर्वेदके प्रवर्त्तक एक ऋषिका नाम।

तैत्तिरीय ( सं० पु० ) तित्तिरिणा प्रोक्तं अधीयते छन्। तित्तिरीय प्रोक्त समस्त शाखाध्यायी। यह शब्द बहु-वचनान्त है।

इसके सम्बन्धमें भागवतादि पुराणोंमें इस प्रकार लिखा है—एक बार वैशम्पायनने ब्रह्महत्या की। उसके प्राय-श्चित्तके लिए उन्होंने अपने शिष्योंको यज्ञ करनेकी आज्ञा

किराततिक्त ( चिरायता ), तिनिश, विभीतक, नारिकेल, कोल, पोलु जयन्ती पियाल, कर्कटा, सूर्यवल्ली, त्रपुष, एर्वारुक, कर्कटिक, कुष्माण्ड आदिका तैल मधुर वायु और पित्तको शान्त करनेवाला, शीतवीर्य, चक्षुके लिए अहितकर, मलमूत्रजनक और अग्निमान्द्यकर होता है। मधुक, गम्भारी और पलाशका तैल मधुर, कषाय और कफ पित्तको शान्त करनेवाला है।

तुवरक और भल्लातकका तैल—उष्ण, मधुर, कषाय, पीछेसे तिक्त, कटु, एवं कुष्ठ, मेद, मेह, और कृमिका नाशक तथा ऊर्ध्व और अधोभागके दोषोंको दूर करनेवाला है।

सरल, देवदारु, गण्डीर, शिंसपा और अगुरु इनके सारभागका तैल—तिक्त, कटु, कषाय, दूषित व्रणोंका शोधक तथा कृमि, कफ, कुष्ठ एवं वायुका शान्त करनेवाला है।

तुम्बी, कोषाम्र दन्ती, द्रवन्ती, शयामा, सप्तला, नालिकम्पिल्ल और शङ्खिनीका तैल--तिक्त, कटु, कषाय शरीरके अधोभागके दोषोंका नाशक तथा कृमि, कफ, कुष्ठ और वायुको शान्त करनेवाला एवं दूषित व्रणोंका संशोधक है।

यवतिक्तका तैल—सब दोषोंको शान्त करनेवाला, ईषत् तिक्त, अग्निदीप्तिकर, लेखन, पथ्य, पवित्र और रसायन है।

ऐकेपिका (वकपुष्प)-का तैल—मधुर, अति शीतल, पित्त शान्तिकर, वायुप्रकोपक और श्लेष्मावर्द्धक है।

आम्रबीजका तैल—ईषत् तिक्त, अति सुगन्धित, वात श्लेष्माशान्तिकर, रूक्ष, मधुर, कषाय और इसके रसकी भांति अतिशय पित्तकर है।

जिन फलोंके तैलोंका उल्लेख किया गया है, वे फल भी तैलकी तरह वायुशान्तिकर हैं। सब तैलोंमें तिलका तैल ही उत्कृष्ट है। तैलके सदृश कार्यकारी और उसी प्रकार गुणयुक्त होनेके कारण ही अन्यान्य तैलोंमें तैलत्व स्वीकार किया जाता है।

वाग्भटका कहना है, कि जिस चीजसे जो तैल उत्पन्न होता है, उसमें उस चीजके गुण विद्यमान रहते हैं। इसलिए तैलोंके गुण नहीं लिखे गये हैं, उनके गुण उपादान-कारणके सदृश समझ लेना चाहिये। शरीर पर तैल लगानेसे शरीर मुलायम रहता है, कफ और वायु नष्ट होते हैं, धातु पुष्टिकर होती है, तेज और वर्ण प्रसन्न रहता है, पैरोंके तलवे पर तैल मलनेसे खूब नींद आती है, आखोंको तरावट पहुंचती है और पादरोग नष्ट होता है; परन्तु कफरोगोंके लिए यह अनिष्टकर है। शरीरमें तेल मल कर स्नान करनेसे बल बढ़ता है। लोम-कूप एवं शिराओंके मुखमें तैल प्रविष्ट होनेसे नाड़ी तृप्त रहती है। तैल-द्वारा मस्तकको भीगा रखनेसे शिर शूल, मांस-लोलित और गंजरोग नहीं होता, प्रत्युत केश घने, मजबूत और काले होते हैं तथा इन्द्रियां प्रसन्न और मुख श्री-युक्त रहता है। कानमें तेल डालनेसे कर्णरोग नष्ट हो जाता है। मर्दन वा लगानेके लिए सरसोंका तेल ही सबसे उत्तम है।

तैल-पक्व खाद्यके गुण—विदाही, गुरुपाक, परिपाकमें कटु, उष्ण, वायु और दृष्टिके लिए अहितकर, पित्तकर एवं त्वक्‌दोषोत्पादक है। तैलपक्व मांस सुखप्रिय, रुचिकर एवं लघुपाक होता है।

तैल जितना पुराना होता जाता है, उसमें उतनी ही गुणोंकी वृद्धि होती है। ( भावप्र०, सुश्रुत, द्रव्यगु० )

प्रातःस्नान ( सूर्योदयसे पहले ), व्रत, श्राद्ध, द्वादशी और ग्रहणके दिन तैल नहीं लगाना चाहिए।

"प्रातःस्नाने व्रते श्राद्धे द्वादश्यां ग्रहणे तथा।
मद्यलेपसमं तैलं तस्मात्तैलं विवर्जयेत्॥" ( कर्मलोचन )

उक्त श्लोकमें तैलका निषेध किया गया है। तिलतैलपर, अर्थात् पूर्वोक्त कार्योंमें तिलका तैल नहीं लगाना चाहिये।

घृत, सर्षपका तैल और पुष्पवासित तैल तथा पक्व तैल शरीर पर न लगाना चाहिए, क्योंकि इन तैलोंका लगाना दोषावह है। ( तिथितत्त्व )

वार विशेषमें तैल ग्रहणका फल—रविवारको तैल लगानेसे हृदयका विनाश होता है, सोमको कीर्तिलाभ, मङ्गलको मृत्यु, बुधको पुत्रलाभ, बृहस्पतिवारको अर्थनाश, शुक्रवारको शोक और शनिवारको तैल लगानेसे दीर्घायु प्राप्त होती है। (ज्योतिस्तत्त्व )

घी मलनेकी अपेक्षा तैल मर्दन करनेसे ८ गुना फल होता है।

पृषो० साधुः। तैलपायिका, तेलिन नामका कीड़ा।

तैलचौरिका (सं० स्त्री०) तैलस्य चौरिकेव। तैलकीट, तेलका कीड़ा।

तैलत्व (सं० क्ली०) तैलस्य भावः तैल-त्व। तेलका भाव या गुण।

तैलद्रोणी (सं० स्त्री०) तैलपूर्णा द्रोणी मध्यलो० क०। प्राचीन कालका काठका एक प्रकारका बड़ा पात्र जिसकी लम्बाई आदमीकी लम्बाईके बराबर हुआ करती थी। इसमें तेल भरकर चिकित्साके लिये रोगी लिटाए जाते थे और सड़नेसे बचानेके लिये मृतशरीर रखे जाते थे। इस पात्रमें लेटे रहना—वातरोग, व्याधि, कुष्ट-रोग, पङ्गु, बाधिर्य मिनृमिन, गद्गद, हन्वङ्गस्तब्ध, पृष्ठप्रचलित, पवन, गात्रकम्प, ग्रीवाभङ्ग, अपतन्त्र, क्षय, रुधिर, मूत्रकृच्छ्र और वस्ति आदि रोगोंमें हितकर है। राजा दशरथकी मृत्यु होने पर उनका शरीर कुछ समय तक तैलद्रोणीमें रखा गया था। तैलद्रोणीमें मृत शरीर रखनेसे जल्दी सड़ता नहीं।

"तैलद्रोण्यां तदामात्याः संवेश्य जगतीपतिं।
राज्ञः सर्वाण्यथादिष्टाश्चक्रुः कर्माण्यनन्तरम्॥"
(रामा० २।६६।१४)

तैलधान्य (सं० क्ली०) तैलोपयोगि धान्यं। तैलोपयोगी सतुष शस्य, धान्यका एक वर्ग जिसके अन्तर्गत तीनों प्रकारकी सरसों, दोनों प्रकारकी राई, खस और कुसुमके बीज हैं।

तैलनिर्यास (सं० पु० ) गन्धराज।

तैलनी (सं० स्त्री०) तैलकिट्ट, खली।

तैलपक (सं० पु०) तैलं पिबति पा-क। तैलपायिका, तेलिन नामका कीड़ा। तेल चुरानेवाला दूसरे जन्ममें तैलपायिका-योनिमें जन्म लेता है।

तैलपर्णक (सं० पु०) तैलोक्षमिव पर्णं यस्य कप्। ग्रन्थिपर्ण वृक्ष, गठिवन।

तैलपर्णिक (सं० क्ली०) तैलं तैलयुक्तमिव पर्णमस्य वा तिलपर्णी वृक्ष उत्पत्तिस्थानत्वेनास्त्यस्य ठन्। १ हरि-चन्दन, लालचंदन। २ चन्दनभेद, एक प्रकारका चन्दन। पर्याय—श्रीखण्ड, चन्दन, भद्रश्री, तैलपर्णी, गन्धसार, मलयज और चन्द्रद्युति। ३ वृक्षविशेष एक प्रकारका पेड़।

तैलपर्णी (सं० स्त्री०) तिलपर्णी वृक्षे जातः तत्र जातं इत्यण् ततो ङीप्। १ चन्दन। २ श्रीवास, सलईका गोंद। ३ सिह्लक, शिलारस या तुरुष्क नामका गन्धद्रव्य।

तैलपा (सं० स्त्री०) तैलं पिबति पा-क टाप्। तैल-पायिका, तेलका कीड़ा।

तैलपायिका (सं० स्त्री०) तैलं पिबति पा-ण्वुल् टापि अतइत्वं। कीटविशेष, झींगुर, चपड़ा। पर्याय—ऱ्योगो, तैलचौरिका, तैलपा, तैलाम्बुका और खला घारा।

तैलपायी (सं० पु०) तैलं पिबति पा-णिनि। तैल-पायिका, झींगुर।

तैलपिञ्ज (सं० पु०) निर्विञ्ज, बंझा तिलवृक्ष।

तैलपिपीलिका (सं० स्त्री०) तैलप्रिया पिपीलिका। पिपीलिकाभेद, एक प्रकारकी चींटी। पर्याय—उदया और कपिजाह्निका।

तैलपिष्टक (सं० पु०) तैलस्य पिष्टकः। तैलकिट्ट, खली।

तैलपीत (सं० त्रि०) पीतं तैलं येन, समासे पर-निपातः। पीततैलक, जिसने तेल पीया हो।

तैलफल (सं० पु०) तैलप्रधानं फलं यस्य। १ इङ्गुदी। २ विभीतक, बहेड़ा।

तैलभाविनी (सं० स्त्री०) तैलं भावयति सद्गन्धं करोति भू-णिच्-णिनि ङीप्। जातीपुष्प वृक्ष, चमेलीका पेड़।

तैलमर्दन (सं० क्ली०) तैलस्य मर्दनं। शरीरमें तेल लगानेकी क्रिया।

तैलमाली (सं० स्त्री०) तैलाना माला समूहो यत्र ततो ङीप्। वर्त्ति, तेलकी बत्ती, पलीता।

तैलम्पाता (सं० स्त्री०) तिलपातोऽस्यां वर्त्तते तिलपात-ञ् मुम्। स्वधा।

तैलयन्त्र (सं० पु०) तैलमर्दनार्थं यन्त्रं। तिलादि निष्पीडनार्थ यन्त्रभेद, कोल्हू।

तैलवक (सं० पु०) तैलुनृपस्य विषयो देशः राजन्या वुञ्। तैलुराजाका देश।

तैलवल्ली (सं० स्त्री०) तैलार्त्त व वल्ली। लघुशतावरी, शत-मूली।

तैलसाधन (सं० क्ली०) तैलं साधयति सुगन्धीकरोति

तोंवरघार—मध्यभारतके ग्वालियर राज्यका एक जिला। यह अक्षा० २५° ४८' और २६° ५२' उ० तथा देशा० ७७°३२' और ७८° ४२' पू०के मध्य अवस्थित है। भूपरिमाण १८७८ वर्गमील और लोकसंख्या प्रायः ३६८४१४ है। यहांके प्रधान अधिवासी तोंवर ठाकुरके नाम पर ही जिलेका नामकरण हुआ है। इसमें गोहद नामका एक शहर और ७०४ ग्राम लगते हैं। यह चार परगनोंमें विभक्त हैं, अम्बा, गोहद, जोरा और नूराबाद। राजस्व १११२००० रु० का है।

तोक (सं० क्ली०) तौति पूरयति गृहं तु-बाहुलकात् क। १ अपत्य, लड़का वा लड़की। २ शिशु, बालक, बच्चा। ३ श्रीकृष्णचन्द्रके सखाओंमेंसे एक।

तोकक (सं० पु०) चापपक्षी, नीलकण्ठ।

तोकरा (हिं० स्त्री०) एक प्रकारकी लता। यह प्रायः कपासके पौधों पर लिपट कर उन्हें सुखा देती है।

तोकवत् (सं० त्रि०) तोकं विद्यतेऽस्य तोक-मतुप् मस्य व। पुत्रादियुक्त, जिसके पुत्रपौत्र हों।

तोक्म (सं० पु०) तकन्ति हसन्ति आनन्दिता भवन्ति लोका अनेन तक-बाहुलकात् म ओत्वञ्च। १ हरिद्वर्ण अपक्व यव, हरा और कच्चा जौ। २ हरिद्वर्ण, हरा रंग। ३ मेघ, बादल। (क्ली०) ४ कर्णमल, कानकी मैल। ५ नवप्ररूढ़ यव, जौका नया अङ्कुर। ६ पत्रवयुक्त अङ्कुर, वह अंकुर जिसमें पत्ते निकल गये हों।

तोक्मन् (सं० क्ली०) तोक-मनिन् पृषोदरादित्वात् अतः उत्वं। १ नवप्ररूढ़ यव, जौका नया अंकुर। २ अपत्य, लड़का, लड़की।

तोटक (सं० क्ली०) १ द्वादशाक्षरपाद छन्द, बारह अक्षरका वर्णवृत्त। इस छन्दके प्रत्येक चरणमें १२ अक्षर होते हैं। २ शङ्कराचार्यके चार प्रधान शिष्योंमेंसे एक। इनका दूसरा नाम नन्दीश्वर था।

तोटका (हिं० पु०) तोटका देखो।

तोड़ (हिं० पु०) १ तोड़नेकी क्रिया। २ नदी आदिके जलकी तेजधारा। ३ दुर्गकी दीवारों आदिका वह अंश जो गोलेकी मारसे टूट फूट गया हो। ४ प्रतिकार, मारक। ५ दहीका पानी। ६ कुश्तीका एक पेच जिससे कोई दूसरा पेच रद हो। ७ वार, झोंक, दफा।

तोड़जोड़ (हिं० पु०) १ युक्ति, चाल। २ चढ़े बढ़े लड़ा कर काम निकालना।

तोड़न (सं० क्ली०) तुड़ भावे ल्युट्। १ भेदन, छेद करनेकी क्रिया। २ दारण, चीरने या फाड़नेका काम। ३ हिंसन, मारनेका काम।

तोड़ना (हिं० क्रि०) १ भग्न, विभक्त या खण्डित करना। २ किसी वस्तुके अंगको किसी प्रकार अलग करना। ३ किसी वस्तुका कोई अंग बेकाम करना। ४ किसी संगठन व्यवस्थाको नष्ट कर देना। ५ खरीदनेके लिए किसी पदार्थका दाम घटा कर निश्चित करना। ६ सेंध लगाना। ७ किसीका कुमारीत्व भङ्ग करना। ८ जोर दुर्बल करना। ९ निश्चयके विरुद्ध आचरण करना। १० दूर करना, अलग करना। ११ स्थिर न रहने देना, कायम न रहने देना।

तोड़ल (सं० क्ली०) तन्त्रभेद, एक तन्त्र।

तोड़ा—मन्द्राज प्रदेशके अन्तर्गत नीलगिरिनिवासी एक असभ्य जाति। किसीका मत है, कि तामिल 'तोरवम्' वा तोरम् शब्दसे तोड़ वा तोड़ा शब्द निकला है जिसका अर्थ है पशुपाल वा यूथ।

तोड़ोंके मतानुसार इनके चार पांच यूथ हैं जिनमेंसे दो तो निःशेष प्रायः हैं।

इस जातिके लोग देखनेमें लम्बो, शरीरानुरूप गठन, वलिष्ट तथा स्वाधीन प्रकृतिके होते हैं। नाक लम्बी, ललाट चौड़ा, गण्डस्थल गोल, चिवुक और भौंके बाल खूब काले होते हैं। देखनेमें मानो ये पाश्चात्य सभ्य जातिकी एक शाखा हैं। इन लोगोंका जैसा स्वभाव है, वैसी ही पोशाक भी है, पर कुछ विशेषता है। ये लोग एक कपड़ेको दोहरा कर पहनते हैं। स्त्री पुरुष दोनों ही सिर पर पगड़ी धारण करते हैं।

तोड़ालोग स्वभावतः बहुत अपरिष्कार रहते हैं। स्त्री बहु विवाह कर सकती है। अकसर दो चार भाईमें एक स्त्री रहती है।

मवेशी आदिका पालन करना ही इन लोगोंका प्रधान उपजीविका है। ये लोग प्रधानतः दूध, दही, घी और नाना प्रकारके दलहन अनाज खा कर रहते हैं।

ये लोग घने जङ्गलमें घर बना कर रहते हैं जिसे

बनाते थे, लेकिन वह अधूरा ही रह गया। संवत् १८५८में आपका देहान्त हो गया।

तोती ( फा॰ स्त्री ) १ तोतेकी मादा। २ उपपत्नी रखनी।

तोत्र (सं॰ क्ली॰) तुद्यते ताड्यतेऽनेन तुद-ष्ट्रन्। गवादि ताडनदण्ड, वह छड़ी या चाबुक आदि जिससे जानवर हाँके जाते हैं।

तोत्रवेत्र (सं॰ क्ली॰) विष्णुदण्ड, विष्णुके हाथका दण्ड।

तोद (सं॰ पु॰) तुद-भावे घञ्। १ व्यथा, पीड़ा, तकलीफ। ( त्रि॰ ) तुदतीति तुद-अच्। २ पीड़ादायक, कष्ट पहुंचानेवाला।

तोदन (सं॰ क्ली॰) तुद्यतेऽनेन तुद-करणे ल्युट्। १ तोत्र, चाबुक, कोड़ा। २ व्यथा, पीड़ा। ३ फलवृक्षविशेष, एक प्रकारका फलदार पेड़। इसके फलके गुण—कषाय, मधुर, रूक्ष कफ और वायुनाशक।

तोदपर्णी ( सं॰ स्त्री॰ ) तोदं तोदकं पर्णमस्याः गौरा॰ ङीष्। कुधान्यभेद, एक प्रकारका खराब धान।

तोदरी ( फा॰ स्त्री॰ ) एक प्रकारका बड़ा कंटीला पेड़ जो पारस्य देशमें पाया जाता है। इसमें पतले छिलके-वाले फूल लगते हैं। इसके बीज औषधोपयोगी होनेके कारण भारतवर्षके बाजारोंमें आकर बिकते हैं। ये बीज तीन प्रकारके होते हैं, लाल, सफेद और पीले। बीजोंका गुण—रक्तशोधक, पौष्टिक और बलवर्द्धक है। इनके सेवनसे शरीरका रंग खूब खुल जाता तथा चेहरेका रंग लाल हो जाता है।

तोटी ( हिं॰ स्त्री॰ ) एक प्रकारका ख्याल।

तोन्नूर—मन्द्राजके उत्तर अर्काट जिलाके अन्तर्गत श्रीङ्गरपहम् तालुकका एक ग्राम। यह अक्षा॰ १२° ३३´ उ॰ और देशा॰ ७६° ३८´ पू॰के मध्य श्रीङ्गरपहमसे १० मील उत्तरपश्चिममें अवस्थित है। लोकसंख्या प्रायः ६४३ है। १२५८ ई॰को बनाई हुई यहां एक मुसलमान समाधि है। इसके पास ही मोती नामका एक तालाब भी है। इसका प्राचीन नाम तोन्दनूर है। आधुनिक नाम १७४६ ई॰में दक्षिण-प्रदेशके सूबेदार द्वारा रखा गया है।

तोप ( तु॰ स्त्री॰ ) एक प्रकारका बहुत बड़ा अस्त्र। यह प्रायः दो या चार पहियोंकी गाड़ी पर रखा रहता है। इसमें ऊपरकी ओर बन्दूककी नलीकी नाईं एक बहुत बड़ा नल लगा रहता है जिसमें छोटे छोटे गोले रख कर युद्धके समय शत्रुओं पर चलाये जाते हैं। गोले चलानेके लिये नलके पिछले भागमें बारूद रख कर पलीते आदिसे आग लगा दी जाती है। तोपके कई भेद हैं—छोटी बड़ी, मैदानी और जहाजी। प्राचीन कालमें प्रथम दो प्रकारकी तोपें काममें लाई जाती थीं, एक मैदानी और दूसरी छोटी। उनके खींचनेके लिये बैल या घोड़े जोते जाते थे। इसके सिवा और एक प्रकारकी तोप होती थी जिसके नीचे पहिये नहीं रहते थे। इस प्रकारकी तोपें चोटी, ऊंटों या हाथियों पर रख कर रण-भूमिमें पहुंचायी जाती थीं। आजकल यूरोप आदि देशोंमें बहुत बड़ी बड़ी जहाजी, मैदानी और किले तोड़नेवाली तोपें तैयार होती हैं। उनमेंसे किसी किसी तोपका गोला ७५ मील तक जाता है। और एक प्रकारकी तोपें हैं जो बाइसिकिलों, मोटरों और हवाई जहाजों आदि परसे चलाई जाती हैं। इनका मुंह ऊपर-की ओर रहता है। किसी प्रसिद्ध पुरुषके आगमन पर अथवा किसी महत्वपूर्ण घटनाके समय बिना गोलेके बारूद भर कर शब्द किया जाता है।

तोपखाना ( फा॰ पु॰ ) १ तोपें तथा उनका कुल सामान रहनेका स्थान। २ गाड़ियों आदि पर लदी हुई युद्धके लिये सुसज्जित चारसे आठ तोपोंका समूह।

तोपची (फा॰ पु॰) वह जो तोप चलाता हो, गोलन्दाज।

तोपचीनी ( हिं॰ स्त्री॰ ) चोबचीनी देखो।

तोपड़ा ( हिं॰ पु॰ ) १ एक प्रकारका कबूतर। २ एक प्रकारकी मक्खी।

तोपा ( हिं॰ पु॰ ) एक प्रकारकी सिलाई जो एक टांकेमें की हुई रहती है।

तोपाना ( हिं॰ क्रि॰ ) तोपवाना देखो।

तोपास ( हिं॰ पु॰ ) वह जो झाड़ू देता हो, झाड़-बरदार।

तोफगी ( फा॰ स्त्री॰ ) अच्छापन, उमदा होनेका भाव, खूबी।

तोबड़ा ( फा॰ पु॰ ) चमड़े या टाट आदिका थैला। इसमें दाना भर कर घोड़ेके खानेके लिये उसके मुँह पर बांध दिया जाता है।

